1292 ॥ श्रीः ॥

# मीज़ान तिब्ब ।

अर्थात्

# सर्वांग चिकित्सा ।

———०———

( हिकमत का अपूर्व ग्रंथ )

लाला बंशीधरजीने उर्दूसे हिन्दी भाषा में अनुवाद कराया और मथुरा निवासी श्रीकृष्णलाल ने शुद्ध किया

जिसको
लाला श्यामलाल हीरालाल,
मालिक 'श्यामकाशी यंत्रालय'
मथुरा ने
छपवाकर प्रकाशित किया ।

सं० १९८१



प्रिन्टर—पं० बाबूराम शर्मा शान्ति प्रेस आगरा ।

# भूमिका।

## प्रियवर वाचकवृन्द !

आज तिब्ब अकबर को छपे हुए बहुत वर्ष होगये, उसके उपरान्त हमको ऐसा सौभाग्य प्राप्त नहीं हुआ कि हम फार सिकमतें का और ग्रन्थ लेकर पाठकोंकी भेटके लिये उपस्थित होते, यद्यपि कितनी ही बार प्रयत्न किया गया पर औरर कामोंकी अधिकता से यह मार्ग अवरुद्ध रहा।

अब यह मीजानतिब्ब नामका ग्रन्थ आप लोगोंकी भेट है यह हिकमत का अपूर्व ग्रन्थ है इसमें सिरसे पांव तक के सब रोगों के लक्षण निदान पूर्वरूप और चिकित्सा दिये गये हैं चिकित्सा प्रकरण में अनेक प्रकार के छोटे बड़े नुसखे दिये गये हैं जो तीरकी समान काम करने वाले हैं।

यह ग्रन्थ बहुत उपयोगी है इसकी प्रथमावृत्ति लिथो में हुई थी अबकीबार यह टाईपमें सुवाच्य अक्षरोंमें मोटे कागजपर छापा है।

आशा है आप सब लोग इसकी एकर प्रति अवश्य खरीद कर अन्य ग्रन्थों के प्रकाश करने में हमारा उत्साह बढ़ावेंगे।

तृतीय सम्करण।

यहाही शुभ समय है कि पहिली और दूसरी बारका छपा हुआ यह ग्रन्थ हाथों हाथ बिक गया अब तीसरी बार पाठकों समीप छपकर उपस्थित है।

पुस्तकें मिलने का पता—

लाला श्यामलाल हीरालाल

श्यामकाशी प्रेस मथुरा।

# अनुक्रमणिका

—— :: ——

श्रीगणेशायनमः।

# अथ मीज़ानुतिब्ब हिन्दी

## पहिला खण्ड

## गरमी, सरदी, तरी, और खुश्की की पहचान और रूह के विषय में।

### गर्मी की पहचान

अधिक प्यास, जलन, देह पर जर्दी, या सुर्खी, ठंडक का अच्छा मालूम होना, सिर में भारीपन, अंगड़ाई, जंभाई, और नींद की अधिकता सुस्ती मुंह में पीलापन देह और जीभ पर लाली होगी, फुन्सियां और फोड़े बहुत निकलेंगे, मसूड़े से खून का बहना, नकसीर बहना, हाथ पांव गिरना, और देह का दुखना ये रुधिर की गर्मी के लक्षण हैं। जो गरमी पित्त से होगी उसकी पहचान यह है, देह जिह्वा और आंख में पीलापन, मुख में कड़वापन, जीभ में सूखापन और कांटे पड़ें, नाक में खुश्की, प्यास का होना, भूख की कमी, जी मिचलाना, रोमांच का खड़ा होना, इतने लक्षण से गरमी की पहचान है।

### सरदी की पहचान।

प्यास और जलन का न होना, बदन का रंग सफेद या काला होना, जो सरदी कफ से हो उसकी पहचान यह है देह की सफेदी और नरमी सुस्ती होना बदन ठंडा होना, प्यास न होना, खट्टी डकार आनी, नींद बहुत आनी, इन्द्रियों का शिथिल होना, थूक का पतला और बेनमक होना, नाक से पतला पानी बहना, जो सरदी सौदा से हो उसकी पहचान

यह है बदन का काला होना, फस्द से काला और गाढ़ा रुधिर निकलना, बदन का दुबला होना, सोच में वृथा बैठा रहना, कोठी की जगह ऐंठा होना और झूंठी भूख होनी।

तरी की पहचान।

शरीर का नरम और ढीला होना, अधिक भूख होना, नींद अधिक होना, जो तरी गर्मी के साथ हो उसकी पहचान ऊपर हो चुकी है।

खुश्की की पहचान

बदन की सख्ती और दुबला और कुरूप होना जो गर्मी पित्त और सौदा के साथ हो पहचान उसकी ऊपर हो चुकी है।

॥ इति पहचान ॥

——॥॥——

अब जानना चाहिये रुधिर, कफ, सौदा और पित्त से आदमी का शरीर स्थिर है, जो कोई इनमें से घट बढ़ जाता है तो रोग उत्पन्न हो जाता है, रुधिर गर्म और तर है, पित्त गर्म और खुश्क है, कफ सर्द और तर है, सौदा सर्द और खुश्क है इन ही चारों १ खिल्त से एक ठंढा धूंआं प्रकट होता है, उस में गर्मी नहीं रहती, और न मनुष्य के बदन की स्थिरता होती है उसे बायु कहते हैं, और यह बहुधा कफ और सौदा से उत्पन्न होती है और इनही चारों से जो धूंआं उत्पन्न होता है और बदन की स्थिरता और जान जिससे होती है उसको रूह कहते हैं।

॥ इति प्रथम खण्ड ॥

१ खिल्त अर्थात् रुधिर, कफ, सौदा, और पित्त ॥

# दूसरा खण्ड ।

## दवा और खाने के विषय में ।

## अध्याय पहिला ।

न दवाओं के विषय में जो इन चारों के बिगाड़ को खोवें जानना चाहिये कि रुधिर चार प्रकार से बिगड़ता है-एक-यह कि अधिक होजाय, दूसरे पतला पड़ जाय, तीसरे गाढ़ा हो जाय, चौथे सड़ जाय। वह दवा जो रुधिर के जोश को थामें यह हैं-कासनी काहूकेबीज, धनियाँ, गुलाब के फूल, नीबू का रस, सिकञ्जबीन, शर्बतउन्नाव, शर्बत सन्दल, शर्बत केवड़ा, और जो इनके बराबर ठंडी हों। जो दवा गाढ़े रुधिर को अच्छा करें वे दवा यह हैं, आलूबुखारे का पानी, सौंफ का पानी, शाहतरे का पानी, सिकञ्जबीन, और शहद, अपने से दूने पानी में औटाया हुआ। और जो दवाइयां सौदा को निकालेंगी वे गाढ़े रुधिर को भी अच्छा करेंगी-क्योंकि सौदा के मिलने से रुधिर गाढ़ा हो जाता है, और गाढ़े बलगम अर्थात् कफ के मिलने से भी रुधिर गाढ़ा हो जाता है ऐसे समय में कफ का जुलाब और खट्टी दवाइयां दें, कि गाढ़े कफ काढ़े और कफ और सौदा के पतले होने के पीछे मूत्र लाने वाली दवाइयां दें जब रुधिर में बलगम मिला होगा तो फस्द में रुधिर सफेद निकलेगा और जो सौदा मिला होगा तो रुधिर काला होगा।

वे उपाय और दवाइयां कि जो पतले रुधिर को अच्छा करें जब रुधिर बलगम के मिलने से पतला हो तो बादरञ्जबोया, रेहां के बीज, हसराज, और जो दवाइयां खुश्क गर्म हों और कफ को निकाले, कायलीहद कफ के निकालने को बहुत अच्छी है और पहिचान इस बलगम के रुधिर में मिलने की यही है कि रुधिर का रंग सफेदी मिला हुआ होगा बदन का भलना और

मिहनत का करना, कसरत करना, कफ को फायदा देता है-जो रुधिर पित्त के मिलने से पतला हो जाय पहचान उसकी यह है-कि फस्द से पीला कफ रुधिर पर दिखाई देगा, उपाय इसका पित्त का निकालना है और पीली हड़ इसके लिये बहुत अच्छी है मसूर का पानी, शर्बत उन्नाब और कासनी का पानी फाड़ा हुआ और जो दवा रुधिर के जोश को फायदा करेंगी वे ही दवा इसको भी फायदा करेंगी-अब जानना चाहिये कि कभी गर्मी पहुंचने से खिल्त सड़ जाता है और बुखार जरूर हो जाता है और बिना गर्मी के कोई खिल्त नहीं सड़ता, इलाज उसका सर्द और खुश्क दवा से उचित है जो दवा रुधिर के जोश में लिखी गई हैं। रुधिर के गरम होने को रुधिर का जोश कहते हैं।

## बिगाड़ पित्त का पांच प्रकार से है

एक यह कि पतला कफ उसमें मिले; दूसरे गाढ़ा कफ मिले, तीसरे थोड़ा सा सौदा उसमें मिल जाय, चौथे पहिला और तीसरा प्रकार दोनों मिल जांय, पांचवे पहिला और तीसरा प्रकार बहुत जलके उसमें मिले। चौथे और पांचवे प्रकार में यह भेद है कि-चौथे में गरमी कम होती है और पांचवे में अधिक नहीं तो दोनों एक हैं।

ये दवा जो पित्त को अच्छा करती हैं जहां गरमी अधिक हो वहां ठंडी दवा दें या एक दिन में दो तीन बार दें और जहां गरमी यकम होहां कम ठंडी दें ये यह हैं ईसबगोल, बीदाना, कुलफा, कासनी, खीरे ककड़ीकेबीज, सूखा धनियां, चंदन, काहूकेबीज, कपूर, ईसबगोल का लुआब, निकाल कर दें या फंका दें इसको कूटना नहीं क्योंकि कूटने से जहर हो जाता है, और बीदाने का भी लुआब निकालें, खांसी में खट्टी बिही का बीदाना दें

कुलफे और कासनी के बीजों का शीरा निकाले और इनके पत्तों का रस निकालें कासनी के पत्तों को धोना न चाहिये क्योंकि उसका असर जाता रहता है, जो कासनी के पत्तों का पानी फाड़ले और अकेला या कुछ मिठाई या खटाई मिलाकर पीवें तो रुधिर के साफ करने में इसके बराबर कोई दवा नहीं है, कुलफे के बीज को पीसकर बहुत छानना कावक दूर करने के लिये कुछ अच्छा नहीं है, *खीरा ककड़ी के बीज और धनिये* का शीरा निकाल लें या पानी में भिगोकर कूटकर पीवें और यही भिगोया हुआ बहुत जल्दी असर करता है।

चन्दन पानी में घिसकर देना बड़ी भारी गरमी का बुझाता है, और सफेद चन्दन लाल से अच्छा होता है, कपूर देह की गरमी को दूर करता है, और जो कि यह बहुत ठंडा है, इसलिये सिवाय जवान आदमी और गरम प्रकृति वाले के और को न दे और ठंडे फल जैसे खरबूज आदि और सब खटाइयां पित्त को अच्छी हैं, और स्त्री और लड़कों और बूढ़ों को बहुत ठंडी दवाइयां न देनी चाहियें।

पित्त को फायदा करने वाली दवाइयां

कुर्स बवासीर मुलय्यन १, कुर्स बवासीर काबिज २, कुर्स कपूर ३, शर्बत बदन, शर्बत आलूबुखारा, शर्बत बनफशा, शर्बत नीलोफर, और ठंडी दवाओं का सूंघना और लगाना भी पित्त के लिये अच्छा है और गर्मी को बुझाता है॥

कफ का बिगाड़ भी पांच प्रकार का है।

एक यह कि थोड़ा सा रुधिर कफ में मिल जाय और उसके असर को बदल दे, उसको मीठा बलगम कहते हैं। दूसरे जला हुआ पित्त थोड़ा सा बलगम में मिलजाय उसको खारी कफ कहते हैं और स्वभाव पित्त के बराबर होता है। तीसरे

बलगम गरम हो जाय तो उसको खट्टा कफ कहते हैं। चौथे
थोड़ा सा सौदा बलगम में मिलजाय तो कसीला कफ कहला
यगा। पाचवें कफ पतला पड़ जाय उसको फीका कफ कह
हैं और ये सब कफों से अधिक ठंढा होता है।

कफ को अच्छा करने वाली दवा।

सोंफ अनीसून, मुल्हैटी, जीरा, दालचीनी, इलायची
बालछड़, मुनक्का, विरन्जास्फ. इनके देने की रीति हकीम की
राय पर है, कफ में दवा को औटाकर देना अच्छा है। और
जब बलगम सड़जाय तो बहुत गरम दवा न देनी चाहिये खास
कर खारी बलगम में क्योंकि उसमें तप बहुत होती है। और
कुसुम के बीज जहां कहीं रगों के भीतर बलगम सड़जाय तो
बहुत अच्छे हैं। और कफ के सड़ने में जो देखें सो कुछ दवा
जो पित्त में बयान हुई हैं मिलाकर दें।

कफ नाशक बनी हुई दवा।

मअजून फिलासफा, सोंठ की मअजून, माजूनसांर, अया
रिज जालीनूस इन दवाओं को उस समय में दें जब कि कफ
सड़ा न हो और बुखार न हो और तप में कुर्सगुल
गाफिस, सिकंजबीन बजूरी मौतदिल, बजूरी गर्म, शर्बत बजूरी
मौतदिल और गर्म, और गुलकद देना चाहिये।

बिगाड़ सौदा का भी पांच प्रकार का है।

एक यह कि सौदा अधिक बढ़जाय दूसरे यह कि
जल कर बिगड़ जाय—तीसरा यह कि रुधिर जल कर
बन जाय चौथा यह कि कफ जल कर सौदा हो जाय
यह कि पित्त जल कर सौदा हो।

जान लो कि कोई खिल्त जब जल जाता है तो
हुआ सौदा हो जाता है और मतलब जलने से यह है

सकी गर्मी से उड़कर गाढ़ा रह जाता है और उसकी असल नहीं रहती और जलने से यह मतलब नहीं है कि जल कर राख हो जाय और अगर कोई खिल्त सरदी से गाढ़ा हो कर जम जाय तो वह सौदा न कहलावेगा।

## सौदा ( बादी ) नाशक दवा।

ल्हसोड़े, गावजवां, खरबूजे के बीज, मुलहठी, कनोचे के बीज, इन्जीर, मुनक्का, आदि जो गर्म और तर हों जो सौदा गर्म खिल्त से पैदा हों तो दवा ठंडी और तर देनी चाहिये जैसे कुलफा, बीदाना, खीरे ककड़ी के बीज, आदि और नहीं तो गर्म और तर या वह दवा जो गर्मी और सर्दी में बराबर और तर हैं।

## सौदा के वास्ते बनी हुई दवायें।

सिकंजबीन इफ्तीमूनी, नौशदारू, माजून सुकरात, याकूती, यूमली, मुफर्रह दिलकुशा, शर्बतगावजवां शर्बतबादरनबोया आदि, और उचित है कि हर जगह गर्मी और सर्दी का भी ध्यान रक्खें जो सौदा सड़जाय और तप होय तो ये दवायें औटा कर दें कासनी के बीज, कसूम के बीज तीन तीन दिरम् ( दिरम् ३॥ माशे का होता है ) मुल्हठी, अरक, हरएक दो दो दिरम, गावजवां ५ दिरम, कन्द या सिकंजबीन के साथ और इससे पहिले चाहिये कि मुंजिस देकर जुल्लाब दे लिया हो तो जल्दी गुणकरेगा बादी के रोगों में बहुत दिनों तक दवा देनी चाहिये इस लिये कि बादी दवा को देर में गुण करने देती है सड़े हुये सौदा की दवाइयां और उपाय तप में लिखेंगे।

## सूघने मलने आदि की औषधि।

शमूम—उस खुश्क या तर दवा को कहते हैं जो सूंघी जाय।

लखलखा—उसको कहते हैं कि पतली खुशबूदार दवायें शीशी या किसी बरतन में डालकर सूंघे।

सऊत—उस दवा को कहते हैं जो नाक में डाली जाय।

नफूक—वह खुश्क दवा है जो नाक में डाली जावे।

वजूर—अर्थात् तर दवा को गले में चुआना।

सनून—अर्थात् मंजन।

कतूर—अर्थात् किसी दवा को बदन के किसी सुराख में टपकावें।

नतूल—अर्थात् धारना।

सकूब—अर्थात् बहती हुई दवा को दूर से रह रह कर बदन पर डालना।

इकबाब—अर्थात् भपारा लेना।

कुमाद—अर्थात् कोई दवा गरम करके बदन को सेकदे चाहे दवा खुश्क हो या तर।

बुखूर—अर्थात् दवाओं को जलाकर धूनी उसको पहुंचाना।

आबजन—अर्थात् दवाओं को औटाकर बीमार को उसमें बिठाना।

पाशोया—अर्थात् गरमपानीमें या औटी हुई दवामें बीमार के पांव रक्खें-भूसी गुलखैरू, बनफशा के फूल बाबूंके फूल, वेद के पत्ते, और बेरी के पत्ते औटावें यह उपाय सिर के दर्द और बुखारके लिये बहुत अच्छा है। पाशोये के समय बीमार को तकिया लगादे और सिर पीछे झुका रहे, और मुख के आगे परदा डाल दे कि भाप सिर को न पहुंचे इससे खफकान ( पागलपन ) हो जाता है।

तमरीख—अर्थात् तर दवा को बदन पर मलना।

तदहीन—अर्थात् बदन पर कोई तेल मलना॥

बरूद—अर्थात् ठंढी दवायें मिलाकर आंख में लगाना

जरूर—अर्थात् खुश्क दवायें पीस कर छिड़कना।

जिमाद–अर्थात् गाढ़ी और तर दवा को बदन पर लगावे।

तिला—अर्थात् तर और पतली दवाको बदन पर लगावे।

क़ुरस—अर्थात् सज्जन ॥

हुकना–अर्थात् किसी पतली दवा को ग़ुदा या मूत्र की राह से भीतर पहुँचावे ॥

शाफा—अर्थात् दवाकी बत्ती बनाकर बदन के किसी छेद में रक्खे।

फत्तीता–अर्थात् कपड़े में दवा लगाकर और बत्ती बनाकर बदन के किसी सूराख में रक्खे ॥

हमूल—अर्थात् कपड़ा दवामें भिगोकर किसी जगह रक्खे।

फरजजा–अर्थात् कपड़े में दवा लगाकर गद्दी की तरह औरत के मूत्र करने की जगह रक्खे ॥

शमूम—गरम बीमारियोंको फायदा करता है, सफ़ेद चन्दन घिसकर सिरका और धनियेके पत्तोंका रस और गुलाब मिलाकर सूँघे और जो लखलखा बनावें तो बहुत अच्छा है और जो नींद न आती हो तो सिरका न मिलावें और जो गरमी बहुत होय तो कपूर भी मिलादें और खीरेको काटकर और ठंढे मेवे और फूलोंका सूंघना फायदा करता है और जिसको हरे धनिये की सुगंधि अच्छी न लगे तो तरबूजका रस या भुने हुए बीए का रस मिलादें ॥

शमूम—ठंढी बीमारियों को फायदा करता है मुश्क, अंबर, दालचीनी, जुन्द बेदस्तर, लौंग, केसर, कलौंजी थोड़ी थोड़ी लेवें ॥

सऊत—सिरकी गर्म और खुश्क बीमारियों को फायदा करता है काहूका रस, नीलोफरका तेल, एक २ हिस्सा, लड़कीकी माका दूध दो हिस्से, बादामका तेल या कद्दू का तेल मिलाकर नाक में डाले और जो नींद कम आती हो तो खशखश का तेल भी उस में मिलावे ॥

सऊत—सिरके ठंढे और तर रोगोंको फायदा करता है

सऊत—उस दवा को कहते हैं जो नाक में डाली जाय।

नफूक—वह खुश्क दवा है जो नाक में डाली जावे।

वजूर—अर्थात् तर दवा को गले में चुआना।

सनून—अर्थात् मंजन।

कतूर—अर्थात् किसी दवा को बदन के किसी सुराख में टपकावें।

नतूल—अर्थात् धारना।

सकूब—अर्थात् बहती हुई दवा को दूर से रह रह कर बदन पर डालना।

इकबाव—अर्थात् भपारा लेना।

कुमाद—अर्थात् कोई दवा गरम करके बदन को सेकदे चाहे दवा खुश्क हो या तर।

बुखूर—अर्थात् दवाओं को जलाकर धूनी उसकी पहुंचाना।

आबजन—अर्थात् दवाओं को औटाकर बीमार को उसमें बिठाना।

पाशोया—अर्थात् गरमपानीमें या औटी हुई दवामें बीमार के पांव रक्खें भूसी, गुलखैरू, बनफशा के फूल बाबूं के फूल, बेद के पत्ते, और बेरी के पत्ते औटावें यह उपाय सिर के दर्द और बुखारके लिये बहुत अच्छा है। पाशोये के समय बीमार को तकिया लगादे और सिर पीछे झुका रहे, और मुख के आगे परदा डाल दे कि भाप सिर को न पहुंचे इससे खफकान ( पागलपन ) हो जाता है।

तमरीख—अर्थात् तर दवा को बदन पर मलना।

तदहीन—अर्थात् बदन पर कोई तेल मलना॥

बरूद—अर्थात् ठंढी दवायें मिलाकर आंख में लगाना।

नरूर—अर्थात् खुश्क दवायें पीस कर छिड़कना।

इकलीलुल्मुल्क, नम्माम, पर जन्मोशाविरन्मास्क, सातर, घर-कुलगार सब बराबर लेकर पानी में औटाकर तरेडादे और चहर उढ़ाकर बफारा दे ॥

चि-ह-सिरकी गर्म बीमारियों में तरेडा न दे जब तक कि जुल्लाब न दिया हो ॥

नतूल-वातनाशक बाबूने फूल, इकलीलुल्मुलक, कर-फसके बीज और पत्ते राजीयाना, किरमानी जीरा, मरजन जोश, सोया, सातर, बराबर लेकर पानी में औटावे तरेडादे ॥

कमाद-कसी हुई रही को पचावे-बाजरा और नमक पोटली में बांध कर मदी आग पर गरम करके सेके रेह या गेंहूं की भूसी या गर्म ईंट से कपड़े में लपेट के सेकना भी लाभकारक है ॥

कमाद-जो देह को नरम करता है और दर्द को आराम देता है बनफशे के फूल, बाबूने के फूल, सोये के बीज, पानी में औटा के इस्पज अर्थात् भरा हुआ बादल उसमें भिगोकर सेके ॥

बखूर-अर्थात् धूनी जो मस्तक और स्मरण शक्ति वर्द्धक है यह खफकान मूर्च्छा और सुस्ती को दूर करता है ऊदगर की, मीठा कूट, सफेद चंदन एक २ दिरम, कपूर, मुश्क, आधे २ दिरम सब को कूट छानकर गुलाब में सानकर गोलियां बनाकर सुखा रक्खे और आग पर जलाकर धूनी दे॥

धूनी-यह पसीना लाती है और पित्त कफ के ज्वर को दूर करती है पहिले मुभिश देना चाहिये, सौंफ की जड़की छाल, सौंफ अंगीठी में जलावे और चहर ओढकर धूनी ले इससे बहुत पसीना आवेगा ॥

आबजन-देह की खुश्की और तपेदिक को अच्छा करता है घीया ककड़ी, कुल्फा, काहू, सरधूत, नीलोफरके फूल, बनफशे के फूल, छिले हुये जौ, इन सब को औटाकर ऐसे

लुआ, मुरमकी, कुंदर, माजू, जुंदबे दस्तर, केसर, दोना मरुवा के पानी में पीसले ॥

नफूख—मूर्च्छा वालेको होशमें लावे और सिरके सुद्दों को खोले नकछिकनी, कुटकी कूट छानकर थोड़ी २ नाक में फूके।

वजूर—लड़कोंके पसली चलनेके रोगोंको फायदा करता है सातर, जुन्द बेदस्तर, जीरा किरमानी, सबको बराबर लेकर दूधमें घोलकर लड़के के मुखमें टपकावें ॥

वजूर—मिरगी वालेको होशमें लावे हींग जुन्द बेदस्तर सिकंजबीन, सदाबें घोलकर मुखमें टपकावे ॥

मजन—दांतोंको दृढ करता है सुरजान. लौंग. मोथा माई पीली हरडका बक्कल. सफेद चन्दन, गुलाबके फूल सबको बराबर लेकर मंजन बनावे जो गरमी हो तो लौंग न डाले ॥

कतूर—कानके दर्दको जो गर्मीसे हो गुण करता है रोगन गुल ६ दिरम, रोगन बादाम ३ दिरम, अगूरका सिरका १० दिरम मिलाकर मंदी आग पर पकावे जब सिरका जल जाय और तेल रह जाय तो गुन गुना कान में टपकावे और जो दर्द बहुत हो तो थोडी अफीम भी मिलावे।

कतूर—सोजाक को फायदा करता है कासगरी, सफेदा, कुन्दर, ईसबगोल, बबूल का गोंद, निशास्ता, दम्मुल अखवैन बराबर लेकर कूट छान कर लड़की की मां के दूध में घोल मूत्र के छिद्र में टपकावे।

नतूल—जो नींद लावे और गर्म सरसाम को फायदा देती है बनफसे के फूल, काहू के बीज प्रत्येक पांच दिरम् पोस्तदाने समेत, गुलाब के फूल नीलोफरके फूल हरे घीया के छिल्के बाबूने के फूल, दस २ दिरम, जौ छिले हुए ५० दिरम् इन सब को ५ सेर पानी में पकाकर तरेडा दे।

नतूल—जो सिर की ठंडी बीमारियों को फायदा देती है,

(६) इरकुन्निसा-यह रग गांठदार पिंडली पर है पांव के कसने से दिखाई देती है और जो यहां न मिले तो पांव की छिंगुलियां और चौथी अंगली के बीच में खोलें इसी रग क दर्द के लिये इसकी फस्द लाभ देती है ॥

(१०) चाररग-ये चार रगें हैं जो दो ऊपर के होठ में और दो नीचे के होठ में हैं फस्द इनकी गाल नश्तर से होठ के भीतर खोली जाती है यह मुख और मसूड़ों के रोगों को लाभ देती है। जब नश्तर शिरियान को लगजावे तो उसकी पहिचान यह है कि रुधिर साफ और उछल कर निकले और दिल शीघ्र सुस्त होता जाय जब ऐसा हो तो जल्दी से रग पर अंगुली रखदे और ? चिप्पी लगाकर और गद्दी रखकर बांधदे और हाथ एक ऊंचे तकिये पर रखदें और हिलाने न दें दस दिन तक बंधा रखें ग्यारहवें दिन धीरे से खोलकर फिर बांधे इसी प्रकार से जब तक घाव न पुर जावें किया करे चिप्पी की दवायें यह हैं दम्मुल, अखवैन, इमरूत, फिटकिरी, किल्कितार, अकाकिया, जलनार, पलुआ, कुन्दर, एक २ दिरम और बबूल का गोंद दो दिरम सब को कूट छान कर अण्डे की सफेदी में मिलाकर खरगोश के रूएँ या मकड़ी के जाले में सानकर सफाई से घाव में भर दें और दूसरी ओर के हाथ और पैरों को बांध रक्खे इससे रुधिर हट जायेगा।

## तीसरा अध्याय।

### सिंगी और जोंक के विषय में ।

भारी सिंगी और जोंक लड़कों के फस्द की जगह लगाते हैं दो वर्ष की अवस्था से कम में न लगाना चाहिये और चौदहवीं या पन्द्रहवी तारीख मुसलमानी महीने की को सिंगी न लगानी चाहिये परन्तु सोलहवीं या सत्रहवीं तारीख मुसलमानी महीने की को सिंगी लगानी चाहिये स्नान करने के पीछे सिंगी लगाना बुरा है जिस

की सीध पर कीफाद के नीचे है फस्द इसकी सब देह के रोगों को लाभ करती है ॥२॥

(३) बासलीक-यह रग पांच कीअंगली के सामने अ इल की तरह उन रोगों को लाभ देती है जो देह में गरदन नीचे उपस्थित हैं इस रग के नीचे एक रग और है जिस इलना तथा फुदकना मालूम होता है ऐसा न हो कि इस र में नश्तर गहरा लग जाय ॥३॥

(४) हबलुज्जिरा-यह रग किसी के हाथ में बासलीक और किसी के हाथ में अकहल से मिली होती है अगूठे सामने कलाई के ऊपर फस्द खोलना उचित है इसकी औ कीफाल की फस्द का लाभ बराबर है और कभी २ बासली के बराबर भी हो जाता है ॥४॥

(५) इबती-छुंगलिया अर्थात् कनिष्टिका उंगली की सी पर कोहनी के बराबर है भीतरकी बीमारियों को और नीचे देहके रोगोंको लाभ देती है ॥ ५ ॥

(६) असैलम-इबतीसे मिली हुई है इसकी फस्द बाई खोलते हैं और हाथ को गरम २ पानीमें रखते हैं यह फस दाहिने हाथ से जिगर के रोगों कोऔर बायें हाथ से तिल्ली रोगों को फायदा देती है रुधिर और फैंफड़े के रोगों को दोन ओर से लाभ देती है इस रग से दिल और जिगर निकलत है इस वास्ते थोड़ासा ही रुधिर लेना चाहिये ॥ ६ ॥

(७) साफन-इस रगकी फस्द टकनेके ऊपर पांवके अगूठे सामने खोलते हैं जो स्त्री रजस्वला न होती हो उसको खोलने के लिये और बात और खुजली के लिये लाभ देती है और मवाद को सिर से निकलती है ॥ ७ ॥

(८) मानिम-यह रग है जिसकी फस्द घुटनेके नीचे खोली जाती है यह साफनसे अधिक लाभ देती है पीठ गुदा और पेशाबकी जगह के रोगोंको और भीतरके दर्दकोलाभ देती है।

(९) इरकुल्निसा-यह रग गांठदार पिंडली पर है पांव के हसने से दिखाई देती है और जो यहां न मिले तो पांव की छिगुलियां और चौथी उंगली के बीच में खोलें इसी रग क दर्द के लिये इसकी फस्द लाभ देती है ॥

(१०) चाररग-ये चार रगें हैं जो दो ऊपर के होठ में और दो नीचे के होठ में हैं फस्द इनकी गाल नश्तर से होठ के भीतर खोली जाती है यह मुख और मसूड़ों के रोगों को लाभ देती है। जब नश्तर शिरियान को लगजावे तो उसकी पहिचान यह है कि रुधिर साफ और उछल कर निकले और दिल शीघ्र सुस्त होता जाय जब ऐसा होवे जल्दी से रग पर अंगुली रखदे और ? पिण्डी लगाकर और गद्दी रखकर बांधदे और हाथ एक ऊंचे तकिये पर रखदें और हिलाने न दें दस दिन तक बंधा रखें ग्यारहवें दिन धीरे से खोलकर फिर बांधे इसी प्रकार से जब तक घाव न पुर जावें किया करे पिण्डी की दवायें यह हैं दम्मुल, अखवैन, इमरूत, फिटकिरी, किल्किसार, अकाकिया, जलनार, पलुआ, कुन्दर, एक २ दिरम और बबूल का गोंद दो दिरम सब को कूट छान कर अण्डे की सफेदी में मिलाकर खरगोश के रूएँ या मकड़ी के जाले में सानकर सलाई से घाव में भर दें और दूसरी ओर के हाथ और पैरों को बांध रक्खे इससे रुधिर हट जायेगा।

## तीसरा अध्याय।

### सिंगी और जोंक के विषय में।

भारी सिंगी और जोंक लड़कों के फस्द की जगह लगाते दो वर्ष की अवस्था से कम में न लगाना चाहिये और चौदहवीं या पन्द्रहवीं तारीख मुसलमानी महीने की को सिंगी न लगानी चाहिये परन्तु सोलहवीं या सतरहवीं तारीख मुसलमानी महीने की को सिंगी लगानी चाहिये स्नान करने के पीछे सिंगी लगाना बुरा है जिस

मनुष्यका रुधिर गाढ़ा हो उसके स्नानसे एक घड़ी पीछे सींगी लगाना चाहिये और जब किसी जगह मवाद इकट्ठा हो तो पहिले फस्द खोलकर सींगी लगाना चाहिये सींगीके पीछे पछने लगाना सराख फस्दकी तुल्य है कुछ नीचेको लगाना चाहिये और गरदन के माहरोंपर पछने लगाना अकहल की फस्द के समान है और दोनों मोढों अर्थात् मुड्ढों के बीच में लगाना बासलीक का काम देती है परन्तु पेट को और खफ कान को बुरा है चाहिये कि ऊपर चढ़ाकर पछने लगावें और पिंडलीपर पछने लगाना साफन की फस्दका काम देता है और खाली सींगी बुखार अर्थात् तप और मवाद के निकालने में काम आती है, जो मनुष्य पछने को न सह सके उसके जोंक लगानी उचित है ॥

## ❋ चौथा अध्याय ❋

### मुंजिसके विषयमें ।

मुंजिससे कच्चा मवाद पक जाता है और मवादके पकने से यह प्रयोजन है कि गाढ़ा मवाद पतला हो जाय और जो पतला होतो गाढ़ा हो जाय जानना चाहिये कि रुधिरमें मुंजिस न देना चाहिये और जब रुधिर में और मवाद मिले हों तो मुंजिस फायदा करेगा ॥

वे औषधें जो पित्तको पकाती हैं यह हैं-उन्नाव ७ दाने बनफशे के फूल, नीलोफरके फूल, स्यातरा, गुलाबके फूल, हरएक दोदो दिरम कासनी के बीज ३ दिरम पानी या अरक में चारपहर या आठ पहर भिगोवे और खाली या सिकंजबीन तुरंजबीन या कोई और शर्बत मिलाकर पीवे जुसांदा इनही दवाओं को औटानेसे बनजाता है दवा औटानेसे उसमें गरमी आजाती है जिस रोगीको गरमी अधिक हो उसको दवा औटाकर न दे भिगो

कर व शीरा निकालकर या अकेले उसके योगदे, जो तोल दवा-ओं की ऊपर लिखीगई है वे जवान मनुष्यके वास्ते हैं, जो बच्चा हो तो दवाओं का कम करदे, पित्त तीन दिनमें पकता है जो उसमें किसी और दूसरे मवाद का मिलाव नहो, नहीं तो पांच या अधिक दिनों में पकेगा।

मुंजिस बलगमका, मुनक्का ५ दाने १सौंफकुटी हुई दो दिरम या सौंफ जगह अनी सून हो तो अधिक फायदा करे। मुलैठी छिलीहुई तीन दिरम मुनकाई कुचली २ दिरम, हंसराज ५ दिरम, पीले अंजीर ५ दाने, गुलाबके फूल ३दिरम इन सबको औटाना और ७दिरम शहदका गुलकंद डालकर छानके पिलावें और जो २ तोला सिकंजबीन डाले तो अच्छा होगा जो रोगी को खांसी हो तो सिकंजबीन न मिलाव खारी बलगम में पित्त, और कफ दोनों को मिलाकर मुंजिस देवे॥

और यह बात सबमिले हुए मवादोंमें याद रखनी चाहिये, औटाया हुआ चनेका पानी कफ और बादी के पकानेका बहुत अच्छा हैं परन्तु तपमें न देना चाहिये और जो तप पुरानी होय तो काम करेगा जो कफ गाढा या पतला नहो वह नौ दिन में पकेगा और जो गाढा या पतला हो तो पांच दिनमें या नौ से अधिक दिन में पकेगा।

मुंजिस सौदा का, छिहारे१० दाने, उन्नाब १० दाने, गावजवा, बादरंजाबोया, उस्तखुद्दूस, हसराज सौंफ, स्याकरा दो २ दिरम औटाकर कंद या तुरंजबीन या गुलकंद मिलाकर दें ये दवायें अकेली बादी की हैं॥

जो बादी किसी और मवाद के जलानेसे पैदा हो तो उसी मवादके पकने वाली दवाईयां थोडी २ मिलाकर दे अकेली बादी १५ दिनमें या एक दो दिन कम बढ में पकती है और मतलब पकने से यहां यह है कि मवाद जुल्लाबके जोर से नि-कलजाय इससे जानागया कि मुंजिस का असर मवादमें धीरे२

होता है ऐसे रोगों में कि मादा उनका गाढ़ादो बार २ मुंजिस देकर जुल्लाब दिया जाता है और जब तक मुंजिस का असर अच्छी भांति मालूम न हो तो दूसरा जुल्लाब न दिया जावे कभी ऐसा होता है कि बिना मुंजिस के मवाद पक जाता है। और रोग बिना खाने दवाके जाता रहता है इससे जाना गया कि उपाय से रोगी के दिल को मदद होती है ॥

## पाचवां अध्याय

### जुल्लाब और मुलय्यन के विषय में

जुल्लाब उसे कहते हैं जो मवाद को रगों और दूर २ से खेंचलाता है। मुलय्यन वह है जो केवल पेट और आंतों से मवाद को निकालता है जुल्लाब के देनेमें मुंजिस पहिले देना अवश्य है मुलय्यन में उसकी आवश्यकता नहीं और जो मुलय्यन से पहिले मुंजिस दे तो अच्छा है।

गुलेयम मुवारिक भीतर और बाहर की बहुत सी बीमारियों को लाभ कारक है। गर्भवती स्त्री बच्चों और बूढ़ों को भी पिला सकते हैं सिवाय ज्वर के भीतरकी सूजन को भी लाभ कारक है और सब प्रकार के मवाद को अच्छा है। अमलतास लेकर गुलाब या गरम पानीमें मलकर छान ले और जो गर्मी बहुत हो तो कासनी का रस या ठण्ड बीजों का शीरा उसमें मिलावे और जो पेट के भीतर सूजन होय तो हरी मकोय का रस उसमें मिलावे और बायगोले के वास्ते सोंफ का शीरा और गुलकंद मिलावे जो अमलतास की दुर्गंधि दूर किया चाहे तो सोंफ और गुलाब का मिलाना अच्छा है जो उसे अधिक उत्कृष्ट करना चाहे तो शीरखिश्त बसील और तुरंजबीन मिलादे उन्नाब, लिसोड़े, बनफशेके फूल, मुनक्का, गावजबां आदिको औटाकर अमलतासको उसमें घोलदे तो बहुत अच्छा

जानना चाहिये कि मनुष्य की आंतें निर्बल हों और उसे मरोड़ा होसक्ता हो—तो रोगन बादाम पिलाये बिना अमलतास न दे और ऐसे ही गर्भवती स्त्री और बूढ़ों को भी दें। दूध पीते बच्चों को रोगन बादाम पिलाने की आवश्यकता नहीं है—उनकी आंतें दूध पीने से ऐसी नर्म होजाती हैं कि अमलतास उनमें चिपट नहीं सक्ता और अच्छे तरुण आदमी को सोलह दिरम अमलतास देते हैं। एक दिरम साढ़े तीन मासे का होता है इससे अधिक हानिकारक है॥

अब जुल्लाब का वर्णन होता है—जो बड़ी आवश्यकता के समय जुल्लाब देना पड़े तो उसके पहिले मुंजिस नहीं दी जाती—जैसे कूलंज के दर्द में रात, बादल मेह और पहुंच दवा का विचार नहीं करते—जिस जुलाब की दवा औटाकर या भिगो कर दीजाय उसके ऊपर गरम पानी न देना चाहिये, इससे उसका असर जाता रहता है और जो जुल्लाब पेट में मरोड़ा करे तो उसके ऊपर थोड़ा सा गरम पानी पिला देते हैं और जो दवा जुल्लाब के लिये गोलियां या फकी हो तो गरम पानी पिलाने से दस्त आने लगते हैं और जो जुल्लाबमें प्यास लगे तो ठण्डा पानी न पीना चाहिये—ताजा पानी थोड़ा सा पीले, परन्तु गर्म प्रकृति वाले को ठण्डे पानी का डर नहीं है, और कुछ दवाइयां, ऐसी हैं—कि जिन पर ठण्डा पानी पीया जाता है—गर्म पानी के देने से उनका असर जाता रहता है—जैसे शरबत वर्द और दवाएं जुल्लाब की जिनमें जमालगोटा या तुरबुद और नमक मिला हो। जिस मनुष्य को दवा अच्छी न लगती हो उसकी दोनों भुजा कसकर बांधदे और नाक पकड़ कर दवा पिलावै और कुल्ली करादे दवा पिलाने के पीछे पोदीना चबाना और सूंघना या पान और इलायची खाना अच्छा है।

जो इस पर भी वमनका हो तो पहिले वमन कराके जुल्लाब पिलाना चाहिये और जुल्लाब के पीछे सोना न चाहिये और गुदा प्रक्षालन के लिये रेशाख्तमी डाल कर औटाया हुआ गुनगुना पानी ले ॥

जो जुल्लाब न हो तो उसी दिन दूसरा जुल्लाब न दे, और शाफा करें आलू बुखारे का रस या इमली गुलकंद और तुरञ्जबीन मिलाकर जुल्लाब पर पिलावें इसमें अमलतास भी देते हैं इसी प्रकार मस्तगी को कूट छान कर डेढ़ दिरम बूरा या मिश्री मिला कर गरम पानी में फांकना बहुत अच्छा है और जो जुल्लाब से मूर्छा आजाय तो जल्दी से वमन करादे जो इससे भी लाभ न हो और कोई हानि न देखे तो बासलीक और अकहल की फस्द खोले और २) पेट और आंतडियों में गरमी लगे तो बीदाने और ईसबगोल का लुआब पिलावें, और जिस मनुष्य की प्रकृति समान हो उसे तुख्मरैहा शरबत गुलाब के साथ दे और एक घडी पीछे नर्म भोजन करावें। जानना चाहिये कि बुरे जुल्लाब और फस्द से बड़ी हानि होती है इसमें बीमार का बल देख कर दूसरा जुल्लाब दे जिस्से जो मवाद निकालना हो निकल आवे और जो बीमार निर्बल हो उसे थोड़ा थोड़ा जुल्लाब दो दो तीन तीन दिन पीछे दे। जुल्लाब से जो बहुत दस्त आवें और उनको बन्द करना चाहे और ज्वर भी न हो चावल छाछ में मिलाकर दे और जो ज्वर हो तो तुख्मरैहा भुना हुआ भुने हुये कुलफे और बारतंग के रसके साथ पिलावें और वह उपाय जो दस्तों के विषय में लिखा जायगा करै ॥

## पित्त के जुल्लाब की दवा यह हैं ।

पीलीहड़,इमली,तुरञ्जबीन, बनफशे के फूल,इफसन्तीन सफ

सकमूनिया भुनी हुई (१) इशफ्पेचा, आलूबुखारा स्यातरे के पत्ते, एलुआ, गुलाब के फूल, शीरखिश्त इन में से कुछ दवा चलिष्ट हैं और कुछ निर्बल चाहे अकेली २ दें या मिलाकर और सकमूनिया घे भुने न दे।

## पित्त निकालने वाला जुलाब

पीली हरड़ का वक्कल ६ दिरम, काले आलू १५ दाने लिहसोढ़े २० दाने, सनायमक्की स्यातरा तीन २ दिरम उन्नाब ८ दाने कासनी के बीज २ दिरम, कुसुम के बीज डेढ़ दिरम, शीर खिश्त या तुरजबीन १ दिरम से १५ दिरम तक भिगोकर या औटाकर पिलावे और जो दस्त, उससे अच्छे न आवें तो अमलतास भी मिलादे और जब अमलतास मिलाया हो तो रोगन बनफशा या रोगन बादाम एक दिरम मिलाना चाहिये और कमती बढ़ती दवा की हकीम की बुद्धि पर है।

जुल्लाब की कोई दवाऐसी नहीं जो एकही मवादको निकाले जो जुलाब जिस मवाद को बहुधा निकालता है वह उसी मवाद के नाम से प्रसिद्ध है सब में एक पखवाड़े से पहिले पीली-हरड़ न देनी चाहिये इसमें २ इस हालकबिदी हो जाता है और जो आवश्यकता हो तो रोगन बादाम में उसे चिकनालें और बीदाने और ईसबगोल के लुआबमें मिलाकर खिलावें तो हानि न करेगा

---

(१) सकमूनिया के भूनने की रीति यह है कि सेब या बिही का पेट खाली करके उसमें मस्तगी के साथ सकमूनिया रक्खें और उसको बन्द करके किनारों पर आटा लगादें जिस में भराव बन्द हो जाय और मिट्टी के बरतन में रखे कर चूल्हे या गाद में रखदे जब भुन जाय निकाल कर काम में लावें।

२ इस हालकबदी कलेजे के दस्त आने को कहते हैं।

## कफ के जुल्लाब की दवा

बकायन के फलका छिलका, कंतूयून, माहीज इमम गा
इन्बुलनील, तुर्बुद हुर्मल, फडबिस फायम, कलाजी शुम

## जुल्लाब कफ का

अयारिज फैक, तुर्बुद सफेद इन्बुल नील एक २ दिरम
फून-अफ्तीमून हेढ २ दिरम नमक-और बकायन के मि
डेढ़ २ दांग इन सब दवाओं को कूटें और सौंफ के अर्क में
यह एक पूरी मात्रा युवा आदमी की है। गारीकून को कूटन
चाहिये इसमें एक चीज नाखूनसी होती है। वह कूटे से नह
जाती है, इस वास्ते उसे बालों की चलनीमें छान लेना चा
कि महीन महीन उसका निकल आवे ॥

## बादी के निकालने वाली दवा।

कावली हरड़, काली हरड़, सनाय, मक्की बालगू, अर्थात् रंजबोया इफ्तीमून बस्सुदूम लाल बरद घुला हुआ ) हजर अरमनी आंवला ॥

## जुल्लाब बादी का।

अयारिज फैकरा पांच दिरम इफ्ती मून दस दिरम लाल- [ धुला हुआ सात दिरम हजर अरमानी नौ दिरम, सकं- या भुनी हुई, बकायन का बक्कल, काली खरबिक दो दिरम मुकल्ल सतीव, अनी सून एक एक दिरम सब को छानकर करफस के पानी में सान कर गोलियां बना रक्खें ी मात्रा ढाई दिरम है।

## दूसरा जुल्लाव

ादी की बीमारियों को लाभ देता है कालीहरड़ दोतोले ११ ' बिसफायज, अर्थात् संघाली १तोले ५॥ माशे इफतीमून [ ओकाशबेल २ तोले ७ माशे, सनाय मक्की २ तोले४ रत्ती सुद्दूस अर्थात् स्द्वाव्वर २ तोले ४ रत्ती, गुलाबकेफूल १तोले ो, गावजबां १०॥ माशे बालगू १०॥ माशे, अनीसून अर्थात् ान रूमी ७ माशे, सौंफ ७ माशे काली कुटकी २ दानेसफेद ३॥ माशे सोंठ १॥। माशे इन सबको औटावे और छनी हुई ुन, हजर अरमनी मिलनिफती अर्थात् नमक निफती दोदो कुचल कर पकते में गिलादे और छानकर पिये जो अधिक

---

लाजवेरद के धोने की यह रीति है कि लाजवरद को महीन पीस नी में औटावे और थोड़ासा जेतून का तेल डाले फिर मिलोवें पीछे बहुत सा पानी डाल कर धीरे धीरे घोले और रंगीन ूसरे बरतन में निकाल कर उस बरतन को ढक कर थोड़ी देर ो लाजवरद निथरकर बैठ जावे उसे निकाल कर सुखालें बार सब धोलें।

पुष्ट करना चाहे तो पकायन के वकल और पलुआ, सकोता और बहादे।

जिसदवामें आकाशबेलशामली होतो दवाओंके औटनेमें उसको पोटलीमें बांधकर डाले और ठन्डीमें उतार व छानकर पिलावे

हुकना और शाफा भी मवादके निकालने के लिये अच्छा है परन्तु हमारे देशोंमें हुकने की रीतिकम है और जोवह वैद्यक की रीतिसे नहो तो हानि करता है, इसलिए इसका वर्णनयहां नहीं किया जाता और शाफाहुकने की जगह किया जाता है उसका वर्णन यह है कि जब जुल्लाब दिया जाय और अपना असर न करे तो शाफा करना उचित है और कूलजमें जब तक शाफ से मवादको न निकाल सके जुलाब न पिलावे और ऐसाही बद्धकोष्ठमें जब तक आवश्यकता नहो तब तक शाफा न करे क्योंकि शाफा बहुत करनेसे बवासीर उत्पन्न होती है इसजगहबहुधा शाफे अच्छे अच्छे लिखे जाते हैं।

१ शाफा-जो कूलज की बीमारी को अच्छा करताहै और दस्त लाता है इसे बपर्वेभी दसक्ते हैं बनफशाके फूल ७ माशे, सनाय ७॥माशे, हिन्दुस्तानी नमक अर्थात खारीनोंन ३॥माशे, अमलतास का लुआब ३५माशे लाल शक्कर ३५मासे लेकर शाफा बनावे इसकी लम्बाई रोगीके ६ अंगुल की होनी चाहिये।

२ शाफा-जो जुल्लाबके पीछे दिया जाता है जबतककि उसके प्रभावमें देर होजाय, यह गर्म प्रकृति वाले को अच्छा है तुरंजबीन १७॥माशे, साबन इरानी ७माशे, खतमी ७ माशे, सांभर नमक ७माशे, लाल शक्कर १७॥ माशे इनऔषधों को कूटछान कर शाफा बनाले।

३ शाफा-जो जल्दी प्रभाव करे एक टुकड़ा साबन का छुहारेकी

(१) खुलके दस्त न हो उसे कब्ज कहते हैं।

पुठली की बराबर लेकर पाखाने की जगह में रक्खे और जो गुल रोगन से चिकना करलें तो अच्छा होगा ॥

४ शाफा—लड़के और बूढ़ों को काम करता है मोम ७॥ माशे, नमक ५। माशे, बूरह अरमनी ५। माशे, इन दोनों को मोम में मिलाकर शाफा बनावें और गुल रोगन में चिकना करके काम में लावें ॥

## छटा अध्याय ।

### वमन लाने वाली औषधियों के विषय में ।

पहले उन उपायों का वर्णन किया जाता है, जो वमन (अर्थात् उलटी) से पहिले अवश्य हैं जानलो जब वमन का काम पड़े तो उससे एक दिन पहिले नर्म नर्म भोजन करे और जो गरमी या और कोई बात न हो तो सुगंध वाला तेल मलें और जिस दिन वमन करे तो पहिले मूंग की दाल या चावल पतली करके पीवें और थोड़ी देर पीछे वमन लाने वाली दवा पीकर वमन करे और जिसके मिजाज में तरी हो उसको पहिले दाल चावल खिलाना न चाहिये और जिसको कठिनता से वमन आती हो उसे तीन तीन दिन गर्म जगह में रक्खें और देह पर तेल की मालिश करे और भांति२ के भोजन करावें इसके उपरांत उलटी करे और उलटी करने के समय सीधा बैठे और पेट तथा कमर को दाबले बहुधा मनुष्य खड़े होकर वमन करते हैं और ऐसी वमन पेट की जड़से मवाद को निकाल लाती है और चाहिये कि वमन दो बार थोड़ी२ देर के पीछे की जाय इससे बेशकुबा पेट निर्मल होजायगा और इस के पीछे गरमी में गर्म

ठंडे मिजाज वाले को हाथ मुंह गर्म पानी से धोना चाहिये और शहद की सिकन्जबीन से कुल्ली के पीछे मस्तगी २॥ माशे पीसकर शक्कर के साथ या बिना शक्कर के सेब के अर्क के साथ पीवें और जो मस्तगी की जगह गुलकंद, इतरीफल सगीर हो तो भी हर्ज नहीं है और जो औषधों की तेजी से हिचकियां आने लगें तो थोड़ा२ गर्म पानी पिलावें और छींक लाने का उपाय करें और जो वमन के पीछे छाती और पसली में पीड़ा होजाय या पेट फूल जाय तो गुल रोगन या बाबूने का तेल मले और गर्म पानी की धारदे और जो वमन की तुरत आवश्यकता हो तो इन बातों के बिना ही वमन करना चाहिये और जो विष के खाने पर वमन कराना पड़े तो उसे पेट से अच्छी भांति निकालना चाहिये।

## वमन द्वारा पित्तों को निकालने वाली दवा।

सिकन्जबीन कन्दी १० मिसकाल, पालक का अर्क ४० मिसकाल, जौ के औटाये हुये पानी में या खुब्बाजी के पानी में घोल कर गुनगुना पिलावें ॥

## वमन में बलगम को निकालने वाली औषध ये हैं।

मूलीके बीज ७ माशे, सोये के बीज ३॥ माशे, खारी नमक ३॥ माशे सब को कूट छान कर शहद में मिला के, खिलावे जो वमन आप से आजाय तो अच्छा है, नहीं तो ऊपर से गरम पानी पिलादे ॥

## वमन द्वारा बादी को निकालने वाली दवा।

मूली को खाली करके कुटकी उसमें भरदे फिर उसको सिकन्जबीन में रात भर डाले रक्खे सवेरे खिलादे और ऊपर से सिकन्जबीन सोयिया के पानी में घोल कर पिलावे ॥

(१) मिसकाल ४॥ माशे का होता है और बाजे ३॥ माशे का

## वमन द्वारा कफ पित्त को निकालने वाली दवा ।

शहदकी सिकञ्जबीन १० मिसकाल, खारी नमक २ मिसकाल, मूली का अर्क ४० मिसकाल मिलाकर गुनगुना करके पिलावे ॥

## वमन द्वारा पित्त कफ और वादी को निकालने वाली दवा ।

मुलहटी५ मिसकाल, सोये के बीज ५ मिसकाल, सुस्याभी बीज और जौ, हर एक ३ मिसकाल, सब को एक कटोरे पानी में औटावें जब पानी आधा रहजाय तब उसमें आकाश बेल का शरबत १० मिसकाल डाल के और अंगूर का सिरका मिलाके और गुनगुना करके पिलावे और वमन करादे। जबतक उलटी कराने की अत्यन्त चाहना न हो तबतक काली-कुटकी न देना चाहिये, क्योंकि वह विष है, और उससे नुकसान होता है और इसी प्रकार जिसने वमन न की हो उसे बिना आवश्यकता वमन कराना न चाहिये ॥

# सातवां अध्याय ।

## मूत्र द्वारा मवाद निकालने वाली दवा ।

इस प्रकार की औषधें मवादे को रगों के अन्दर से निकाल में बहुत काम आती हैं परन्तु जब मवाद बहुत हो तो जब तक फस्द या जुल्लाब न देलें इन औषधों को काम में न लावें हकीमों ने कहा है कि जो मवाद जिगर के पीछे हो तो उसका निकालना इन औषधों से अच्छा है पेशाब के जारी होने से पसीना, और दस्त रुक जाता है इसी प्रकार दस्तों के आने से पेशाब कम आता है क्योंकि मवाद दूसरी ओर से निकल जाता है, इन औषधों से पतला मवाद निकलता है, इसलिये चाहिये कि जब तक सरीका रोग न हो इन औषधों को न दे, इसलिये, इस्तिसका, (अर्थात् जलधर) फालिज, जोड़ों के दर्द में

इन्हीं औषधों को देते हैं और मवाद के पकने से पहिले इनको न देना चाहिये ॥

## पेशाब लाने वाली ठंडी दवाइयां ।

फासनी—खीरे ककड़ी के बीज सिकंजबीन लोकी अर्थात् घीया का अर्क, कुलफे के बीज, गोखरू, काकनज, तरबूज का पानी आदि ।

## गर्म औषध ।

करफस के बीज, सौंफ, जीरा, बिरन्जासफ, सूखा हुआ जूफा अजवायन, गाजर के बीज, सुदाब, कपासा आदि ।

## मौतादिल अर्थात् वह औषधि जिनमें सरदी गरमी बराबर हैं यह हैं

हंसराज खरबूजे के बीज, ठंडी और गरम औषधों का मिलाकर देने से भी यही बात होती है ।

## पेशाब लानेवाली मौतादिल औषधि

जीरा, सौंफ हरएक सातमाशे, कुचलकर एक प्याले पानी में औटावे जब पीनेके अनुमान रहजावे तो उसे छान ले और खीरे ककड़ी के बीज, और खरबूजे, के बीज हरएक साढ़े दस माशे, पीसकर इसमें मिलादे, और मिश्री मिलाकर पिलादे, यह दवा मवाद को बहुत निकालती है और बन्द पेशाब को जारी करती है और जो, जीरा और सौंफ को कूट छानकर पहिले फांक ले और ऊपर से खीरे ककड़ी और खरबूजे के बीज पीसके पीवे तो भी यही फायदा होगा ॥

## बन्द हैज को जारी करनेवाली औषधि ।

सन, कलौंजी दोमिसकाल, अबहाल,जुन्दबेदस्तर,हरएक ७ माशे, सब को कूट छानकर दुगुणे शहद में मिलावे, और एक मिसकाल से दो मिसकाल की गोली बांध ले और ...

एक गोली निगलकर ११ तोले ८ माशे सौंफ का अर्क पीवेजो बन्द होनेका कारण रुधिर की कमी या मिजाज की गर्मी न होगी तो यह औषध लाभ करेगी नहीं तो हानि ।

## जोशांदः जो हैजको जारीकरे और पुरुषका वीर्य्य जो ठण्ड से रुका हो उसे निकाल दे ।

अफसनतीन (अर्थात् सवारू) दुरमनय तुर्की, तुरमस, सुदाब, सौंफ, करपसके बीज, हर एक ७ माशे इंजीर५ गुल-कन्द १० मिसकाल, सबका औटाकर और गुलकन्द मिला कर बराबर तीन दिन पिलावे, और फिर तीन दिन पीछे फिर पिलावे, जिससे मवाद अच्छी तरह से निकल जावे और हैज जारी करन वाली औषधों को रजस्वला होने के दिनों में पिलावे इससे बड़ा लाभ होगा ।

## आठवां अध्याय

## उन औषधोंके वर्णनमें जो दिल और सिर और जिगर और मेदे को पुष्ट करती हैं ।

सिरकी पुष्ट दाता ठण्डी औषधें यह हैं मोती, आमला, मिही, सेव और अमरूदके हरेफूल, गुलाबके फूल, गुलाब, नारंगी

और गर्म यह हैं, बलादर, फन्दक, बालछू, सोंठ, नागर-मोथा मालकड़, मुश्क, ऊद, अम्बर, गालिया, लौंग, कुन्दर, अबहर का तेल, भेड़ी का दूध ॥

दिलकी पुष्ट दाता और प्रसन्नता करने वाली ठण्डीदवा-इयां यह हैं, नाशपाती, मीठाअनार, आमला, इमली, सेब, चन्दन, वसलोचन, गिलेमखतूम, रायबास, बसद, कहरुबा, कपूर, गाव जुबां, धनियां, गुलाब के फूल, मोती, नीलोफर, नारंगी, हरद याकूत चांदी के वरक ॥

गर्म यह हैं, सोने के वरक़, इतरज छिलके, उस्तखुद्दूस, अवरेशम सफेद वहमन लाल वहमन बिसफायज बाल जगली तुलसी, निरबिसी, दालचीनी, नरकचूर, दारूनज जाफरान सुम्बुल नागरमोथा, तग शकाकुल ऊदगरकी, अम्बर फिरंमन मुश्क ऊदसलीब इलायची पोदीना, लाजवर्द ।

जिगर की पुष्टि दाता ठण्डी औषधें यह हैं कासनी, जरिश्क, अनार ॥

गर्म यह हैं छरीला, अजकाहस्तीव जायफल, हम्माया, हब्ब बिलसान, दालचीनी, गाफिस, लोंग, तज, फसशू रूमी मस्तगी

जानना चाहिये कि जिगर की कमजोरी बहुधा सरदीओर गर्मी से होती है। इसलिये जिगर की पुष्टि दाता औषधें यह हैं,

मेदेकी पुष्टिकारक ठण्डी औषधें यह हैं आमला अनारदाना समाक, बहेडा, हड़ और हड़का मुरब्बा, बिही, बसलोचन, गुलाब के फूल ॥

गर्म यह हैं सरकंडे की डटी, नारंगी के छिलके, बालगू, जायफल, दालचीनी, जरम्बाद नागरमोथा, तज सालिब हिन्दी लोंग, इलायची, कुन्दुर रूमीमस्तगी, मशकत रामशोर पोदीना ऊदगरकी ॥

जानना चाहिये कि जो वस्तु मेदे को पुष्टि कारक हैं वह अतड़ियों को भी पुष्ट करती है; और जो औषध दस्त लाती हैं वह मेदे को कमजोर करती हैं परन्तु हरड़ दस्त भी लाती है और मेदे की पुष्टिकारक भी है और सनाय को भी बहुत से लोग मेदे की पुष्टि कारक कहते हैं ॥

# सिर के रोगों का वर्णन ।

## पहिला पाठ ।

जो दर्द रुधिर की अधिकता से हो तो फस्द सराफ़
सिर के पीछे सींगी लगावे और थोड़ा ही रुधिर निका
नीबू का शरबत पिलावे और रुधिर लेने के पीछे जो कर
ो, नुकु अहाविम. या मुतय्यन मुवारिक और जो वी
के लिये लाभदायक हैं काम में लावें ॥
और पित्त की पकाने वाली और ठीक करने वाली औष
वे इसके पीछे जुल्लाब उसी का दे, और सफेद चदन
निया के साथ पीस कर सिर में लगावे ॥
और जो कफ अधिकता से हो तो कफ को ठीक करें औ
को औटा के शहद डाल कर पिलावे और कुस्त का ते
पर मले और मुन्जस और जुल्लाब कफ काढ़े और वेदा
की जड़ और सोंठ को पानीमें घिसकर लगाना अच्छा है।
और जो वादी की अधिकता से हो तो वादी को ठीक क
उसकी मुन्जस और जुल्लाब दे बाबूने और बादाम क
सिर में मलें।
जो दर्द इन मवादों से हो उसमें पाशोया बड़ा लाभदायक
है ॥
ऐसी पीड़ा में सिर को दबाना नहीं चाहिये क्योंकि इससे
तो चैन पड़ता है परन्तु अन्तमें दुःखदायक है इसको लगा
को दबावें और तलुओं को मलें परन्तु जो सिर को केवल
से पकड़े तो डर नहीं और जुल्लाब के पीछे होलेर दबाना
लाभदायक है ॥
जो पीड़ा अकेली गरमी या अकेली सरदी से हो

जुल्लाव की आवश्यकता नहीं जो गरमी से हो तो ठढाई पिलावे और सरदी से हो तो गर्म औषधें दें ॥

और जो सिर की पीडा किसी और रोग के कारण से हो तो पहिले उस रोग का उपाय करे ॥

( आधासीसी की पीडा ) आधे सिरमें होती है और देर में जाती है उसका उपाय वैसे ही करना चाहिये जैसे कि ऊपर लिखा गया है।

और इस औषधि का सिरमें लगाना गुणदायक है, बबूल का गोंद ३॥ माशे, अफीम १॥। माशे, केसर ७ रत्ती पीसकर गुलाब में मिलाकर कागज पर लगावे और कनपटी पर चिपटा दे और इस रोग का जल्दी उपाय करे नहीं तो दृढ़ होजाने से कठिनता से दूर होता है ।

बहुत से लोग सिर की पीडा में अफीम आदि का लेप करते हैं इनसे पहिले तो तुरन्त चैन पड़ता है, परन्तु हकीमों ने इनका लगाना नहीं बतलाया है, और जो अत्यन्त आवश्यकता हो तो अफीम के साथ केशर या बाबूना मिलादे ॥

सिरकी पीडा में जो गुलाब सिर पर डाले तो इतना डाले कि सिर भीगा रहे नहीं तो हानि करेगा ॥

जो सिर की पीडा वाले की नकसीर फूटे तो उसे बन्द न करें क्योंकि यह उसके लिये अच्छा है परन्तु जब रुधिर अधिक निकले और उस्से कमजोरी बहुत पैदा हो तब बन्द करना चाहिये सिर के रोगों में नाक या कान से पीप का निकलना बहुत अच्छा है ॥

## दूसरा पाठ २

### सरसाम के विषय में

सिरके पर्दों या भेजे...

साम कहते हैं॥ जो यह रुधिर की अधिकता से हो तो उस का चिन्ह यह है कि रोगी के मुख पर हसी सी मालूम होगी॥

और जो पित्त की विशेषता से होतो उसका चिन्ह यह है कि रोगी को झुंझलाहट और चिड़चिड़ाहट होगी।

और जो कफ से हो तो उसका चिन्ह यह है कि रोगी सुस्त और घबराया हुआ होगा।

और जो बादी से होतो रोगी चौकन्ना मालूम होगा बादी से बहुत कम होता है. और जो २ चिन्ह हर प्रकार के लिये हम पहिले लिख आये हैं वह हर प्रकार के सरसाम में पाये जायगे॥

सरसाम जो रुधिर से हो उसे फरानीतुस कहते हैं और पित्त वाले को फरानीतुस खालिस और बलगमी को लीसरगुस कहते हैं॥

सरसाम में भी फस्द को अच्छा लिखा है परन्तु इन दोनों में रुधिर कम निकालना चाहिये ।

बकना और बहकाना सरसाम में अवश्य है परन्तु कभी२ बिना सरसाम ऐसा होता है । जैसे कि बारी के तप में बारी के समय और किसी पीड़ा या रोग की अधिकता में इसको सरसाम गैरहक़ीकी कहते हैं, जब वह रोग जाता रहता है तो बकना और बहकाना भी जाता रहता है इसलिये पहिले उस रोग का उपाय करना चाहिये ॥

## तीसरा पाठ

## जुमूद के विषय में

यह वह रोग है कि मनुष्य बैठा हो तो बैठा रह जाता है और जो लेटा हुआ होतो लेटा, और सोता होतो सोता और खड़ा होतो खड़ा रहजाता है, कारण इसका यह है कि बादी सिर के पीछे गिरती है और वहीं बन्द होके रहजाती है, उपाय इसका यह है कि बेहोशी के समय कोई गरम शाफा या बादी के निकालने वाला हुकना करें। और बाबूने के फूलों का तेल और बादाम के तेल में सोंठ, या जुन्दबेदस्तर, मिलाकर सिरपर मलें और जब होश होजाय तो मुफ्रिश और सौदा का जुल्लाब दें। और गर्म और तर खिलावें, और सिरके पीछे मोम रोगन लगावें, जो रुधिर की अधिकता से हो तो फस्द भी करें, और पिंडलियों पर सींगियां लगावें। फस्द का नश्तर गहरा दें, परन्तु रुधिर कम निकालें॥

## चौथा पाठ

## सकते के विषय में

यह वह रोग है कि मनुष्य का शिरा ...

जाता है, और मुर्दे की तरह बिना पड़ा रहता है, जो श्वास न आता होतो इसका कारण यह है कि सिर के सब परदे बन्द हो गये होंगे जो यह रुधिर की अधिकता से होती फस्द खोले नहीं तो कफ के निकालने वाले हुकने और छीकें दें और सिरके बाल काट कर सिर को सेके, और नफ़ूख और सऊत काम में लावें और जो किसी प्रकार उलटी होसके तो बहुत अच्छा है, और हाथ पांव का मलना और जोर से बांधना भी लाभदायक है, सिरपै पछने लगाकर उसपर पारा मलना या बछनाग, पीस कर मलना अच्छा है और जब होश आजाय तो कफ की मुन्जिश और जुल्लाब दें।

इस रोग में जब दम आता जाता मालुम न हो तो चंगा होना असंभव है परन्तु जिसमें दम आता जाता हो उसका अच्छा होना भी अति कठिन है इस रोग में और मृत्यु में यह अन्तर है कि इस रोग वाले की पुतली में परछाई दिखाई देती है, और मुर्दे की आंख में नहीं दिखाई देती, चाहिये कि रोगी का तीन दिन रात दाह कर्म न करें किन्तु उसके अच्छे होने की आशा नहीं है, परन्तु परमेश्वर की कृपा से अच्छा हो जाय तो क्या आश्चर्य है और जो देह नीली होजाय तो उसका उपाय न करें॥

## पांचवां पाठ

## सबात के विषय में

स्वभाव से अधिक अचेत होके सोना रोग है और इसीको सबात कहते हैं, कारण इसका यह है कि सिर में तरी अधिक होजाती है, चाहे अकेली तरी हो या उसमें बलगम और रुधिर का मवाद भी मिला हो इस रोग में जैसा कारण हो वैसा ही जुल्लाब दें, और सिरका सुघावें, खुश्की लाने वाली वस्तु

और इतरीफल खिलाना बहुत लाभ दायक है, और इसका कारण मेदा का बुखार हो तो चिन्ह इसका यह है, कि पहिले मंदहजमी हुई होगी, और भूख के समय कमती मालूम होती होगी, उपाय इसका यह है कि पेट को साफ करें, और इतरीफल कश्नी भी खिलावें और सूखा धनियां कूट छानकर खाने के पीछे फकावें ।

## छठा पाठ

## सहर के विषय में

सहर उस रोग का नाम है जिसमें स्वभाव से विशेष मनुष्य जागे और नींद उसे कम आवे कारण इसका सिर में खुश्की, होजाना है, चाहे वह अकेली हो या उसमें बादी और पित्त और खारी कफ मिला हो, जो यह रोग अकेली खुश्की से हो तो सिरको तर रक्खें और खाने पीने और सूंघने में तर वस्तुओं को काम में लावें और जो यह मवाद से होतो उसी का जुल्लाब दें और सिरका कभी न सुंघावें क्योंकि यह नींद को बहुत खोता है, निद्रा लाने वाली औषधें यह हैं, हरा सोया सिरहाने रखना और कफ वाले सहर में सिरपर भी लपेटना और नार्मबू गुलाब में भिगोकर सूंघना और लख्लखा हरदम पास रखना अफीम और बनफशे के तेल को मिलाकर सिरपर मलना ।

जब जागने का कारण तप हो तो पहिले उसका उपाय करे और सिरपर तेल मलें और पाशोया करके हाथ पांव मलें ॥

## सातवां पाठ

## सबात सुहरी और सहर सबाती के विषय में

यह वह रोग है जो सहर और सबात के [illegible] के इकट्ठे से होता है और बहुतसे [illegible] म यह [illegible] विश

और कफ से दिमाग में सूजन होजाने से होजाता है चिन्ह इस रोगका यह है, कि कभी अचेत और घोर निद्रा बहुत काल तक रहती है और कभी रोगी बहुत देर तक जागा करताहै और जो मनुष्य इसे भेजे की सूजन बताते हैं उनकी दलील यह है कि इस रोग में बकना और आखें बथर आना अवश्य है जो निद्रा अधिक होतो इसे सबात सहरी कहेंगे और जो जागना विशेष होतो सहर सुबाती कहेंगे और जागना और सोना बराबर बहुत कम देखा गया है जो ऐसा हो तो पढ़ने वाला जिस शब्द को चाहे पहिले कहे सच तो यह है कि इस रोग में भेजे की सूजन जरूर नहीं परन्तु सूजन में यह रोग हो सकता है ऊपर के दो पाठों में जो उपाय लिखे गये हैं उन दोनों को मिलाकर सुघावें और जिस समय पित्तों की अधिकता से हो तो ठंडी वस्तु सुघावें ऐसे ही और उपाय जानो ॥

और जब यह रोग भेजे की सूजन से हो तो वह उपाय करें जो कफ और पित्त के सरसाम में ऊपर लिखा गया है ॥

## आठवां पाठ ।

## काबूस के वर्णन में ।

यह वह रोग है कि मनुष्य सोते में बुरे २ स्वप्न देखता है जैसे कि कोई भारी चीज उस पर गिर पड़ी वा किसी ने उसे दबोचा और वह घबराके बर्राने लगता है, जो यह रुधिर की अधिकता से हो तो फस्द सरारू करे, और पिंडलियों पर पछने लगावें, और भोजन कम दें, और जो बलगम वा बादीकी अधिकता से होतो उन्हीं का जुल्लाब दे, और इस रोग का उपाय तुरन्त करे नहीं तो मृगी हो जायगी ॥

——:o:——

## नवां पाठ।

### मृगी के विषय में।

यह वह रोग है जिसमें मनुष्य अचेत होकर गिर पड़ता और मुख और हाथ पांव टेढ़े और खिचे रह जाते हैं, और तड़फा करता है, इस रोग में सिरका बोझिल होना और जी की रगों का हरा होना अवश्य है. कभी यह रोग बारी होता है जो इसकी बारी बहुत होतो बुरा है परन्तु बालकों कभीर ऐसा देखा गया है, कि एक दिनमें आठ२ बार आ है और फिर ऐसी चली जाती है कि कभी नहीं होती उप इसका यह है कि बारी के समय वह चिकित्सा करें जो मूछ होती है, और कोई वस्तु या कपड़ा लपेट कर उसके मुखमें दें, कि वह अपनी जीभ चबा न डाले और हाथ पांव उस जकड़ दें, कि चोट न लगे और जब होश में आवे तो जै मवाद हो वैसा ही जुल्लाब दें, और तर मेवें और दूध दही खिलावें और कदसलीब, को गले में लटकावें और नास दूसरे खंड में लिखा गया है सुघावें॥

बच्चों को जो पसली का रोग होता है वह भी इसी प से है. उपाय उसका मवाद के अनुसार करना चाहिये बिना कारण के जाने अधिक गर्म और अधिक ठंडी औषध दें और दूध पिलाने वाली की दुग्धधारी रक्खे कि हानिका वस्तु न खावे. उससे भोग न करे कि इससे दूध बिगड़ जा है और बच्चों को कब्ज होतो शाफा करें॥

## दसवां पाठ।

### माली खोलिया के वर्णन में।

यह वह रोग है कि मनुष्य को अच्छी बातें नहीं सूझती बह बातें मन [illegible]

जो पोलों मे बड़ी हानि होती है इसी लिये चाहिये कि और कर्णों पर भी ध्यान रक्खें ॥

अधिक भोजन या भारी वस्तु खाने से पीड़ा हो तो वमन कर के उसे निकाल डालें और कई दिन तक भोजन कम खाय और जो तीव्र भोजन खाने से हो तो ऐसी वस्तु खावें जो इस प्रकार की न हों ॥

जो आमाशय के निर्बल होने से यह रोग हो तो लक्षण इसका यह है कि भोजन करने के पीछे पीड़ा की अधिकता होगी और जब तक वह वमन या दस्तों से निकल न जेगा पीड़ा नहीं ठहरेगी इस में वह औषधें दें जो मेदे को पुष्ट करें, और जौशदाक का खिलाना अति लाभदायक है ॥

और जो आमाशय मवाद इकट्ठा होजाने से दुर्बल होजाय तो उसका लक्षण यह है कि भूख बन्द होजायगी और गर्म मवाद में प्यास और मतली अधिक होगी, इस में आमाशय से मवाद निकालें और कुर्स कौकब और कुर्स अनीसून दें।

जो मेदे की हिस्स बढ़जाने से पीड़ा हो तो पहिचान उसकी यह है कि थोड़े कारण से पीड़ा उत्पन्न होजाती है, जैसे भोजन की भाप या पाक से या वादी गिरने से या मेदे के खाली होने के समय तिल्ली से गिरता है और उससे भूख मालूम होती है और ठंडे पानी पीने से। ऐसे समय में भारी भोजन या ऐसी दवा खिलावें जो मेदे को कुंद और सुन्न करदें जैसे पोस्त खशखाश को पानी में भिगोकर और छानकर पिलावें।

एक प्रकार की पीड़ा ऐसी है जो खाली पेट में बिना कुछ खाये होती है और खाने के पीछे जाती रहती है इसके तीन कारण हैं एक यह कि तरी मेदे में इकट्ठी होजाय और पेट के खाली होने के समय भूख की गर्मी से औटे और उससे भाप

## भूख के बिगड़ने का वर्णन।

इस रोग में मनुष्य वह वस्तु खाने लगता है जो खाने के योग्य नहीं जैसे मिट्टी, कोयला, कागज, रुई, आदि और यह बहुधा पेट वाली स्त्रियों का होता है इसमें बुरे मवाद मेदे में इकट्ठे होजाते हैं और उनसे विपरीति खाने की चाहना होती है इससे मेदे से मवाद निकालें परन्तु पेटवाली स्त्रियों का कुछ उपाय न करें उनका ऐसा स्वभाव तीन चार महीने पीछे आपसे आप जाता रहता है और अजवायन जीरे का चबाना और उसका रस निगलना भी लाभदायक है॥

## भोजन का होका हो जाने का वर्णन।

इस रोग में ठण्डे से मेदे में बिगाड़ हो जाता है और उस से मेदा ऐंठता है जैसे कि सौदा गिरने से भूख के समय होता है लक्षण उसका यह है कि खाने का होका हो और प्यास बिल्कुल न हो और पेट फूला रहै और नाड़ी धीमी चले इस में मेदे को गर्मी पहुँचावे और अनीसून अजवायन, जीरा, मस्तगी, आदि गर्म औषधें चबावें और मेदे पर दालचीनी, जायफल, आदि पीसकर मलें, और कफ से बिगाड़ हो तो उस मवाद को निकालें और तिल्ली से मेदे पर सौदा अधिक गिरे और उससे यह रोग हो तो लक्षण उसका यह है कि जब तक पेट खाली रहै मेदे में जलन पायी जायगी इसमें सौदा का मवाद निकालें और दाहिने हाथ से फस्द बासलीक और असीलम खोलें कि जिगर से सौदा निकल जाय और तिल्ली पर बारे लगावें, जो मेदे या सारे शरीर की अधिक गर्मी से भोजन जल्दी पच जाया करे, जैसे कि रसायन या कुश्ता खाने से होता है, उपाय इसका समझ के

सुधार करें जिससे वह कारण दूर होजाय, जो इस रोग का कारण भेजे से मेदे पर कफ का गिरना और खट्टा हो जाना हो तो खट्टी डकार आवैगी, और पहिले इससे नजला हुआ होगा, इस में नजले को रोकें और जो आंतों में केंचुए पड़ने से यह रोग हो तो इस कारण से कि केंचुए भोजन को खालें तो उसका वर्णन सोलहवें अध्याय के नवें पाठ में किया जायगा॥

## जू उल बकर का वर्णन ।

इस रोग में भूख बिलकुल जाती रहती है और भोजन से ऐसा दिल हट जाता है कि एक टुकड़ा खाना कठिन होता है परन्तु सारा शरीर सूखा होता है, और दिन पर दिन दुबला होता है और और घट जाता है, और देखने में कोई कारण और रोग नहीं पाया जाता, जब यह बढ़ जाती है तो मूर्च्छा उत्पन्न होती है जब मूर्च्छा हो तो पहिले उसका उपाय करें और फिर कारण को पहिचान के उसे दूर करें और जब रोगी कमजोर हो तो कभी जुल्लाब न दें उत्तम उपाय यह है कि मेदे को पुष्ट और ठीक करै॥

## भूख की असहनता का वर्णन ।

इसमें समय पर भोजन न मिलने से मूर्च्छा भी आजाती है चाहिये कि हर समय भोजन बना रक्खें और मेदे को पुष्ट करें और खट मीठे अनार के रस में रोटी भिगोकर खिलावें इस से मेदा पुष्ट होता है॥

## अधिक प्यास होने का वर्णन ।

यह दो प्रकार का है एक तो सच्ची प्यास होना झूठी सच्ची प्यास वह है कि जिसमें गरमी के अ तरी घट जाने के कारण पानी की चाहना हो,

और खुश्की के लक्षण पाये जावेंगे और पानी से प्यास बुझेगी और झूठी प्यास यह है कि खारी या हिस्सी कफ या जली हुई बादी मेदे में चिपटे और उसके धोने के लिये पानी की चाहना हो, इसमें पहिले तो ठंडे पानी से प्यास बुझ जाती है परन्तु थोड़ी देर पीछे फिर लगती है और मुख का स्वाद पदार्थ के अनुसार होता है, और थोड़ी देर पानी न पीये तो प्यास धीमी हो जाती है जब यह रोग गरमी से हो तो यह देखना चाहिये कि यह गरमी मेदे, जिगर, छाती और फेंफड़े आदि जिस स्थान पर हो ठंड पहुंचावें, और छाती फेंफड़े और दिल की गरमी में ठंडी हवा खाना और ठंडी वस्तु सूंघना अति लाभदायक है तथा मेदे और जिगर की गर्मी को ठंडा पानी लाभदायक है, इसी से पहिचान सकते हैं कि गरमी किस स्थान पर है, और जब कोई ठंडा पदार्थ हो तो गर्म पानी में सिकंजबीन घोल कर पिलावें, और वमन करावें तथा सौंफ का अर्क दें और चनों को औटाकर उसका पानी पिलावें परन्तु खारी में सिवाय सौंफ के अर्क के और कोई वस्तु गरम न देनी चाहिये, और जब खुश्की हो तो तरी पहुंचावें, और बादाम का तेल और दूध पिलावें और जो प्यास ज्वर या जिगर की सूजन के कारण से हो तो ज्वर और सूजन का उपाय करें, कभी ऐसा होता है कि बहुत सा रुधिर निकलने से पित्त की अधिकता हो कर खुश्की बढ़ जाती है और उसके कारण से प्यास लगती है इसमें ठण्ड और तरी पहुंचावें। किसी लसदार भोजन के खाने से भी प्यास [illegible] है क्योंकि वह मेदे में जाकर चिपट जाता है और उस[illegible] धोने और छुड़ाने की चाह होती है इसका [illegible] तो कफ की प्यास [illegible] है और इसमें पा[illegible]

में मिलाके लेप करें कि वह पक कर फूट जावे और जो आप से न फूटे तो रोगी को गरम पानी पिलाकर सूजन को दबावें कि वह फूट जावे और फिर माउलअसल और गुलाब का शर्बत दूध में मिलाकर पिलावें इससे मेदे से मवाद निकल जावेगा और जब देखें कि मेदा होगया तो कुन्दर हब्बुलअल्फ़ौन गुलनार, कहरुबा, गिलेअरमनी पीस कर फकावें कि घाव पुर जाय और चावल या हरीरा भोजन की जगह खिलावें ॥

## मेदे के घाव और फुन्सियों का वर्णन ।

इसमें पीड़ा और जलन खट्टी और तीव्र वस्तुओं को खाने से होगी और घाव आमाशय के मुख पर है या भीतर है इस की पहिचान यह है कि जिस स्थान पर पीड़ा होगी उसी के घाव और फुन्सियां होंगी इसमें फस्द खोलें और उसी के पीछे यह उपाय करें जो सूजन का है वा काली गायके मठे में थोड़े गुलाब के फूल, चूने के बीज और बंसलोचन पीस कर देना लाभदायक है और जब फुन्सियां फूटजांय तो पहिले वे औषधें दे जो घाव को साफ करें, फिर वह औषधें दें जो घाव को भरलावें, जैसे ऊपर के पाठ में लिखी गई हैं, और नर्म खमखास को हरी कासनी के पानी से लाभदायक है ।

## पेट फूलने का वर्णन ।

इसका कारण या तो कोई उपद्रव और सादा बिगाड़ है या भोजन का बिगाड़ या किसी मवाद का मेदे में इकट्ठा होना है इसके चिन्ह और उपाय सोफहज्म और मेदे के बिगाड़ में लिखे गये हैं । छोटी इलायची कुचला के गुलाब में औटाकर पिलाना लाभदायक है ॥

## मेदे के फडकने का वर्णन ।

इस रोग में दिल घबराने की सी दशा आमाशय में मालूम होती है मवाद के अनुसार जुल्लाब दें और जो केंचुए पड़ गये हों तो उन्हें निकालें ॥

## वजउलफवाद का वर्णन

यह एक पीड़ा है जो आमाशय में होती है इसमें हाथ पांव ठंडे हो जाते हैं और मूर्छा हो जाती है और दिल तक इसका दुख पहुंचता है तथा जो यह रोग देर तक रहता है तो रोगी मर भी जाता है जो उपाय मेदे की पीड़ा का है वही इसका है।

## पेट में जलन होने का वर्णन ।

जो यह रोग कच्ची रोटी या कच्चे फलों के खाने से या मेदे में कच्ची तरी के इकट्ठा हो जाने से हो तो लक्षण उसका यह है कि पहिले भारी वस्तु खाई होगी और भूख के समय जलन में कमी होगी और जो बादी के गिरने से हो तो भूख के समय जलन होगी और चिकनाई खाने से जलन जाती रहेगी जो भारी और तर भोजन के खाने से हो तो उस में वमन करावें और हल्का भोजन दें और आमाशय को-

करें और जो वादी से हो तो पाये हाथ से फस्द असलीम या तासलीक खोलें और इरद का मुरब्बा और सिकंजबीन खवादें ॥

## मेदे के ढीला हो जाने का वर्णन ।

यह दो प्रकार से होता है एक तो आमाशय स्वयं ढीला हो जाय और दूसरे उस के बंधन जिन से कि वह बंधा हुआ है ढीले हो जांय पहिले का लक्षण यह है कि पचाव न हो और छाती उभर आवे दूसरे का लक्षण यह है कि आमाशय झुक पड़े और जिस ओर झुकेगा उसी ओर बोझ होगा इस में इतरीफल और फालिज का उपाय करें हल्का भोजन दें सुगंध वाली और कब्ज करने वाली औषधें दें और वह उपाय करें जो अगले पाठ में लिखा जायगा ॥

## मेदे की बुनावट के ढीला हो जाने का वर्णन

यह रोग बहुत बुरा है इसमें चाहे जैसा उत्तम भोजन खाया भोजन कभी नहीं पचता तथा सूजन और बिगाड़ के लक्षण नहीं पाये जाते अबारिज ऊद खिलावें और मस्तगी का तेल आमाशय पर मलें और बाकतू मुर्ग का सगदान सुखाकर और पीस कर सवा दो माशे इतरीफल या शर्बत हब्बुल आस के साथ चटावें और हरा पत्थर पीस के पौने दो माशे ॥ दें

## मेदे के खिचजाने का वर्णन

जो यह रोग मेदे में हो पचाव नहीं रहेगा और जो पीठ के बंधन में हो तो खाते ही भोजन आंत में उतर जावेगा और रोगी दहनी या बांई ओर झुक जायगा पेट सीधा न कर सकेगा और हसली के बंधन में हो तो रोगी आगे को झुका रहेगा और पीठ सीधी न हो सकेगी इस में वही उपाय करें जो तशन्नुज का है ॥

## मेदे के कड़ा हो जाने का वर्णन

यह कड़ापन हाथ लगाने से मालूम होता है और जब बढ़ जाता है तो दिखाई भी देता है इस में मेदे का बिगाड़ अवश्य

होगा जो गरमी से हो तो फस्द बासलीक या कसीलम खोलें; और कच्चा बाम रोगन बनफशे या रोगन गुल में पकाकर लगावें और जो सर्दी से हो तो बाबूना, बालछड़ सरकंडे की जड़ मेथी के बीज, गूगल और कडुए बादाम कूट छानकर लेप करें, कभी ऐसा होता है कि तिल्ली के कड़े हो जाने से उसी ओर से आमाशय भी कड़ा हो जाता है इसमें तिल्ली का उपाय करना चाहिये॥

## मेदे के ऊपर के पट्ठों के कड़ाहोजाने का वर्णन

इसकी पहिचान यह है कि कड़ापन एक ओरसे पतला और दूसरी से मोटा होगा और मेदे में कोई बिगाड़ नहीं पाया जायगा इसका वही उपाय करें जो ऊपर के पाठ में लिखा गया है॥

## पेट चलने का वर्णन।

जो कोई सादा बिगाड़ या मवाद हो तो लक्षण और उपाय उसका ऊपर लिख चुके हैं और जो फुंसियों और घाव से हो तो उसका वर्णन कर चुके हैं जो जिगर में दुर्बलता न हो तो सफूफ पारहुलम और सफूफ इस्पुलगमा लाभदायक है और जो नजले के गिरने से हो उसमें सोने के पीछे दस्त आवेंगे, इससे नजले का उपाय करें दस्तों को न रोकें परन्तु मवाद को निकालें और मेदे को शुद्ध करें और जो भोजन से दस्त आवें तो पचाव और भोजन को ठीक करें और जो रगों के मवाद से ऐसा हो तो लक्षण उसका यह है कि शरीर मोटा होगा और दस्त पड़े आवेंगे इस में फस्द खोलें और बदन मलें और पसीना निकालें और भूखे रहें और जो जिगर के दुर्बलताके से हो तो दस्त सफेद या हरे आवेंगे इसमें जिगर और आमाशय को शुद्ध करें और मवारिशकस्तूरी खावें और जो दस्त

धारी बांध कर आवे तो मवाद के रंग से लक्षण मालूम होगा फस्द और जुल्लाब से उस मवाद को निकालें ।

और जो मासारीका में सुद्दा पड़ने से ऐसा हो तो उसका वर्णन जिगर के सुद्दे में होगा और जो आमाशय के सोतों के भाने से ऐसा हो त. कोई गलाने वाला मवाद गिरा होगा, या मेदे में गर्म सूजन हुई होगी, या विष खाया होगा कारण के दूर करने के पीछे सिमाक, गरबर्द मसलाचन, छालियां चदन अनार के छिलके, रसौत पीसकर, सिर्का या अंगूर के पानी में मिलाकर मेदे पर लेप करे, और सत्तू मव और सिर्का रोगन बादाम मिलाकर खिलावे औ खाने के पीछे देर तक दाहिनी करवट लेटे रहें और कहते हैं कि दूध और मेदे का रोग मेदे के सू ों का साफ करता है, और जा जुल्लाब के पीने से, अधिक दस्त आवें तो खट्टा मठा ठंडा करके पिलावें ।

## आमाशयके छोटा होने का वर्णन

जो यह जन्म से हो तो अधिक भोजन चाहे हलका हो दुख देगा इसका उपाय सिवाय इसके और कुछ नहीं है कि नित्य थोड़ा और पुष्टि कारक भोजन दिया जाय और जो खिचाव या सूजन आदि से हो तो उसका उचित उपाय करे ॥

# चौदहवां अध्याय

## जिगर के रोगों का वर्णन

## जिगर के बिगाड़ का वर्णन

य है यह रोग मवाद से हो या बिना मवाद के इसमें जिगर में बड़ा बिगाड़ होता और इसके साथ हर प्रकार के लक्षण पाये जाते इस में कारण के दूर करें जिगर के बिगाड़ को इसना अति लाभकारक है, यह अपवसतास के साथ हर

घन के साथ दें और फैफदीमुरव्वम जिगर पर लगावें, खुश्की और कड़ापन जाता रहता है परन्तु जो पहुंचावें नहीं तो जलवर होजाने का डर है और वाचत देव और जो उसके साथ कोई रोग भी हो तो भी उपाय करें ॥

## जिगर के निर्वल हो जाने का वर्णन

चाहे जिस कारण से हो उसका लक्षण यह है कि और मूत्र मांस के धोवन का सा होगा और शरीर दुबला और भूख बिलकुल न होगी और दाहिनी ओर बगल में से नीचे की पसली तक लम्बाई में पीड़ा होगी परन्तु पीछे जब भोजन जिगर में जाने लगेगा तो अधिक पीड़ा और रोगी का रंग सफेद और हरा होगा और कभी पीला कभी काला जानना चाहिये कि देह के प्रत्येक स्थान में शक्ति हैं पचाव दूर करने वाली शक्ति खेंच लेने वाली और जानने वाली शक्ति जिगर की चारों शक्तियों में निर्वल हो जायगी उसे जिगर की निर्बलता कहेंगे। और इन चारों की निर्बलता के अलग अलग हैं जिगर के पचा निर्बलता के लक्षण यह हैं कि दस्त और मूत्र धोवन होगा और सूजन और उदासी आदि पाई जायगी और शक्ति के लक्षण यह हैं कि दस्त और मूत्र थोड़े२ होंगे में रंग भी थोड़ा होगा और भूख न लगेगी और तीसरी श लक्षण यह है कि दस्त बड़े सफेद और पतले आवेंगे और दुबला होगा और चौथी शक्ति के लक्षण यह है कि दस्त मूत्र मांस के धोवन से होंगे और रुधिर के पतला होने से ढीला होजायगा और मुख पर सूजन और उदासी होगी जो जिगर के बिगाड़ से हो उसका उपाय लिख चुके हैं

यो सूजन या जिगर के फट जाने से या किसी और कारण हो उसका उपाय आगे आवेगा और जो किसी और स्थान में तो उस स्थान का उपाय करें और जिगर और रूह को पुष्ट रहें और फस्द असीलम भी लाभदायक है ॥

## जिगर के सुद्दे का वर्णन ।

इस रोग में जिगर के अन्दर या उसकी रगों में कोई गाढ़ा फंस रहता है चिन्ह उसका यह है कि शरीर में रुधिर कम हो और रंग पीला हो, और दस्त भोजन से आवें, और भारी हो, और जो सुद्दा जिगर के ऊपर होगा तो बोझ होगा, और मूत्र थोड़ा और पतला आवेगा और जो सुद्दा हो तो बड़े और पतले आवेंगे इस रोग में और जिगर की में यह अन्तर है कि सूजन में ताप होती है, और अधिक हो तो सुद्दे में बोझ अधिक होगा जो सुद्दा जिगर से ऊपर मिजाज के अनुसार मूत्र लाने वाली औषधें पिलावें और जिगर के भीतर हो तो नर्म करने वाली औषधें और जुल्लाब उपायों में प्रकृति का ध्यान रक्खें, और जो कब्ज करने वस्तु खाने से सुद्दा पड़े तो रोगन बादाम और दूध और का हरीरा पिलावें और अनार का रस भी लाभदायक और जो जिगर की रगों के सकड़ा हो जाने से सुद्दा हो तो रोग जन्म से ही होगा, इसका उपाय कुछ नहीं है सिवाय कि भारी भोजन खाने से बचते रहें, और कभी २ मूत्र वाली औषधें पिया करें ॥

## मासरीका के सुद्दे का वर्णन ।

लक्षण उसका यह है कि मेदे के बीच में भीतर की लिखा बोझ मालूम हो और आमाशय और जिगर दोनों

चंगे हो और दस्त कच्चे आवें, और शरीर दुबला होता ॥ इसका ठीक उपाय यही है जो जिगर के भीतर के सुद्दे ॥ और वह औषधें दें जो सुद्दे का दूर करें ॥

## जिगर के फूल का जाने वर्णन ।

इसका लक्षण यह है कि दहिनी पसली के तले पीड़ा खिचाव हो और बोझ न हो और तप और पचाव के पीछे अधिक फूल जाय, इसमें कासूनी खिलावें, और शर्बत दी पिलावें और गर्म पानी से बिना कुछ खाये पीये स्नान परन्तु हवा न लगे, और नमक बाजरे और राख से सेंके और आवश्यकता हो तो जुल्लाब दें, और मूत्र लाने पानी पिलावें और हल्का भोजन जिसमें वातनाशक पथ्य हो खिलावें ॥

## जिगर की पीड़ा का वर्णन ।

जो इसका कारण कोई बिगाड़ या सुद्दा आदि हो तो का उपाय लिख चुके हैं, और जो शिरका या सूजन जिगर के फटने या पथरी या रेत पड़ने से हो उसका आगे लिखेंगे ॥

## शिरका का वर्णन ।

जब बिना कुछ खाये या मिहनत करने के पीछे या शी जल्दी में ठंडा पानी पीलें उसकी ठंड जिगर को लगे पीड़ा हो तो गरम पानी में कपड़ा भिगो के गरम २ जिगर रक्खें और बालछड़ और मस्तगी गुलाब और सौंफ के में पीसकर गर्म करके जिगर पर लेप करें और गरम से धारें, और जो इसमें हकीम से कोई भूल हो जायगी जलन्धर या जिगर की सूजन हो जायगी ॥

## जिगर की सूजन का वर्णन ।

जो यह रुधिर या पित्त की अधिकता से हो तो लक्षण इस का यह है कि तप और प्यास होगी और जिगर में बोझ पीड़ा और जलन होगी और उसके सिवाय रुधिर और पित्त की अधिकता के लक्षण पाये जायगे और जिगर की सूजन के भीतर या बाहर होने के लक्षण तीसरे पाठ में लिख चुके हैं और सिवाय उसके जिगर की भीतर की सूजन में वमन मूर्च्छा और हाथ पांव ठण्डे होंगे और बाहर की सूजन में खांसी और दम का रुकाव होगा और हसली नीचे को खिचेगी और मूत्र थोड़ा होगा और सूजन टेढ़ी दिखाई देगी जब सूजन रुधिर की अधिकता से हो तो फस्द बासलीक या हफ़ अंदाम खोलें और कई बार करके रुधिर निकालें कि निर्बलता न हो और कासनी और खट्टे मीठे अनारों का रस सिकञ्जबीन मिलाकर पिलावे और जो सूजन अंदर हो तो मूत्र लाने वाली औषधें न दें परन्तु फलों के अर्क से मवाद को नर्म करें और जो अधिक नर्म करना हो तो अमलतास हरी कासनी मकोय के पानी में मलकर पिलावें।

और जो सूजन जिगर के ऊपर हो तो मूत्र लाने वाली औषधें पिलावें परन्तु कब्ज के दूर करने का भी ध्यान रक्खें और नरम करने वाली औषधें दें जैसे लुआब बीदाना या ईसबगोल आदि, और जो सूजन जिगर में रुधिर की अधिकता से हो तो उसके आदि और अंत में जो लेप करें उस में ठंडी औषधें जो मवाद को इधर गिरने से रोकें और जो सूजन के पकाने वाली औषधें हों उन दोनों को मिलाना चाहिये आदि में पहिली प्रकार की औषधें अधिक हों और अन्त में दूसरी प्रकार की और मध्य में दोनों बराबर हों और

की सूजन में भी यही उपाय करें, परन्तु फस्द न खोलें और उसके आदि में केवल ठंडी औषधों का लेप कर सकते हैं जो मवाद को इधर गिरने से रोकें जैसे जौ के आटे को सुआब और सिरके में पीस कर लेप करे और जो अवश्य हो तो गरमी के बुझाने के लिये थोड़ासा कपूर भी मिलावें और जो खारी कफ न हो तो बोझ अधिक होगा और तप न होगी, और पीड़ा कम होगी और मुंह जीभ और दस्तों का रंग सफेद होगा जो सूजन भीतर हो तो मवाद को नर्म करने वाली औषधें और जुल्लाब दें ॥

और जो सूजन ऊपर हो तो मूत्र लाने वाली औषधें पिलावें और इस के पीछे प्रकृति को ठीक करें और जो सूजन बादी से हो तो जिगर के स्थान पर कड़ा पन होगा इस में बादी की मुंजिस दें और मोम रोगन लगावें और जब नरम हो जावे तब यह औषधें जो बादी को दस्त और मूत्र में निकालें और उचित हो तो फस्द भी खोलें इससे जल्दी लाभ होगा और एक प्याला भर के बर्फ दिन की जमी हुई ऊंटनी का दूध मीठा डालकर पिलाना इसमें अति लाभदायक है परन्तु इस का ध्यान रक्खें कि गरमी न हो जो जिगर पर चोट लगने से सूजन हो तो फस्द खोलें और ईसबगोल के लुआब में गिले-अरमनी साढ़ेतीन माशे पीस कर पिलावें और रावन्द गिले-अरमनी इस्पुलआस इसके लिये लाभदायक है और गिले-पने और रेवतचीनी प्रत्येक साढ़े दश माशे और मोमियाई सात माशे पीसकर रोगन बनफशा या किसी और तेल में मिला कर लेप करें इसके पीछे वही उपाय है जो ऊपर लिखा गया है।

## पेट के पट्टों की सूजन का वर्णन।

यह सूजन एक ओर से मोटी और दूसरी ओर से पतली

ऐसा लम्बाई में हो या चौड़ाई में। इसमें और जिगर का सूजन में यह अन्तर है कि जिगर की सूजन टेढ़ी धनुषाकृति होती है और यह नहीं होती इसमें फस्द खोलें और जुल्लाब दें और आदि में केवल वह औषधें लगावें जो मवाद को इधर गिरने से रोकें और मवाद के कड़ा हो जाने से न डरें और अंत में केवल वह औषधें लगावें जो सूजन को पकादें और निर्बलता हो जाने का डर न करें और जब सूजन पकजावे और पीब पड़े तो नश्तर लगावे और देर न करें कहीं ऐसा न हो कि कोई और रोग उत्पन्न होजाय ॥

## जिगर के फोड़े का वर्णन ।

जो उपाय मेदे के फोड़े का और फेफड़े की सूजन का है वही इसका है जो मवाद आंतों की ओर गिरने लगे तो हलका सा जुल्लाब दें और जो गुर्दे की ओर गिरे तो मूत्र लाने वाली औषधें पिलावें और जो पेट में जावे तो जलधर होजाने का डर है उसमें जिनकी जलधर का उपाय करें और जो मवाद आपसे आप पक कर बहजावे तो रोगों में कमी होगी और मूत्र दस्तों और मूत्र में पीब न निकलेगी ॥

## जिगर की फुन्सियों का वर्णन ।

लक्षण उसका यह है कि जिगर में कोई गरमी से बिगाड़ हो और जिगर के स्थान पर जलन हो और कभी रोमांच खड़े हो जाय और प्यास लगे इसका यह उपाय करें जो गरम मवाद के बिगाड़ से पहिले पाठ में लिखा गया है ॥

## जिगर के फड़कने का वर्णन ।

इसमें ऐसा मालूम होता है कि कोई फूकता है, और यह बात थोड़ी देर तक रह कर बंद हो जाती है कारण इस का जिगर का दुखना है और बादी का फिरना और रह

इसमें वह औषधें दे जो सुद्दे को दूर करे और दाहिने हाथ से फस्द असीलम खोले ॥

## जिगर की पथरी का वर्णन

लक्षण उसका यह है कि भोजन पचने के पीछे वमन आवे और कोई वस्तु चुभे जिससे जिगर में पीड़ा हो और कभी हाथ लगाने से जिगर पर सूजन और कड़ापन मालूम हो और देखने में भी आवे ॥ और जब दाहिने हाथ से फस्द बासलीक खोलें और नश्तर गहरा लगे तो रुधिर के नीचे रेत हो इसका उपाय वही है जो अठारहवें अध्याय में मूत्र में रेत आने के वर्णन में लिखा गया है ॥

## जिगर के छोटा होने का वर्णन ।

इसका लक्षण और उपाय वह है जो आमाशय के छोटा होने में लिखा गया है परन्तु इस में जिगर से मवाद निकालना चाहिये चाहे गरम करने वाली औषधें दें चाहे मूत्र लाने वाली ॥

## जिगर से दस्त आने का वर्णन ।

यह रोग छः प्रकार का है, (१) कीही जिस में दस्तों में पीव आती है, कारण इस का जिगर के फोड़े का फूटना है उपाय इस का लिख चुके हैं ॥ (२) गरमाली जिस में मांस के धोवन के से दस्त आते हैं इसका कारण जिगर की निर्बलता है उपाय इसका भी लिख चुके हैं इसमें मुनक्के बीज समेत खाना अति उत्तम है ॥

(३) दमनी जिस में रुधिर के दस्त आते हैं, कारण इस का जो केवल रुधिर की अधिकता हो और घाव न हो तो लक्षण उसका यह है कि एक बार बहुत सा रुधिर निकल कर ठहर जावे और फिर थोड़ी देर पीछे निकले और चिन्ह

की अधिकता के उत्पन्न हों, और जो जिगर पर घाव या
लगने से हो तो मेदे और आतों के खाली होने पर थोड़ा
रुधिर बराबर चला आवेगा और जिन्द घाव के उत्पन्न
। जो यह रोग रुधिर की अधिकता से होतो जब तक निर्ब-
ल बढ़ने लगे दस्तों को न बन्द करें और शुरू में फस्द खोलें
मवाद को दूसरी ओर गिरावें, उपाय इसका यह है
ाथ पांव और छातियों को कस कर बांधें और फस्द में
२ रुधिर ठहर ठहर के निकालें और कब्ज की आवश्य-
हो तो कुर्स कहरुवा कुलफे के बीजों का शीरा और बारतंग
ानी मिला कर दें और भोजन थोड़ा खावें और, जो घाव
ारण से हो उसका उपाय यही है, और जो यह रोग रुधिर
अधिकता न हो तो कारण को दूर करें और कुर्स नफमुलदम
ारावन्द बढ़ा कर देना कब्ज और घाव भरने के लिये अति
दायक है ॥ (४) सफरावी इसमें जिगर पर गरमी होगी,
का उपाय भी जिगर के बिगाड़ में लिख चुके हैं, परन्तु म
निकालने और ठीक करने से पहिले दस्तों को न रोके ॥
) सदीदी कारण इसका जिगर में रुधिर या किसी और मवाद
जल जाना है, इसका लक्षण और उपाय भी यही है, जो
पे प्रकार में लिखा गया है। चंदन को गुलाब में घिस कर
गर पर लगावे, और दाहिने हाथ से फस्द असीलम खोलें ॥
) मासरी इसमें दस्त गाढ़े कीचड़ से आते हैं, इसका कारण
जिगर के फोड़े का फूटना है या जिगर के मुद्दे का खुल
ना और बुरे मवाद का बहना या जिगर के मवाद का जल
ना है इसमें लक्षण और कारण जान कर उचित उपाय करें,
ौर जब तक दुर्बलता न बढ़ने लगे दस्तों को कभी न रोकें,इन
स्तों और आमाशय के दस्तों का अन्तर जिगर और आमाशय

के लक्षणों से जाना जाता है जिगर के दस्तों में ग्री होगी, दस्त पारी करके आवेंगे, खाली पेट में दस्त कम पीड़ा न होगी और प्रति दिन रोगी दुबला होता जायगा आमाशय के दस्तों में यह बातें न होंगी, परन्तु जब दस्त देर तक रहते हैं तो मेदे से भी दस्त आने लगता समय मरोड़ और जिगर के चिन्ह इकट्ठे हो जावेंगे, ऐसे पर दोनों के अनुसार उपाय करें ॥

## सूउल किनीआ का वर्णन ।

यह रोग भी जिगर का बिगाड़ है और जलंधर से होता है। लक्षण इसका यह है कि मुख और हाथ पांव पर सुजाहट होती है और जिगर की निर्बलता के लक्षण उत्पन्न हैं ॥ उपाय इसका जलधर में लिखा जायगा क्योंकि जब तक रोग पुष्ट नहीं होता है इसलिये ठण्डी निर्बल औषधें और फर करें और पैदल चलें, जो यह रोग बढ़ जावे और होता जान पड़े तो एक रत्ती ऊटनी के ताजा दूध में दो सिकञ्जबीन मिला कर दें अथवा अनार का रस पिलावें, पानी बिलकुल न पीवे उसके बदले कासनी और सौंफ और कोय का अर्क पिलावें और जो हो सके तो भूखे रहें नहीं मूंग या चनों को औटा कर उनका पानी दें और जो बवासीर या मासिक रुधिर के रुकने से हो तो मन्त्र जारी औषधें देकर और लेप लगा कर उन्हें जारी करें और जो इस लाभ न हो तो फस्द साफिन खोलें और रुधिर थोड़ा फस्द से पहिले मुन्ज़ाब पिलाना उत्तम है ॥

## जलंधर का वर्णन ।

यह रोग तीन प्रकार का होता है ( १ ) लहमी रस में

र पर सुरसुराहट होती है और मवाद मांस के भीतर होता (२) जिकी इस में पेट मशक सा हो जाता है, और हाथ पांव कभी सूजन होती है और कभी नहीं होती, और पेट के पर- वें तरी समा जाती है (३) तबली इसमें गाढ़ी वाही पेट के प में समा जाती है और पेट पर हाथ मारने से तबले की सी ाज निकलती है इसमें पहिले कारण को दूर करे और फिर र को ठीक करे और गरमी पहुंचावे और जो गरमी हो सो शान्त करे फिर इस रोग का उपाय करे अर्थात् दस्त मूत्र और पसीना लाने वाली औषधें दे जैसे शरीर को चालू ाइ देन, और खुश्क औषधें मलना जैसे नरकचूर और और सूपकला और महुवे का आटा आदि और खुश्क वाली औषधों का लेप करे ठण्डा पानी न पीवे और गर्म ें भी अधिक न दे और जो बिना ठण्डा पानी पिये चैन तो छोटा लोटा जिसकी टोंटी सकड़ी हो उससे पकड़ बूंद गले में टपकावें और वह पानी भी पका हुआ और ठण्डा हुआ हो और थोड़ा सिरका भी उसमें मिलादें और मो क बदले कासनी और सौंफ का अर्क दें तो उत्तम है और थोड़ा हो । उचित है कि दिन भर में भोजन से तिगुना पैकावें और स्वस्थ दशा में जितना भोजन खाते हों उस १ हिस्सा इस रोग में खावें इसमें अनार अति लाभदायक ना खा सके खावे और जहां तक हो सके अन्न न दे और सौंफ अनीसून मिलादें और सूखी रोटी खिलावे, बकरी का भी अति लाभदायक है ॥ इसके भोजन और पानी के खावें, यह दूध पिलानेकी रीति यहहै कि पहिले दिन १४० खावें, फिर हर रोज १४० माशे बढ़ा दिया करें, परन्तु

इसका ध्यान रक्खें कि आमाशय में दूध जमने न पावे इसके पोदीना और इत्र सिकञ्जबीन कभी२ दिया करें तो दूध न ... गा और लहबी जरावन्द,का जुल्लाब दें, और जो गरमी हो हरड़ को औटा के दर्द मुकर्रर के साथ दें और जिकी में गरमी न हो तो फलफलानमहार दें, और जो गरमी हो तो फलफलानमवारिद और पीली हरड़ का जुल्लाब,अति लाभदायक है और तपली में मिजाज के अनुसार जुल्लाब दें, और सब प्रकारों से मवाद निकालने के पीछे जिगर पुष्ट करने के लिये कुर्स अम्बर बारीस,आदि खिलावें और मूत्र लाने के लिये कुर्स माजरीयूत दें और एक ही औषध मूत्र लाने वाली नित्य न दें उसे बदलते रहें और जो औषधें दें उसे भली भांति पीसलिया करें कि वह जिगर में तुरन्त पहुंचे। इस रोग में पसीना लाना भी अति लाभदायक है॥

रीति उसकी यह है कि खारनिमक को बाबूना के तेल में मिला कर शरीर पर मलें और पसीना को पोंछते जावें और दूसरी रीति यह है कि गरम रेत में रोगी को बिठावें या लिटावें उसके चारों ओर शरीर को रेत से तोप दें केवल मुख खुला रहै जब रेत ठण्डी हो जावे तो और गरम तेल डालें इससे सूजन जल्दी पचक जाती है और जो सूजन किसी एक स्थान पर हो, जैसे हाथ पांव में तो उसी को रेत में गाड़े और ऐसे ही धूप में बिठावे और समुद्र के पानी से स्नान करावे। जो नमक को पानी में घोलकर कई दिन तक धूप मे रक्खें वह भी समुद्र के समान हो जाता है। यह लेप तरी को सुखाता है यथाः मेथी का चून, जंगली कबूतर की बीठ, बकस का पेड़ का

गोंद और पुरानी चरबी इन सब को मिलाकर मरहम बनालें ढोलकी जलन्धर में सारे शरीर पर लेप करें और तबली में हाथ पांव पर और जिक्की में केवल पेट पर लेप करें तबली जलन्धर में मवाद निकालने के पीछे बादी के तोड़ने का उपाय करें और सूखा सुदाब, इसपद, सौंफ और उसका पानी इनकी बत्ती बनाकर गुदा में रक्खें। जिक्की जलन्धर में कोई हकीम चीरा देते हैं उससे पीला पानी निकलता है परन्तु इसमें डर है। इस रोग में जो पानी रोगी को पिलाते हैं उसके पकाने की यह रीति है कि सौ हिस्से पानी और एक हिस्से सिरका मिलाकर औटावें और जब तिहाई रह जाय तो ठंडा करके पानी के बदले पिलाया करें। इससे जलन्धर की प्यास बहुत बुझती है, प्यास के बुझाने और जिगर के सुद्दा खोलने के लिये सिरका अति लाभदायक है अनिरक भी अच्छा है किन्तु जो खांसी हो तो अनिरक न दें। जो इस रोग के साथ कोई और रोग हो तो उसका भी ध्यान रक्खें। जिक्की जलन्धर पेट पर लेप करें, नमक अरमनी, गुलइटो फर्दमाना, और मुनक्का, प्रत्येक दश माशे, करफ्स के बीज, साढे चौबीस माशे, बकरी की मेंगनी १७५ माशे, जौ का आटा और गौ का गोबर प्रत्येक २१० माशे, सब को पीसकर सौंफ या कासनी के पानी में मिलाकर पेट पर लगावें

तबली जलन्धर में जब बहुत दिन हो जावें और पेट कड़ा होजावे तो उस समय पेट पका होने के सिवाय और कुछ डर नहीं है और उपाय उसका यह है कि इन औषधों का लेप करें जिनसे पेट नर्म हो उसके पीछे बाबूना, नाखूना, दोनाफरमा, सातरा, सुदाब के बीज, जुन्दबेदस्तर, झाऊ की राख और नतरून, कूट छानकर सुदाब के पानी में पीस कर पेट पर लेप करें, और जब जलन्धर में कोई औषध लाभदायक न हो तो

पांच स्थान पर दाग दें एक मेदे पर दूसरा जिगर पर, तीसरा तिल्ली पर और चौथा मेदे पर नीचे को पांचवा टूटी पर। जो रोगी पुष्ट हो तो सब दाग इकट्ठा दें नहीं तो ठहर ठहर कर दें।

# पंद्रहवां अध्याय।

## यरकान तिल्ली और पित्तों के रोगों का वर्णन।

### पीलिया रोग का वर्णन।

इस रोग में शरीर का और आंखोंका रंग पीला या काला हो जाता है, पीला यरकान पित्तों के फैलने और काला यरकान वादी के फैलने से होता है॥

पीला यरकान (पीलिया) कई प्रकार का होता है, एक वह बुहरान के दिन पित्तों के चमड़े की ओर आजाने से होता है, इसमें जो रोगी पुष्ट हो तो कुछ उपाय न करें और जो दुर्बल हो तो उसे गर्म पानी में बिठावें कि शरीर के छिद्र खुलें और मवाद भली भांति त्वचा में आ जाय और केवल सिकन्जबीन को या उस को कासनी के शीरे के साथ पिलावें। जो पीलापन आप से आप जाता रहे तो अच्छा है नहीं तो खोलने वाली और जला देने वाली औषधें पिलावें (२) जिगर में गरमी से कोई बिगाड़ उत्पन्न होने के कारण हो बहुधा रुधिर की तप में होता है इसकी पहिचान जिगर के बिगाड़ से होगी इसमें वही उपाय करें जो जिगर के बिगाड़ में लिखा गया है॥ (३) पित्ते के बिगाड़ से उत्पन्न हो लक्षण उसके यह हैं कि अचानक उत्पन्न होगा और उससे पहिले सफेद मूत्र आवेगा फिर पीला होकर गाढ़ा और काला हो जायगा

ौ न कोई विगाड़ और सुद्दा जिगर में होगा और मूत्र ी की वैसी ही रहैगी इसमें सिकजवीन कासनी के शीरे के ाथ पिलावें और जो उपाय जिगर गरमी का है वही इस ा है (४) पित्ते में गरम सूजन उत्पन्न हो और उससे पित्त ल कर फैले, लक्षण उसका यह है कि तप रहैगी और ांभ में कांटे पड़ेंगे और उबकाई और वमन होगी जो उपाय ागर की गरम सूजन का है वही इसका है ॥ (५) जो सब रीर और रगों की गरमी से उत्पन्न हो उसका लक्षण यह कि देह जलेगा और कब्ज रहेगा और अंग में सुमसी और ा लक्षण गरमी के जानोंगे। जो कोई सादा विगाड़ हो तो ाई पिलावें और जो मवाद हो तो उसे निकाले और सारे ीर को ठीक करें और तरी पहुंचाने वाले तेल मलें और उसी ार के भोजन में विठावें ॥

(६) जो शरीर के छिद्र बंद होने से उत्पन्न होता है उसका ण यह है कि गरमी ऋतु में बहुत चलने से रेत शरीर पर ाती है और छिद्र बद हो जाते हैं इससे पित्त उबल कर ते हैं इसमें खैरू के फूल और गेहूं की भूसी औटाकर उसके पानी से न्हावें ॥

(७) जो जिगर की गर्म सूजन से हो तो लक्षण और उपाय का उसी सूजन में लिखा गया है ॥ (८) जो जिगर के सुद्दे ो तो इसका उपाय भी जिगर के सुद्दे में मिलेगा ॥ (९) विषैले जानवर के काटने और विषखाने से उत्पन्न हो, ें विष का अवगुण दूर करे और वह औषधें दें जो उचित हों जो गरम विष खाया हो तो कुर्स काफूर और ठंडी औषधें ौर जो ठंडा विष हो तो तिरयाक फारूक खिलावें (१०) पित्त ैल हो जावे और पित्तों को जिगर से न खेंचे, और

सब देह में फैल जावे, लक्षण उसका जीभपलाना, पित्तों वमन होना कब्ज रहना और दस्त बिना रंग के होता है इसका उपाय वही है जो जिगर की निर्बलता का है, (११) जिगर और पित्त के बीच में जो रास्ता है उसमें सुद्दा पड़े लक्षण इस का वही है जो पित्त की निर्बलता में लिखा गया है और दस्त भी धीरे धीरे सफेद आने लगेंगे इसमें जिगर के सुद्दे को खोलें

(१२) पित्तों और आंतों के बीच में जो रास्ता है उसमें सुद्दा पड़े, इसमें अचानक दस्त सफेद आवेंगे, और कब्ज होगा इसमें भी सुद्दे को खोलें और इन दोनों प्रकारों में शपद लास को गरम कल्ले के पानी में घोल कर कड़ुये बादाम का रोगन मिलाकर पिलाना अति लाभदायक है ॥ (१३) इन दोनों रास्तों में बुरा मांस या मस्सा उत्पन्न हो, लक्षण इस का वही है जो ऊपर के प्रकारों में लिखा गया है, परन्तु उपाय इसका नहीं हो सकता है ॥

(१४) जो कफ की कूलन्ज से उत्पन्न हो, इसका कारण यह है कि लसदार कफ उसका रग के मुख पर चिपट जावे जिससे पित्त गिरते हों, उपाय इसका वही है जो कूलन्ज का है ॥

इस रोग में कारण दूर करने के पीछे जो पीलापन आंख में रह जाय तो गरम स्थान में बैठ कर पुराना सिरका नाक में डालें और सिरका और गुलाब मिलाकर आंख में टपकावें और इसबगोल को औटाकर कुल्ला करे ॥

काला यरकान (कमलबाय) भी कई प्रकार का होता है, (१) जो बुहरान के दिन हो, तिल्ली के रोगों में इसके पीछे तिल्ली का यह रोग घट जावेगा, इसका उपाय वही है जो पित्तों के प्रकार में लिखा गया है, और बाबूना और सोये का तेल मलना अति

[आ]रामदायक है । (२) जिगर और तिल्ली के बीच में रास्ता है [उ]समें सुद्दा पड़े, लक्षण उसके यह हैं कि भूख धीरे २ घटेगी और जिगर में बाफ होगा और यरकान भी धीरे २ बढ़ेगा, इसमें सुद्दे खोलें, और जुल्लाब दें, और बायें हाथ से फस्द बासलीक अथवा असीलम खोलें ॥ (३) मेदे और तिल्ली के बीच में जो रास्ता है उसमें सुद्दा पड़े इसमें भूख अचानक जाती रहेगी और तिल्ली में बाफ होगा इसका उपाय भी ऊपर की प्रकार का सा करें ॥ (४) जो रुधिर के जल जाने से उत्पन्न हो, यह जिगर की गरमी के कारण से होता है इस का लक्षण और उपाय जिगर के बिगाड़ में देखो । (५) जो तिल्ली की निर्बलता से उत्पन्न हो इसका उपाय आगे लिखा जायगा ॥

(६) जो तिल्ली की सूजन से उत्पन्न हो इसका वर्णन भी आगे करेंगे ॥ (७) जिगर में अधिक ठंड से बिगाड़ हो और उससे यह रोग उत्पन्न हो उपाय इसका जिगर के रोगों में लिखा गया है ॥

जब यरकान पीले और काले दोनों साथ हों तो दोनों [हा]थ से फस्द खोलें, तीन दिन बीच देकर और ऐसी औषधें [औ]टा कर पिलावें जो बादी और पित्तों को निकालें, और [बा]द अधिक हो उसके अनुसार उपाय करें और जिगर और [ति]ल्ली को ठीक करें ॥

## तिल्ली के रोगों का वर्णन ।

[ग]र्मी का लक्षण तिल्ली का जलना (मूत्र और दस्तों का रंग [ला]ल और काला होना गरमी के लक्षण पाये जायगे) ठंड [क]ा लक्षण यह है कि तिल्ली के स्थान पर गड़ बड़ होना भूख [क]ा घटना और दर्द के दूसरे लक्षण सुरदी के लक्षण

## तिल्ली की सूजन के पकजाने का वर्णन।

लक्षण पांव पड़ने का यह है कि पीड़ा होती है, जैसे कोई वस्तु चुभती हो और मूत्र में तलछट निकलती है और दुर्गंध आती है और कभी ऐसा होता है कि यह सूजन अंदर को फटती है और उलटी और दस्तों में निकलती है उपाय, इसका यह है जो जिगर के फोड़े का है परन्तु मूत्र लाने वाली औषधें प्रकृति के अनुसार दें और जो पीब निकल जाने के पीछे भी कड़ापन रहे तो बादी की सूजन के लेप लगावें और कब्ज करने वाली औषधों से बचें और जब सूजन कड़ी होके पुरानी हो जाय और कोई औषध लाभकारक न हो तो दाग दें इसकी रीति यह है कि चाम को तिल्ली की जगह से मोचन से पकड़ के ऊंचा उठालें और लोहे के औजार से जिसकी दो नोकें हों भले भांति गरम करके दाग दें, और उसी दाग के इधर उधर दो दाग और दें कि तीन बार में छै दाग हो जांय और जो शस्त्र छः पहल का हो तो और भी अच्छा है उससे एक ही बार में छः दाग हो जावेंगे।

## तिल्ली की निर्बलता का वर्णन

जो तिल्ली की आकर्षण शक्ति में निर्बलता हो लक्षण उसका यह है कि भूख बिलकुल जाती रहेगी, और बादी के रोग उत्पन्न होंगे और जो उसकी थाम की शक्ति निर्बलता हो तो सौदा की उलटी और दस्त होंगे, और जो उसके पचाव में निर्बलता होगी तो भूख बहुत होगी, या बादी के दस्त होंगे और दूर करने वाली शक्ति में निर्बलता हो तो तिल्ली बढ़ जायगी और भूख जाती रहेगी तिल्ली के पुष्ट करने के लिये इफ़तमीन रूमी माकड़ भाऊ का फल कदंपाना और सरफ़ह

की मद की कुल्ली करें, और किम की मद और गुलाब के फल, गूगल सब को कूट कर भाऊ के पत्तों के पानी में या गुलाब के पानी में मिलाकर सिरके के साथ तिल्ली पर लेप करें और तिल्ली को खुरखुरे कपड़े से मले और उस पर खाली सींगी लगावें।

## तिल्ली के सुद्दे का वर्णन।

इस में तिल्ली में बोझ होगा और सूजन के लक्षण बिलकुल न होंगे जिगर के सुद्दे में जो पुष्ट करने वाली औषधें लिखी गई हैं दें, और सिकञ्जबीन बुजूरी तथा कुर्स किम अति लाभदायक है॥

## तिल्ली की वातज सूजन का वर्णन।

यह तिल्ली के पचाव और दूर करने वाली शक्ति की निर्बलता से होती है इस में तिल्ली को पुष्ट करे और गेंहू की भूसी बाजरा और नमक कूट कर सेके और खारी नमक, पोदीना, सुदाब सिरके और शहद में पीसकर लेप करें और वारे लगावें और तरातेजक का चूर्ण खिलावें॥

## तिल्ली में पथरी पड़ने का वर्णन।

इस में मूत्र में रेत आती है और तिल्ली में चुभती है इसके सिवाय और कोई रोग नहीं होता इञ्जीर को सिरके में भिगो कर खिलावें और उसी का लेप करें और मूत्र लाने वाली तथा वह औषधें दें जो गुरदे और मसाने की पथरी को तोड़ती है।

# सोलहवां अध्याय।

## आंतों के रोगों का वर्णन।

## जलकुल अमआ का वर्णन।

इस रोग में भोजन बिना पचे हुए दस्त होकर

जाता है, जो आंतों में फुन्सियां हों तो जलन और पीड़ा होवै और पतला और पीला पानी निकलेगा इस में पित्तों का जुल्लाब दें फस्द खोलें ठंढी औषधें पिलावै और सफूफ जद ... अमला खिलावै ॥

और जो फुन्सियां आंतों के बाहर हों तो खुजली और चुभना भीतर होगा पीड़ा कभी टूंडी के ऊपर कभी नीचे और कभी आस पास होगी इसमें हुकना करें और ठंढी औषधें टूं के नीचे लगावें। जो कफ की अधिकता से हों तो जुल्लाब दे और उलटी करावें और हब्ब अयारिज से मवाद निकालें और सुखानेवाली औषधें दें ॥

जो तरी से बिगाड़ हो तो सुखानेवाला सफूफ खिलावै और रोगनगुल पेट पर मलें ॥ जो पित्तों की अधिकता हो तो पित्तों को निकालें और पीली हरड़ दें ॥ जो कफ और पित्त दोनों हो तो दोनों को निकालें और पीली हरड़ सात माशे हब्बु ल आस, माजू प्रत्येक पौने सात माशे सब को कूट छान कर उस में हाजों पौने सात माशे मिला के यह सफूफ सात माशे फकावें ॥ जो फालिज से यह रोग हो तो उसी का उपाय करे और जो जुल्लाब से यह रोग हो तो चार तुख्म भून कर रोगनगुल में चिकना करके फकावें, और हाजों को मठे में इतना औटावें कि वह जम जावें तो उसका खिलाना अति लाभदायक है ॥

## आंतों से दस्तों में रुधिर आने का वर्णन ।

यह रोग दो प्रकार का है एक तो यह कि आंतें छिल जा दूसरे यह कि रुधिर की अधिकता से आंतों की किसी रग क मुंह खुल जावे ॥

(१) आंतों के छिल जाने के कारण जो पित्त हों तो पित

के दस्त आवेंगे, फिर दस्तों में छिलके निकलेंगे, और फिर रुधिर छिलकों समेत और आम निकलेगी, और गर्मी के लक्षण पाये जावेंगे, आदि में कच्चे अंगूरों का रस, अनार का रस और जो औषधें खट्टी और कब्ज करने वाली हों खिलावें, और जब मवाद अधिक हो जावे तो उसे निकालें, और लुआब असपगोल, लुआब बीहदाना, और लसदार औषधें जो दाह को बंद करें पिलावें, और कुलफे का शीरा, गिले अरमनी के साथ पिलाना और सुफूफ मिकलियासा अति लाभदायक है, और जब तुरन्त दस्तों को रोकना हो तो बीजों को भून डालें और केवल बारतंग लाभदायक है और जब पीड़ा अधिक हो तो चार तुख्म का लुआब रोगनगुल में मिलाकर पिलावें ॥

और जो कफ से हो तो पहिले कफ के दस्त आवेंगे और भूखा लुकाम नजले के पीछे ऐसा होता है पहिले कारण को दूर करें और यह औषधें दें जो घाव पर दी जाती हैं जैसे रेहां के बीज बारतंग और जंगली तुलसी आदि और काली हरड़ घी से चिकना कर भूनकर और कूट छानकर तीन माशे लें और उसके बराबर सफेद कंद मिलाकर खिलावें ॥

जो यह रोग बादी से तो हर समय मरोड़ रहेगी और दस्तों में बादी और रुधिर और छिलके निकलेंगे इसमें पहिले कारण को दूर करें फिर तिल्ली को पुष्ट करें, और मवाद के नर्म करने वाले बीज और सफूफ खिलावें ॥

जो तिल्ली के कड़ेपन और मवाद की खुश्की से हो तो पेट में कब्ज होगा और ऐसी ही वस्तु खाई होगी और मवाद भी कड़ा निकलेगा इसमें तर और नर्म करने वाली औषधों को जैसे बीहदाने ईसबगोल का लुआब शर्बत बनफशा और राग

न बादाम आदि और मरोड़ बाकी रहे तो क़ब्ज़ दूर करने वाली औषधें को उचित हों दें परन्तु जब तक मवाद को न और आंतों से सूखा मवाद न निकल चुके कभी क़ब्ज़ करने वाली औषधें न दें ॥

और जो विषेली वस्तु खाने से मरोड़ हो जैसे हरताल नौसादर और चूना आदि तो उस में वमन करावें और बाद दूध और हरीरे पिलावें ॥

और जो जुल्लाब पीने से मरोड़ हो तो ठंडी औषधें दे और सुफ़ूफ़ बीज और बीज खिलावें, और मठे में लोहा बुझाकर अकेला पिलावें या चांवल के साथ खिलावें ॥

जब आंतों की रग खुलजाने से रुधिर के दस्त आवें तो मरोड़ बवासीर और जिगर के दस्तों के लक्षण न होंगे और पीड़ा भी न होगी, परन्तु पेचिश में पीड़ा अवश्य होती है रुधिर अधिक निकल जाय और रोगी में बल रहे तो फ़स्द बासलीक़ खोलें, फिर बंद करने के लिये क़ुर्स, कहरबा और ऐसी ही औषधें दे और गिले अरमनी पौने दो माशे, शर्बत हब्बुलआस या शरबत अंजबार के साथ देना अति लाभदायक है और अनार के छिलके, माऊ और गिले अरमनी बराबर लेकर कूट छानकर गोलियां बनावें, उसमें से सात माशे खाने अति लाभदायक है, और पेड़ पर बारे लगाना भी अच्छा है।

जब तक हो सके इस रोग में अफ़ीम के प्रकार की औषध न खिलावें और जो आवश्यकता हो तो शाफ़े में दें या उनके साथ उनको ठीक करने वाली औषधें मिलादे ॥

## आंतों से पीब आने का वर्णन ।

कारण इसका या तो मरोड़ से घाव पड़ जाना है या पककर सूजन का फूटना, इसमें पहिले पेचिश होगी या सूजन

रोगी। पहिले उन ओषधों से हुकना करें जो घाव को साफ करें और फिर उनसे जो घाव को भर लावे, हुकना करे ॥

साफ करने वाली ओषधें यह हैं, अनार के छिलके, सिमाक घास, चावल, जौ, सब को कुचल के पानी में औटावे, और मल कर थोड़ा सा बिना बुझा चूना मिला कर हुकना करे। और भर लानेवाली ओषधें यह हैं, बबूल का गोंद, गिले अरमनी, दम्मुल अखवेन, बरगद के रेशे का रस, जला हुआ कागज सब को पीस कर हरे बारतग के पानी में और कच्चे शहतूत के रस में मिला कर हुकना करें। जब मरोड़ से पीप आवे तो पहिले कारण को दूर करें और फिर घाव के भरने का उपाय करे।

## कूंथ कर दस्त आने का वर्णन।

इस में आंव निकलती है और कभी उसके साथ रुधिर भी होता है, यह सूखे मवाद के आंतो में फस रहने से होता है और उसके बने में आंव निकलती है इसको जहीर काबिज कहते हैं लक्षण उसका यह है कि ईसबगोल आदि के खिलाने से आंव नहीं आती इस में मवाद को नर्म करें और वैसा ही हुकना काम में लावें और कभी केवल गरम पानी लाभ देता है और इसमें कब्ज करने वाली ओषधें कभी न दें कि उस से मरने का डर है। और जो कफ या पित्त या बादी से हो गई हो तो उपाय उसका मरोड़ में लिखा गया है इस रोग में हुकना और शाफा अति फायदावन्द है ॥

और जो नीचे की आंत में गरम सूजन होने से यह रोग हो तो उस स्थान पर बोझ होगा और कभी तप और मूत्र कठिनता से होगा इस में फस्द खोलें और कमर के नीचे पछने लगावें और भोजन थोड़ा दें और ठण्डी ओषधें जो रुधिर की गरमी दूर करें खिलावें और जब मवाद का गिरना बन्द होवे तो सेक,

मेथी, बनफशा, बाबूना करमकल्लों के पत्ते औटा कर पेट और गुदा को धारें जो और उलटी हो सकती हो तो अच्छा है और जो गुदा में अधिक ठण्ड पहुंचने से यह हो तो सेकें और गरम पानी से धार और कडूवा तेल गरम करके मलें और ईंट गरम करके उस पर बैठें और ६ माशे हालों भून के बिना कुछ खाये फांकें। जो सवारी या किसी कड़ी वस्तु पर बैठने से हो तो मोम रोगन मलें॥

खाली पेट में खटाई खाने से भी ऐसा रोग हो जाता है उस में मिश्री का शर्बत पिलावें॥

## मरोड़ का वर्णन।

इसका उपाय कारण के अनुसार करें जो ऊपर लिखा है और कुलंज में और केंचुए पड़ने के रोग में लिखा जाता है और जो जुल्लाब के पीछे यह रोग हो तो थोड़ा थोड़ा गरम पानी पिलावें और रोगन गुल मलें॥

## आंतों के फूलने और बोलने का वर्णन।

यह रोग वायु उत्पन्न करने वाली वस्तुओं के खाने से बुरा भोजन खाने से होता है इस में अच्छा भोजन खावें और गुलकंद और गुलाब पीवें और जो कारण निर्बल हो और उस से आंत को ठंढ पहुंचे तो आंतें बोलेंगी इस में भोजन थोड़ा खावे और माजून फलाफली और कमूनी देना चाहिये और जो इसके साथ दस्त भी आते हों तो जवारिश खोजी अति लाभ दायक है॥

## कूलंज का वर्णन।

यह पीड़ा है जो कूलून नाम एक आंत में होती है, और इस के साथ बिलकुल कब्ज हो जाता है, मगर जो कुछ निकलता

ो है तो बड़ी कठिनता से, कारण इस का गाढ़े कफ का आंत में अटक रहना है तो भोजन बुरा खाया होगा और कब्ज अधिक होगा, और खट्टी और नमकीन वस्तु अच्छी लगेगी। पहिले शाफे और हुकनों से मवाद को नरम करें फिर जुल्लाव पिलावें, और वह जुल्लाव ऐसा हो कि मतली को दूर करे, और मेदे को पुष्ट करे, जैसे सफरजली और जवारिश शहरयारा का जुल्लाव दें॥

जुल्लाव देने से पहिले आवजन और सेक, और लेप न करें और कब्ज दूर हो जाने के पीछे एक रात दिन बिलकुल भोजन न दें, और चनों को औटाकर उनका पानी गरम मसाला डाल के दें, और पानी थोड़ा पिलावें, और जो पानी के बदले गुलाब या सौंफ का अर्क या माउलअस्ल दें तो अच्छा है॥

जो गाढ़ी वायु के कारण से पीड़ा हो तो सकले से बुमेंगे और पेट फूलने वाली वस्तु खाई होगी, और पेट बोलेगा और पीड़ा एक स्थान पर न रहेगी इसका उपाय भी ऐसा ही करें और जुल्लाव देने से पहिले इस में लेप आदि कर सकते हैं और सोये का तेल मलें और कमूनी खिलावें और वह उपाय करें जो मेदे के फूलने में लिखा गया है, उरद के आटे की रोटी एक ओर से पका कर कच्ची ओर से गरम गरम पेट पर बांधना और बारे लगाना अति लाभदायक है॥

पेट पर बादी के गिरने से भी कुछ मनुष्यों को ऐसी पीड़ा होती है, चिन्ह उसका यह है कि अचानक पीड़ा हो और पेट फूल जावे और खट्टी डकारें, आवें परन्तु पीड़ा अधिक न हो इस में बादी का मवाद निकालें और फस्द असीलम खोलें और तेल मलें, और आंतों की सूजन के कारण से पीड़ा हो तो मवाद

के अनुसार जुल्लाब दें और फस्द खोलें, और यह उपाय जो मेदे की सूजन में लिखा गया है, धीली और कफ की बहुत कम होती है, और बादी की सूजन में उन ओषधों हुकना करे जो बायु को तोड़ें, और उनमें रोगन मिले हों ॥

और जो आंत के टल जाने से यह पीड़ा हो तो कूदने वा लाने से ऐसा हुआ होगा, इसमें पेट मलवावे इसी को लोग नाप टलना कहते हैं ॥

और जो आंत अपनी जगह से उधर आवे और मवाद आं में फंसा हुआ हो तो उस मवाद को निकालें और फिसला वाली ओषधें दें, और ऐसा उपाय करे कि फिर यह रोग न हो

और जो आंतों के भीतर पित्त इकट्ठा हो के यह रोग तो केवल मवाद ही निकाल लेने से लाभ हो जायगा परन्तु ऐ बहुत कम होता है क्योंकि पित्त पतले होते हैं और शरीर उत्पन्न भी कम होते हैं ॥

और जो मसाने, गुरदे, जिगर, तिल्ली और रहम सूजन से हो तो उनका उपाय करें ॥

एक प्रकार का कूलंज बहुत बुरा है, उसको एलाऊ कहते हैं और उबकाई, और उलटी भी इस में होती हैं ॥

और जब यह रोग बढ़ जाता है तो दस्त मुख से निकल है इसका उपाय वही है जो ऊपर लिखा गया है ॥

इस रोग के आदि में फ़स्द अति लाभदायक है, जब आं में सूजन हो या उसका डर हो ॥

हर प्रकार की कूलंज में यह ओषधें अति लाभदायक इंदर का मांस, सुखाये हुये केंचुए, भुना हुआ बिच्छू जह

या हुआ बारहसिंगा, और यही औषधें मरोड़ के रोग को एक दम में खो देती हैं ॥

### बिना पीड़ा के कब्ज होने का वर्णन ।

इस में क़ूलंज का उपाय करें और शर्बत बनफ़शा रोग़न बादाम के साथ पिलावें ॥

### पेट में केंचुए पड़ने का वर्णन ।

यह चार प्रकार के होते हैं एक लम्बे बारह अंगुल के या गज भर के उन को केंचुए कहते हैं दूसरे चौड़े जैसे कद्दू के बीज होते हैं उनको कद्दूदाने कहते हैं। तीसरे गोल होते हैं। चौथे पतले और छोटे इनको चिचने कहते हैं ॥

लक्षण इनका यह है कि दिन को हाथ सूखे रहें और रात को राल बहा करे और मेदे के मुख पर कुरेद मालूम हो और भूख के समय केंचुए ऊपर चढ़ते हों और ऊपर ही की आंत में पड़ते हों और कद्दूदाने से और तीसरी प्रकार के केंचुओं से भूख अधिक होजाती है और वो कभी कभी दस्तों में भी निकला करते हैं और क़ूलून और अऊर, नामक आंतों में उत्पन्न होते हैं और चिचने बच्चों के बहुत पड़ते हैं और नीचे की आंतों में होते हैं उनसे गुदा में खुजली होती है ॥

इन्हें इस प्रकार से मार कर निकालें कि तीन दिन बराबर ताज़ा दूध मीठा डालके पिलावे और चौथे दिन दूध के साथ यह औषधें दें छिला हुआ जिरा, कायफल सरेखस, तुरबद, कबीला प्रत्येक १७॥ माशे बाकला मिश्री कडुवा कूट प्रत्येक २४॥ माशे खांड ३४ माशे, नमक ३ माशे, कूट छान कर १० माशे दें और पीने के समय नाक बन्द करलो नहीं तो चीज़ों की इनकी बास पहुंच जायगी गरम प्रकृति वालों को गरम औषधें कभी न दें उस के लिये यह औषध हैं खट्टे अनार के पेड़ की छाल और इस

की जड़ पानी में औटा कर छान कर पिलावे, इस से कीड़े मर जाते हैं और दस्तों के साथ निकल आते हैं, और जो दवा पीना बुरा मालूम हो तो हुकना या शाफा करें, और ये भी न हो सके तो सिपाक, अकाकिया और गिले मख्तूम शराब में पीस कर पेट पर लेप करें, या कडुये बादाम, कमीला, तुरमुस, किम और करम्ब को सिरके में पीस कर लेप करें ॥

और बच्चों के लिये यह उपाय अति लाभदायक है कि मेंहदी और मोम मिला कर बत्ती बनावें और उस का शाफा करें, फिर थोड़े देर पीछे दीये से देख के जो कीड़ा किनारे हो उसे मोचने से पकड़ कर खेंचले । जैतून का कच्चा तेल भी सब प्रकार के कीड़ों को लाभदायक है चाहे खिलावें या गुदा में लगावें ॥

## सत्रहवां अध्याय ।

### गुदा के रोगों का वर्णन

### बवासीर का वर्णन ।

इस में गुदा पर मस्से फूल जाते हैं । जो उनसे रुधिर और पीला पानी बहे तो उसे खूनी बवासीर कहते हैं और जो कुछ न बहे तो बादी की बवासीर कहलाती है इस रोग में बादी के मिलने से रुधिर गाढ़ा हो जाता है या जल जाता है और कभी पित्तों के मिलने से भी होता है, रुधिर के गाढ़ा होने के लक्षण यह हैं शरीर भारी होगा पीड़ा और खटक अधिक होगी, और पित्तों के मिलने के चिन्ह यह हैं कि मस्सों में जलन और पीड़ा होगी इस में फस्द खोलें और जो न हो सके तो पछने लगावें और कब्ज को दूर करें और रुधिर को ठीक करें और जो वह अधिक निकलता हो तो कुरस कहरुबा खिलावें, और

जब काला रुधिर निकलने लगे और निर्बलता का डर न हो तो कभी बन्द न करें क्योंकि इस से और रोग नहीं होने पाते और जो मस्से फूले हों और पीड़ा हो परन्तु उन में रुधिर न बहता हो तो खतमी और सोये से सेकें, और रोगन शफ़ताल मलें, और मरहम सफेदे का अति लाभदायक है, परन्तु मस्सों के काटने में डर है, जो काटें तो एक मस्सा रहने दें और गूगल गूर बकायन के छिलके, काचली सांप की और टुंडी बैंगन की गाहे सब को चाहे एक२ को जला कर धूनी लेना मस्सों को सुखा देता है, और गिरा देता है ॥

## बादी की बवासीर का वर्णन ।

इस रोग में गाढी बात आंतों में उत्पन्न होती है यह कभी नीचे को उतरती है और कभी पीठ की ओर जाती है कभी पाँव पावों में आजाती है और कभी रुधिर बहता है कभी पेट फूलता है और कभी पीड़ा भी होती है, इस में बादी का मवाद निकालें और बात नाशक औषधें दें, किंग की जड़ की छाल के हिस्से और सातर फारसी उससे आधी पीस कर सात माशे खावे और बदन का मलना, घोड़े की सवारी, महनत करना और फस्द बासलीक अति लाभदायक है ॥

## गुदा पर नासूर हो जाने का वर्णन ।

उस से पीला पानी बहा करता है यह बड़ी कठिनाई से अच्छा होता है, इस रोग में शियाफ गर्म पानी में घिस कर सवेरे और शाम को दो तीन बूंदें रोगी को चित लिटा कर टपकाया करें और जब तक दवा सूख न जाय वैसे ही पड़े रहें और जो नासूर में बत्ती जा सके तो बत्ती शियाफ की औषधों के गोंद के पानी लगाके रक्खें और सलाई में रुई लपेट कर बत्ती की तरह रखना उत्तम है, और जब नासूर आंत के पार हो जाता है तो अच्छा नहीं हो सका ।

## गुदा पर सूजन हो जाने का वर्णन ।

जो सूजन गरमी से हो तो पीड़ा और जलन होगी इस में फस्द खोलें और पछने लगावें, उलटी करावें जब सूजन पकने पर आवे तो तुरन्त चीर दें क्योंकि देर होने से नासूर पड़ने का डर है और जो सूजन ठण्ड और कफ की अधिकता से हो तो यह नरम होगी और गरमी के लक्षण बिलकुल न होंगे, उस में उलटी करावें और पकाने वाली मरहम लगावें ॥

## गुदा के फट जाने का वर्णन ।

इस का उपाय वही है जो होटों के फटने में लिखा गया है, बहुत ठण्डे पानी से बचें खट्टी वस्तु न खावें और कब्ज न होने दें इस के लिये सवेरे शर्बत बनफशा और रोगन बादाम पिला कर देते हैं और नरम भोजन खिलाते हैं ॥

## शिरज के ढीला हो जाने का वर्णन ।

शिरज एक पट्ठा है जो दस्त और वात को रोकता है जब यह ढीला हो जाता है तो दस्त और वात नहीं रुक सक्ती अचानक निकल जाती है । यह बात तरी और ठंड पहुंचने से होती है इस रोग में उस मवाद को निकालें जिससे पट्ठा ढीला हो गया हो और उस उपाय से मिजाज को ठीक करें जो फालिज में लिखा गया है, और जो सूजन हो तो उसका उपाय करें और जो चोट लगने या बवासीर के मस्से काटने से यह रोग हो तो असाध्य है ।

## कांच के निकलने का वर्णन ।

जो कारण इस का सूजन हो तो उसका यह उपाय करें कि खतमी और बनफशा औटा कर रोगी को उसमें बिठावें

र मोम का तेल मलें तो वह अन्दर बैठ जाती है और जो
ी से पट्ठा ढीला हो जाने के कारण यह रोग हो तो जरा
कंपने में निकल आया करेगी, और सहज से अन्दर को
लो जावेगी, उपाय उसका यह है कि रोगन गुल मल कर
स पर सफेदा, गुलनार, माजू, फिटकरी, सुरमा और अनार
ा छिलके पीस और छान कर छिड़कें और गद्दी रखकर
स दें ॥

## गुदा में गहरा घाव हो जाने का वर्णन ।

इस में काला मरहम लगावें और सुखाने वाली औषधें
रकें, और जो पीड़ा अधिक होवे अफीम मलें और वही
पाय करें जो घावों का है ॥

## गुदा में खुजली होने का वर्णन ।

जो कीड़े उत्पन्न होने से खुजली हो तो लक्षण और
पाय उसका लिख चुके हैं, और जो कोई मवाद हो तो उसे
िकालें और हर प्रकार के मवाद में ठुड्डी पर पछने लगाना
और सिर का और रोगन गुल मलना अति लाभदायक है ॥

## अठारहवा अध्याय

## गुरदों के रोगों का वर्णन

## गुरदे के विगाड़ का वर्णन ।

इस में गरमी, ठण्ड और मवाद के लक्षण जैसे ही पाये
ायगे जैसे कि जिगर के विगाड़ में लिखे गये हैं और उपाय
ी उसी प्रकार का करें जो गरमी से बिगाड़ हो तो काफूर
िलना लाभदायक है परन्तु अधिक न मलें कि इस से पथरी
 जाने का डर है और विषयशक्ति घट जाती है ॥

## गुरदे के दुबला हो जाने का वर्णन।

इस रोग का लक्षण यह है कि मूत्र अधिक और आवेगा, शरीर दुबला होगा, विषय की इच्छा कम होगी, सिर में पीछे की ओर हलकी पीड़ा बराबर रहेगी। जिस से यह रोग हो उस कारण को दूर करें और फिर गुरदे मोटा करने के लिये पिस्ते, बादाम, फुंदुक और तारी शक्कर के साथ और दवा उलतुरजबीन और विषय की इ उत्पन्न करने वाली औषधें खिलावें॥

## गुरदे की निर्बलता का वर्णन।

इस का लक्षण यह है कि टेढ़ा और सूधा होने में करवट बदलने के समय कमर में पीड़ा होगी विषय की इ और मूत्र घट जायगा और मांस के धावन का सा मूत्र आवे जो कोई खाद्य बिगाड़ हो तो उसी के अनुसार उसे ठीक और गुरदे के दुबला होने से ऐसा रोग हो तो उसका करें। जो गुरदे की खाल ढीला हो जाने से और उस क के खुलजाने से यह रोग हो तो कारण उसका विषय की कसा अथवा चोट लगना अथवा मूत्र लाने वाली औषधों अधिक पीना होगा इस में कारण को दूर करें और जिगर को पुष्ट करती है वह गुरदे को भी पुष्ट करती माजून लबूब और विषय की चाहना उत्पन्न करने वाली अति लाभदायक हैं॥

## गुरदे में वायु की पीड़ा का वर्णन।

इस रोग में कमर के आस पास पीड़ा और खिचाव और बोझ न होगा पथरी के लक्षण न पाये जावेंगे, और के समय पीड़ा घट जाया करेगी, इसमें जीरा, सोया, सुदाब

बाबूना पीसकर गुरदे के स्थान पर लेप कर, और शर्बत बुजुर गो और बादी को तोड़ने वाली औषधें खाना और शरीर मलना और पचाव का ठीक करना अति लाभदायक है॥

## गुरदे की पीडा का वर्णन।

इस का कारण गुरदे की बात या निर्बलता या सूजन या पथरी या घाव होगा उस कारण को दूर करें, और बाबूना सोया और खतमी और करम्ब के पत्ते औटा कर भाप लेना हर प्रकार की पीडा को लाभदायक है।

## गुरदे की सूजन का वर्णन।

लक्षण और उपाय उसका मवाद के अनुसार वह हैं जो जिगर की सूजन में लिखा गया है, परन्तु कमर में पीडा होगी दाहिने गुरदे में सूजन हो तो कुछ ऊपर को जिगर के पास होगी और जो बायें गुरदे में हो तो नीचे को मसाने के पास पीडा होगी यह इसलिये है कि दाहिना गुरदा बायें गुरदे से ऊंचा है॥ और जो पीडा अधिक हो तो परदों के पास गरम मवाद से होगी।

और जो सूजन गुरदे के रस्तों में हो तो मूत्र रुकेगा, और आंतों के पास हो तो भीतर की ओर होगी, और अचम्भा नहीं कि कूलंज का रोग भी उत्पन्न हो जावे और जब गुरदे की सूजन पुरानी हो जावे तो फस्द बासिल लाभदायक होगी॥

## गुरदे के घाव का वर्णन।

लक्षण इस का यह है कि मूत्र में पीब और रुधिर और टुकड़े निकलेंगे, और गुरदे के स्थान पर पीडा होगी इसमें घाव को ठीक करें और जिस ओर के गुरदे में घाव हो उसी ओर फस्द बासलीक खोलें, और पुष्ट मुल्लाब कमीत दें

परन्तु इसका जुल्लाब दे सकते हैं इसके पीछे गर्मी और ठंढ
अनुसार मूत्र लानेवाली औषधें पिलावें, और फिर
भरने वाली औषधें दें, जैसे गिलेअरमनी, दम्मुल अख
जला हुआ कागज, छुंदर आदि और कुर्स काफ़ूर और
कुल मुजूर खिलाना लाभदायक है ॥

## गुरदे में खुजली होने का वर्णन ।

सात दिन में दो बार मवाद को निकालें, और ठंढी
और शर्बत बनफ़शा पिलावें, और शियाफ़ अबियज़ को
बादाम में घिस कर मूत्र के छिद्र में टपकावें, और बगाद
मुजूर खिलावें ॥

## जिया बितुस का वर्णन ।

यह वह रोग है कि पानी जैसा पीवें वैसा ही तुरंत मूत्र
निकल आवे इसका उपाय गर्मी और ठंढ देखकर क
चाहिये गरम में कुर्स काफ़ूर और कुर्स तबाशीर और कुर्स जिया बि
दें, और ठंढ में मसरोदीतुस और माजून मासिकुल
खिलावें ॥

## गुरदे में पथरी पड़ने और पेशाब में रेत आने का व

इस रोग की बारियां होती हैं कभी एक महीने के प
कभी वर्ष दिन में और कभी कमबढ़ में ज़ोर करता है । इस
लक्षण यह है कि टुंड्डी की जगह खिचाव और बोझ हो
और मूत्र पीला और लाल आवेगा कभी उस में पथरी भी नि
कलेगी और जब आंतें भरेंगी तो पीड़ा अधिक होगी और पथरी
अधिक दुख होता है और रेत पड़ने में दुख और रोग उस से
होवे है ॥

और जब मूत्र में रेत निकले तो जानो कि रेत पड़ी

पहिले वमन करावे और मूत्र लाने वाली और साफ करने वाली औषधें और जुल्लाब पिलावे, और जब पीड़ा अधिक हो तो वह आरम्भ करें जो गुर्दे की पीड़ा में लिखा गया है और पथरी के तोड़ने के लिये माजून अकरब और माजून इ-भरूलयहूद अति लाभदायक है। और उन वस्तुओं से बचें जो रुधिर को गाढ़ा और मैला करें, और पचाव का उपाय करें और जब पेट खाली हो तो मेहनत करें और दण्ड पेलें, और विषय कम करें और कड़ा के कपड़े पर सोना और भोजन के बीच में और कभी २ बिना कुछ खाये ठंडा पानी पीना पथरी को नहीं पड़ने देता है।

## उन्नीसवां अध्याय

## मसाने के रोगों का वर्णन।

### मसाने की सूजन का वर्णन।

जो गर्मी से सूजन हो तो पीड़ा अधिक होगी सुई सी चुभेगी, पेड़ू फूला होगा और गरम ज्वर होगा इसमें फस्द बास-लीक खोलें और तीन दिन पीछे साफिन की फस्द खोलें और मुलैय्यन मुबारिक पिलावें हरी मकोय के अर्क के साथ आदि में वह गुप्त औषधें जो मूत्र लावें बिलकुल न दें, और अकेली वह औषधें जो ठण्डी हों और मवाद को इधर गिरने से रोकें कभी न दें क्योंकि ऐसा करने से मवाद के कड़ा होजाने का डर है और रुधिर की सूजन में तो कभी ऐसा न करना चाहिये। जब सूजन का मवाद पकने पर हो तो पकाने के लेप पीछे उसके फोड़ने का उपाय करें और पीव निकलने के पश्चात् घाव को भरें और जो ठण्डी सूजन हो तो अगर उसमें नरमी हो तो कफ का चिन्ह है और कड़ापन बादी का चिन्ह है बाकी और

लक्षण हर मवाद के जो उसके लिये हैं पाये जावेंगे । कफ
सूजन में वमन करावें और गरम औषधों से हुकना करें
पटकाने वाले आबजन में बिठलावें, और मूत्र लाने वा
औषधें माउल अस्ल के साथ और अमलतास दें बादी की सू
में नरम करने वाली औषधों का लेप, और तरेडा करें, क
कच्चे और चनों का पानी पिलावें, और खीरे ककड़ी के
हिलयून, हंसराज और अमलतास का जुल्लाब बनाकर रो
बादाम के साथ दें, और मूत्र अधिक न लावें और जब
नरम होजावे तो फस्द साफिन या बासलीक खोलें ॥

## मसाने के घाव का वर्णन ।

मसाने के घावका यह चिन्ह है कि मूत्र में छिलके, दुर्ग
न्धि और जलन होगी और मूत्र रुक रुक कर आवेगा । उपाय इस
यही है जो गुरदे के घाव का है, और जब पीड़ा अधिक हो
शियाफ अबियज स्त्री के दूध में घोल कर मूत्र के छिद्र में
लावें, और जब पीप अधिक आती हो तो केवल माउल अ
टपकावें यह घाव के साफ करने में अति उत्तम है, और म
के रोगों में मूत्र के छिद्र से दवा का पहुंचाना बहुत लाभ
है, और स्त्रियों को पिचकारी से दवा पहुंचा सकते हैं ॥

## मसाने की खुजली का वर्णन ।

इस रोग में पेडू में खुजली जलन और पीड़ा होगी,
मूत्र में दुर्गन्धि होगी और कभी २ उसके साथ रुधिर भी नि
लेगा, इसमें मवाद को निकालें और ठीक करें, और लुआ
बीदाना और स्त्री का दूध और रोगन बादाम मूत्र के छि
टपकावे, और इन्हीं औषधों से हुकना करें और भोजन
जगह आश जौ और दूध और चावल खिलावें ॥

## मसाने में रुधिर जमजाने का वर्णन ।

यह रोग मूत्र में रुधिर निकलने से, मसाने में चोट पड़ने से और किसी रग के फटजाने या मुंह खुलजाने से उत्पन्न होता है इस रोग में हाथ पांव ठण्ड होंगे, और कभी जाड़ा भी आवेगा और मूर्च्छा होगी, केवल सिकञ्जबीन अनसिली या उसमें थोड़ी अगूर की लकड़ी की राख मिलाकर पानी में घोल कर पिलावें और खरगोश का पनीर अगूर की लकड़ी की राख के पानी के साथ खिलावें, और पेड़ू का उस पानी से धारें तथा मूत्र के छिद्र में टपकावे, कदाचित इस उपाय से जमा हुआ रुधिर न पिघले तो पथरी का तोड़ने वाली और मूत्र लाने वाली औषधें तथा पुराने चनों का जुहाव के पानी में औटाकर पिलावें और जब कोई औषधें लाभदायक न हों तो जमे हुए रुधिर को चीर कर निकालें और भोजन की जगह पुराने चनों को औटाकर उसका पानी दालचीनी डालकर पिलावें ।

## मसाने की पीड़ा का वर्णन ।

यह रोग सूजन, घाव, खुजली, पथरी पड़ने अथवा मसाने में बात उत्पन्न होने से होता है इस सबका उपाय लिख चुके हैं, एक प्रकार की पीड़ा जो मसाने के बिगाड़ से होती है जो यह गरमी से हो तो प्यास होगी और मूत्र में जलन होगी और पहिले इससे गर्म वस्तु खाई होगी, इसमें ठण्डाई पिलावे और ठण्डी वस्तु लगावें और ठंडी बनादकुल मुजूर खिलावें और ठण्ड से हो तो मूत्र सफेद आवेगा और इससे पहिले ठंडा वस्तु काम में लाये होंगे जैसे कपूर आदि और ठण्डी हवा लगने से भी पीड़ा हो जाती है इसमें गरम भोजन और औषधें दें और गुनगुने पानी से पेड़ू को धारें ॥

और दूसरी प्रकार इस पीड़ा की यह है कि बहरान के

उसस यह पीड़ा हो इस में अधिक मूत्र निकालने का उपाय करें॥

## मसाने के टलजाने का वर्णन।

पीठ पर चोट लगने से यह रोग होता है सुगंधि वाली औषधों का लेप पेडू पर करें, और जो चोट लगने से पट्ठा खिंच गया हो तो मूत्र रुक जाता है और कभी पट्ठा खुलजाता है तो अचानक मूत्र आने लगता है। इन दोनों में फस्द साफिन खोलें और कभी इस रोग के साथ और कोई रोग भी होता है ऐसी दशा में पहिले उस रोग का और फिर इसका उपाय करें।

## मसाने के फूलने का वर्णन।

इस रोग में मसाने में बादी भर जाती है, और पेडू पर खिंचाव रहता है इसमें वायु एक स्थान पर नहीं रहती और न बोझ होता है और जो बोझ और खिंचाव एक स्थान पर हो तो जानो कि बादी के साथ तरी भी है इस रोग में कुछ दिनों तक माउल असूल गरम पिलावें या उसमें रोगन बेद इंजीर मिला कर पिलावें और रोगन गरम जो बादी को तोड़े मलें और मूत्र के छिद्र में टपकावें जैसे रोगन केसर को खिलावें और मलें और जब मूत्र निकलने में कठिनता हो तो खरबूजे के सूखे हुए छिलके कुचलकर कद के साथ दें और रोगी को आबज़न बिठावें, और जब बात के साथ तरी भी हो तो बार बार वमन करावें, और तरियाक और मसरुदीतूस और इंजीर खिलावें॥

## मसाने में पथरी पड़ने का वर्णन।

इस रोगका लक्षण यह है कि लिंगकी जड़में खुजली होगी और थोड़ीर देर पीछे मूत्र आवेगा और विषय की इच्छा पहिलेतो एक बार अधिक होगी और फिर तुरत ही जाती रहेगी॥ इस

में मूत्र का रुक रुक कर आना या बिलकुल न आना और
ने में पीड़ा होना कुछ नहीं होता परन्तु जिस समय पथरी
ने के मुख पर आनकर अड़ जाती है तो ऐसा होता है और
पथरी का उत्पन्न होना इस प्रकार से जान सकते हैं कि
की जगह और नान में पहिले पीड़ा होगी ॥

इसमें वह उपाय करें जो गुरदे की पथरी में लिखा गया है
अधिक पुष्ट औषधें दें । बिच्छू और खिसक का तेल
पेड़ू पर मलें और मूत्र के छिद्र में टपकावें और जो अवश्य
चीर कर पथरी को निकालें और जो रोगी की अवस्था
४ या १६ वर्ष से कम हो तो कभी ऐसा न करें क्यों
समें रोगी के मरने का डर है और जब पथरी मूत्र के रास्ते
कर फंस रहे और उससे पीड़ा हो तो रोगी को चित्त
रें, और दोनों पांव उठाकर गरम पानी से पेडू को चारें
नीचे से ऊपर तक मलें इससे पथरी वहां से हटकर मसाने
ें चली जावेगी और मूत्र का रास्ता खुल जावेगा।
बमहूर असली पथरी के तोड़ने में अति उत्तम है ॥

## मूत्र में जलन होने का वर्णन ।

मूत्र में जलन गुरदे या मसाने की खुजली या इनही स्थानों
के की पीब से होती है खुजली और घाव का उपाय करें
जो लिंग के भीतर घाव हो तो उपाय उसका आगे लिखा
। और जो जिगर की गरमी और पित्तों की अधिकता
तो उनके लक्षण पाये जावेंगे इसमें वह ठंडी औषधें दें
गरदे के बिगाड़ में लिख चुके हैं और जो मवाद की
ता के कारण उनसे लाभ न हो तो मवाद का निकाल
ाे स्याफ अबिजय रूमी के दूध में घोलकर रोगनगुल
ामने बादाम मिला कर मूत्र के छिद्र में टपकावें, और
ो असगोल के लुआब में रक्खें ।

विशेष दृष्टान्त--लिंग के छिद्र में एक तरी चिपटी हो उसके छिल जाने से भी यह रोग होता है, लक्षण उसका है कि इस रोग से पहिले गरम औषधें मूत्र लाने वाली होगी, और विषय की अधिकता की होगी इसमें पहिले क को दूर करें और स्याफ अवियज को स्त्री के दूध में घोल मूत्र के छिद्र में टपकावे, और लुआवों और बीजों को पीवे और चाहे टपकावें ॥

## मूत्र बंद होजाने का वर्णन ।

जो यह रोग गुरदे अथवा मसाने की सूजन से या मेथरी पड़ने या मसाने में रुधिर के जमने या पीव अटकने या बात के फंसने से हो तो उसका उपाय ऊपर लिख हैं ॥ और जो मूत्र के स्थान पर मांस उत्पन्न होने से यह हो तो और किसी रोग के लक्षण नहीं होंगे । इसका नहीं हो सकता, परन्तु थोड़ा सा लाभ होने के लिये और नरम करने वाली औषधों का आसेवन करें, कि कुल रुकाव न रहे ॥

मसाने की गर्दन पर एक पट्ठा है जो मूत्र को निचो है, उसके ढीला होने से भी यह रोग हो जाता है, ल उसका यह है कि मसाने के दबाने से मूत्र खुल के निक है, इसमें गरमी पहुंचावै चाहे पीने की औषधों से या की से और यह तेल मलें जो फालिज में लिखे गये हैं ।

और जो मसाने और गुप्तेन्द्रिय में लासदार मवाद रहे और उससे मूत्र रुके तो पेडू बोझल होगा, और पहिले गाढ़ा करने वाली वस्तु खाई होगी और किसी रोग के लक्षण न होंगे इसमें पुष्ट औषधें मूत्र लाने

पिलावें और आबजन करें और खिसक और बिच्छू का तेल इसी छिद्र में टपकावें ॥

और जो मसाने की दूर करने वाली शक्ति के जाते रहने से यह रोग हो तो उससे पहिले रोगी ने देर तक मूत्र रोका होगा इसमें आबजन करें, और पेडू को हाथ से दबावें, और रोगन बिसखान और रोगन कुस्त पेडू पर मलें और जो इस से लाभ न हो तो एक पोली सलाई चांदी शीशे या रांग की लेकर छिद्र में डालें, रीत उसकी यह है कि थोड़ा सा फूसड़ा रेशम का लेकर धागे में बांधें, और सिरा उस धागे का उस सलाई में डाल कर निकालें और जिस ओर वह फूसड़ा हो उसी ओर से सलाई उस छिद्र में डाले जब वह सलाई मसाने के मुंह तक पहुंच जावे तो तागे को जोर से खींचले तो मूत्र का रास्ता बिलकुल खुल जावेगा ॥

और जो मूत्र के रास्ते में घाव या फुंसी होने से मूत्र रुके तो उनके लक्षण पाये जावेंगे इसका उपाय शुजाक में देखना चाहिये ॥

और जब पीठ या पेडू पर चोट लगने से यह रोग हो तो देखना चाहिये कि सूजन है या मसाना ढीला और खिंच गया है जो सूजन हो तो उपाय उसका करें और जो खिंचाव आदि हो तो फ़स्द बासलीक खोलें और रोगनगुल मलें ॥

और जो मूत्र के मार्ग में खुश्की और कब्ज हो जो गर्मी के लक्षण पाये जावेंगे और तर औषधों से लाभ होगा और जब बहुत सा मसाने से थोड़ा सा मूत्र न निकल सकेगा और जब बहुत सा इकट्ठा हो जायगा तो भली भांति निकला करेगा, इसमें तरी और ठंढ पहुंचावे ॥

और जो पट्ठों और नसों पर कफ के गिरने से मसाने

जब गुरदा निर्बल होगा तो मूत्र सफेद और गाढ़ा होगा और जब जिगर निर्बल होगा तो मूत्र लाल और पतला होगा इस में जिगर और गुरदे को पुष्ट करें॥

और जो मूत्र की रगों में घाव हो तो पीव आदि से जान पड़ेगा, इसका उपाय लिख चुके हैं और इस में कुर्स काकनज लाभदायक है॥

# वीसवां अध्याय।

## इस अध्याय में उन रोगों का वर्णन है जो केवल पुरुषों को होते हैं

## मैथुनेच्छा घट जाने का वर्णन।

स्त्री संग की चाहना शरीर के बड़े बड़े स्थानों के आरोग्य होने से पूरी होती है यह दो प्रकार से घट जाती है एक तो यह है कि यह आप ही घट जावे, दूसरे पुरुषेन्द्रिय के ढीला हो जाने से इन दोनों का वर्णन अलग अलग किया जाता है, पहिले प्रकार के कई कारण हैं, एक तो यह कि शरीर भोजन की कमी से निर्बल हो जावे और उससे रूह वायु और रुधिर जो स्त्री संग के मवाद हैं कम उत्पन्न हों लक्षण उसका यह है कि निर्बलता और दुबलापन होगा, और पहिले से भूखे रहे होंगे इसका उपाय यह है कि अच्छे अच्छे भोजनों और पुष्ट औषधों से शरीर को पुष्ट करें और खेल कूद नाच रंग में लगे रहें॥

दूसरे यह है कि वीर्य थोड़ा उत्पन्न हो चाहे भोजन भली भांति खावें, लक्षण उसका यह है कि वीर्य थोड़ा निकलेगा कारण यह है कि कोई बिगाड़ वीर्य उत्पन्न होने की जगह पड़ जायगा, और उन वस्तुओं से हानि होगी, जो उस बिगाड़ के अनुसार हो और उनके विपरीत से आराम होगा इसी

सकी दशा जान पड़ेगी, कि गर्म है या ठंढी आदि इसमें प्रकृति को ठीक करे ॥

तीसरे यह कि वीर्य अधिक हो परन्तु उसकी तेजी और गरमाहट आती रहे लक्षण उसका यह है कि वीर्य अधिक निकले और गाढ़ा हो और संगम करने के समय आदि में बल म हो और फिर अधिक हो जाय इस में माजून मरजौनी और माजून समूर और माजून बुजूर आदि खिलाकर र्मी पहुंचावें ॥

चौथे यह कि बहुत दिनों से संगम करना छूट गया हो और उससे यह रोग उत्पन्न हो तो चाहिये कि इसकी बातों में गे रहें और उसी प्रकार की औषधें काम में लावें और अकर- ॥ बिनौले के तेल में घिस कर पेडू गुह्येन्द्रिय आदि पर गावें, पांचवें, यह कि दिल पर किसी बात का डर या चिन पन्न होने से यह रोग हो तो उस कारण को दूर करे ॥

छटे यह कि दिल या मेदे या जिगर या भेजे या गुरदे पर सी दोष के होने से ऐसा हो तो पहिले उस दोष का उपाय । दूसरा प्रकार यह है कि शरीर में निर्बलता होने से या त दिनों तक संगम के छोड़ देने से लिंग सुस्त हो जाय य इसका ऊपर लिख चुके हैं और गर्म पानी से धारें, फिर ी का दूध मलें, और जिफ्त लगावें। जो नीचे के पट्ठ में । हो तो देखे कि ठंढ से है या गर्मी से या खुश्की से उसीके सार काम करें ॥ जो पट्ठों पर कफ के गिरने या ठण्ढ पने से हो तो लक्षण उसका यह है कि पहिले ये सब बातें जावेंगी और वीर्य पतला होगा, और बिना बल करने क छा करेगा, इसमें वही उपाय करे जो फालिज का है और गरम झाके और हुकने और गरम औषधें मलें, और लिंग को

बहुत ठण्डे पानी से धारे, जो वह उसकी ठण्ड से न सिमटे तो उस रोग का उपाय नहीं हो सकता। अब ऐसी औषधें लिखी जाती हैं जो लिंग को बड़ा करें। पहिले उसे खुरखुरे और कड़े कपड़े से उतना मलें कि लाल हो जावे फिर रोगन मोर्चा और इसी प्रकार की और औषधें मलें और उस पर जिफत का लेप करें॥ दूसरे कर्फस के पानी से कई बार धोवें॥ बकरी के घी से कई बार चिकना करें॥ चौथे केंचुए या जौंक सुखाकर रोगन सोशन में मिला के मलें॥

## वीर्य जल्दी निकलने का वर्णन।

यह रोग ठंड या तरी से हो तो लक्षण उसका यह है कि वीर्य बहुत सफेद और पतला होगा और गर्मी न होगी गरम जुल्लाबों से मवाद को निकालें, और वमन करावें और माजून खुब सुल, हलीद खिलावें और उसकी शराब पिलावें और शहदाने को औटाकर शहद मिला के पिलावें॥ और जो यह रोग वीर्य और रुधिर की अधिकता से हो तो फस्द खोलें, और विषय थोड़ा करें और भोजन कम खावें और वह वस्तु खावें जिनसे वीर्य और रुधिर कम उत्पन्न हो॥ और जो वीर्य में तेजी आगई हो तो लक्षण उसका यह है कि वह पतला और पीला निकलेगा और उसमें जलन होगी, इसमें ठंडाई और काहू के बीज औटाकर पिलावें। और जो कमजोर होने के कारण से यह रोग हो तो उस कारण को दूर करें॥

## स्त्री संग की चाहना अधिक हो जाने का वर्णन।

यह रोग भी रुधिर और वीर्य की अधिकता से होता है उन्हें कम करें, परन्तु ऐसा न चाहिये कि कोई हानि हो और जो बहुत ही अवश्य हो तो फस्द और जुल्लाब दें, और वह वस्तु खावें जो वीर्य को कम करें और भोजन भी कम खावें और जो वीर्य में तेजी हो तो ठंडाई दें, और ठंडे पानी से

में और जो निर्बलता हो और रुधिर कम हो जावें और
यों की वीर्य्य की अधिकता हो सो वह पतला और सफेद
, इसमें कलौंजी और सुद्दाब और सभालू के बीज देना
ये, और मशारिशा कमूनी अति लाभदायक है और जो
के स्थान पुष्ट हों, परन्तु शरीर में और स्थानों पर निर्ब-
हो तो उसके लक्षण पाये जावेंगे, उपाय इसका यह है
वीर्य्य के स्थानों को कमजोर करदें और दूसरे स्थानो
पुष्ट करें ॥

और जो वीर्य्य के रास्ते में फुन्सियां या घाव या खुश्की
होने से यह रोग हो तो लक्षण उसका यह है कि विषय
के समय वीर्य्य आनन्द से निकले, परन्तु घाव में पीड़ा
, और पीब भी निकलेगी, इसका उपाय वही है जो मसाने
घाव का है, फस्द और जुल्लाब आदि दें॥

और जो शरीर के फूलने से यह रोग हो तो गर्मी की
कता में ठंडी औषधें दें और जो तरी अधिक हो तो वह
में दें जो वायु को तोड़े और खुश्की करे और जो सादी की
कता हो तो फस्द बासलीक खोलें और सोदा का जुल्लाब दें।

## वीर्य्य निकला करने का वर्णन।

जो यह रोग वीर्य की अधिकता या तेजी या उसके स्थान
ला होने से हो तो लक्षण उसका यह है कि तुरन्त ही
की चाहना उत्पन्न हो जाय करेगी और हर बार में
निकला करेगा, इसका उपाय दूसरे पाठ में लिखा
है, जो यह रोग उस पट्ठे के खिंच जाने से हो जो वीर्य
थान पर है तो खिंचाव का उपाय करें, और पेडू आदि
गन मलें जो गुर्दे की कमजोरी हो और उसकी
विपक कर निकला करे तो लक्षण उसका यह है कि

जुल्लाब दें, और बालछे के बीज पीसकर बेसन और... में मिलाकर लेप करें ॥

और जो सूजन में कड़ापन और कालापन हो तो ... की अधिकता होगी इसमें नर्म करने वाली औषधें बाबून ... नाखूना के साथ लेप करें, और फिर सौदा का जुल्लाब ... मुंजिश दें ॥

और जो किसी मवाद के लक्षण न हों और जो सूजन फूली हुई हो तो बायु से होगी, इसमें पटकाने वाली औष... से सेक करे, और कमूनी खावे और जो इससे लाभ न हो ... वमन करावें और जुल्लाब दें, जो रोग नीचे के धड़ में होवे, उनमें वमन कराना अति लाभदायक है, और उसमें डर ... नहीं है जो सूजन केवल थैला अर्थात् ऊपर खाल की में हो ... दुःख कम होगा, और सूजन दिखाई देगी, और भीतर की ... दुःख और तप और प्यास अधिक होती है ॥

## अंडकोषा के चढ़जाने का वर्णन।

यह रोग सूजन की प्रकार से नहीं है, इसमें मोटा पन ... जाता है, इसमें खुरासानी अजवायन और शूकरान और तफा... और पोस्त खशखाश और सान के पत्थर की रेत हरे धनिये के पानी में पीसकर लेप करें, और जो गिलेअरमनी और सिरका भी मिलावें तो अति लाभदायक होगा, और इसी लेप को स्त्री की छाती पर लगाने से छातियां बढ़ने नहीं पाती, परन्तु इस रोग में भोजन भी थोड़ा खाना अवश्य है ॥

## लिंग में रहम के मुंह के फड़कने का वर्णन।

मवाद को निकालें और रुधिर को ठंडा करें और उसी जगह पर जोकें लगाना अति लाभदायक है, और भोजन भी अच्छा खावें ॥

## अंडकोषों की पीड़ा का वर्णन ।

जो सूजन के कारण से हो तो उसका वर्णन कर चुके हैं और जो वायु से हो तो पीड़ा एक जगह न ठहरेगी, उसपर सेकें और गरम तेल मलें, और जो गरमी और ठंढ से बिगाड़ होतो उस का उपाय भी लिख चुके हैं, और जो चोट पड़ने से पीड़ा हो तो फस्द खोलें और बनफशा, खैरू, मकोय, कद्दू, नीलोफर का लेप करें ॥

## अंडकोष के छोटा हो जाने का वर्णन ।

यह ठंढ के पहुंचने से होता है, इसमें गरम पानी से न्हावें और गरम दवायें लगावें ॥

## अंडकोष के चढ़जाने का वर्णन ।

कभी ऐसा होता है कि बिलकुल ऊपर चढ़ आते हैं नीचे कुछ भी नहीं रहता उस समय मूत्र रुक के और टपक २ कर निकलता है और चला फिरा नहीं जाता और जो थोड़ा चढ़े तो थोड़ी २ पीड़ा होती है और कुछ हानि नहीं होती और कभी पीड़ा भी नहीं होती परन्तु जो देर तक यह रोग रहे सो अच्छा नहीं है इस में गरम पानी से स्नान करें और फरफियून का तेल मलें और आबजन करें और उसी जगह सींगियां लगावें ।

इसी प्रकार से कभी लिंग भी चढ़ जाता है उसका उपाय भी यही है ॥

## रगें उभर आने का वर्णन ।

इसका उपाय यही है जो पैर की रगें उभर आने का लिखा जावैगा और जो कदाचित भी आ जावे तो उसका यह उपाय करें जो सूजन का है ।

## ऊपर की खाल ढीली होजाने का वर्णन ।

माजू, आस, गुलाब के फूल, गुलनार, मसूर के फल आदि कब्ज करने वाली औषधियों का लेप करें और जड़ों को औटा के डारें ।

## लिंग आदि के घाव का वर्णन ।

जो यह घाव तामी हो तो मुर्दासंग और तूतिया सिरके और लगावें चाहें सूखा पीस के या मरहम बना के और जो रुधिर की अधिकता से हो तो पहिले मवाद को निकालें और जो घाव भुभना हो तो यह मरहम लगावें दम्मुल, अखवेंन, और मुर प्रत्येक नौ माशे एलुआ, मुर्दासंग, इसलत प्रत्येक ७ माशे पीस के रोगन गुल मिलाके लगावें ॥

जो घाव लिंग के अंदर हो तो मूत्र आने में जलन होगी, उस का उपाय मसाने के घाव का करें ॥

## लिंग के सूज जाने का वर्णन ।

इसका उपाय वही है जो अंडकोष की सूजन में लिखा गया है ।

## लिंग आदि की खुजली का वर्णन ।

इसमें फस्द खोले, और रान और जांघ पर पछने लगावें और पित्तों का जुल्लाब दें, फिर गरम पानी और सिरके से डारें, और रोगन गुल मलें, और अंडे की सफेदी का लेप करें ।

## लिंग के फटजाने का वर्णन ।

इसका उपाय वही है जो गुदा के फटजाने का है ।

## लिंग पर कड़ी फुन्सियां और मस्से होजाने का वर्णन

काला दाना सिरके में मिलाकर लगावें, और वही उपाय करें जो मस्सों का है ॥

## मूत्र के छिद्र बंद होजाने का वर्णन ।

जो फुन्सी निकली हो तो मूत्र कठिनता से जलन के साथ

होगा इस में फस्द खोलें, और कुलफे और खरपूजे के बीजों का शीरा निकाल कर शर्बत खसखाश के साथ दें, और अस्पगोल रोगन बनफशे और बादाम में मिलाकर लिंग पर रक्खें जब वह पक कर फूटे और पीब निकले तो स्याफ, अबियज रोगन गुल और स्त्री के दूध में घोल कर छिद्र में टपकावें और जो पीड़ा अधिक हो तो थोड़ी सी अफीम भी मिलावें ॥

और जो कोई वहमदार मवाद छिद्र में फंसा हो तो मूत्र कठिनता से निकलेगा और जलन न होगी और मूत्र में उस मवाद का लक्षण पाया जावेगा इसमें मूत्र लानेवाली औषधें दें और पिघलाने वाली औषधों को औटा के घारें और उसी औटे हुए पानी में थोड़ा सा रोगन बाबूना मिला के पिचकारी दें और जो मस्सा हो तो मूत्र कठिनता से होगा और जलन न होगी, न कफ निकलेगा जो वह मस्सा सिरे पर हो तो पलुआ और सफेदा रोगन गुल में पीसकर टपकावें और जो पीड़ा अधिक हावे फस्द साफिन खोले और पिंडली पर पछने लगावें ॥

## लिंग के टेढा होजाने का वर्णन।

इसका कारण पट्ठे का खिंचाव या सूजन है पहिले उस कारण को दूर करें और रोगन आदि मल के उस स्थान को नर्म करें और फिर हाथ से भली भांति उसे सीधा कर लेवें ॥

# इक्कीसवां अध्याय

## मिराक सिफाक और सर्व का वर्णन।

जानना चाहिये कि पेट के चमड़े को मिराक कहते हैं और जो झिल्ली उसके नीचे है वह सिफाक कहलाती है और एक परदा मोटा चिकना जो सिफाक के तले है सर्व कहलाता है।

## काल का वर्णन ।

यह वह रोग है कि सिफाक की रीह जो पट्ठों की ओर है अंडकोष के पास से खुलजावे या सिफाक आपही यहां से फट जावे और सर्ण या आंत या वायु या तरी अंडकोष की थैली में उतर आवे इसको फितक भी कहते हैं ॥

और जब कोई गाढ़ा मवाद उतरे तो उसे फरदुल खसी कहते हैं। इन पांचो का वर्णन अलग२ करते हैं पहिले आंत के उतरने का लक्षण यह है कि थोड़ी २ उतरे और कठिनता से ऊपर को चढ़े और चढ़ने के समय गड़बड़ हो और कभी कूलंज की पीड़ा भी इसमें होती है, उपाय इसका यह है कि धीरे २ मल के ऊपर चढ़ावें, और जो तुरत न चढ़े तो गरम पानी से धारें और आबजन में बिठावें, और जब चढ़ जावे तो यह लेप पेडू और पट्ठों और अंडकोष पर लगावें, मस्तगी ईंजक, कुंदरमरी के फल और पत्ते, अकाकिया, गुलनार, हुर, दम्मुल अखवैन, फिटकरी, रसौत, अमल, एलुआ, सब को बराबर लेकर कूट छान कर सरेशमाही को हरी मकोय के पानी में पिघला कर यह औषधें उसमें मिलाकर एक कपड़े पर मरहम की तरह लगा कर अंडकोष पर चिपटा दें, और ऊपर से पट्टी खेंच कर बांध दे और तीन दिन तक बंधा रक्खे और रोगी को चाहिये कि तीन दिन तक चित पड़ा रहे और तीन दिन पीछे बहुत ढीले से उठे और चले फिरे और जो वस्तु हानिदायक हो उसे न खावे पीवें और हिलने झुलने से बचे और नित जवारिश्न और कमूनी खावें और आंकड़ा जो इस काम के लिये बनाया गया है बांधे रहे ॥

दूसरे सर्ण के उतरने का लक्षण भी कठिनता से चढ़ना है परंतु उसमें गड़बड़ नहीं होती और यही इसमें और आंत के

रने में अन्तर है, इसका उपाय भी वही है जो ऊपर लिखा
ा है। तीसरे वायु के उतरने का लक्षण यह है कि सहज से
र को चढ़े और गड़बड़ अधिक हो, इसमें वातनाशक औषधें
में लावें, और वायु के उत्पन्न करने वाली वस्तु से बचें और
बांधे रहे। चौथे पानी उतरने का लक्षण यह है कि अंड-
की खाल भारी और पानी से भरी मालूम हो और किसी
र से ऊपर न चढ़े, इसमें उस पानी को सुखावें जैसा कि
जलन्धर में लिखा है और जब उससे काम न हो तो छेदा
ानी निकाल डालें पांचवे फर दुलकहमी में गाढ़ापन और
व और कड़ापन थैली के अन्दर होता है नकि उसकी
में यही अन्तर है इस रोग में और यहां की सूजन में मल-
हीमुन से मवाद निकाले और बाकी वही उपाय है जो
य की सूजन का है।

## पेट और चढ्ढों की फितक का वर्णन।

ापी सिफाक टुंडी के पास ऊपर या नीचे को उससे फट
है, और मिराक जैसे का तैसा रहता है और जो कुछ
ं के तले है उभर कर मिराक को ऊंचा करता है और
कार से चढ्ढों में सिफाक फट जाता है और उस जगह
ो जाता है, और यह दोनों रोग बहुत करके स्त्रियों
हैं, उस जगह को भारी गद्दियों और पट्टियों से कसके
र उन वस्तुओं से बचे जो ऊपर लिखी गई हैं, परन्तु
है कि यह रोग अच्छे नहीं होते उपाय करने से
ह लाभ है कि रोग बढ़ने नहीं पाता कहते हैं कि इन रोगों
की उंगलियों पर शलाका को गरम करके दाग देना
क है, और इसी प्रकार से उस मोटी रग पर जो अंगूठे
हाथ की मुट्ठी पर है दूसरी ओर दाग दें॥

## टूंडी के उभर आने का वर्णन ।

जो उत्पत्ति के दिन बुरी तरह से काटने से या किसी रोग से उभर आवे तो उसी समय तुरन्त ही उसे ठीक करे नहीं तो पुराना होने पर कुछ काम नहीं होगा उसी समय यही भांति से ठीक करे ॥

जो यह रोग सिफाक के फटने या कफ इकट्ठा होने से होवे जैसा कि ज़िक्की जलंधर में होता है या वायु के इकट्ठा होने से जैसा कि तबली जलंधर में होता है या टूंडी की खाल के नीचे मांस बढ़ जाने से या किसी रग के फट जाने से और रुधिर इकट्ठा होने से हो इनमें से जो रोग फितक की प्रकार का है उसमें दबाने से टूंडी नीची हो जाती है चाहे गड़बड़ हो या न हो ॥ और कफ में बोझ जान पड़ेगा, और वायु में नरमी होगी और वायु की उत्पन्न करने वाली वस्तु खाने से उभार अधिक होगा और उनकी विपरीत दवाओं से घटेगा मांस उत्पन्न में उपड़ी कड़ी होगी और दबाने से नहीं दबेगी और रुधिर के इकट्ठा होने में ऊपर का रंग नीला या काला होगा, जो यह रोग फितक की प्रकार से हो तो उसका उपाय लिख चुके हैं और जो कफ या वायु से हो तो उसका उपाय जलंधर के वर्णन में देखलो, और मांस उत्पन्न हो जाने में कुछ उपाय न करें वह अच्छा न होगा ॥ और जो रुधिर इकट्ठा हो जावे तो जोंक लगाके बन्द करने वाली औषधों का लेप करे जो नकसीर के वर्णन में लिखी गई हैं कि रगों का मुंह जिससे रुधिर निकलता हो बन्द हो जावे ॥

## बाईसवां अध्याय ।

## उन रोगों का वर्णन जो केवल स्त्रियों को होते हैं

### बांझ होने का वर्णन ।

जो रहम में कोई बिगाड़ गर्मी या तरी या खुश्की या

गर्मी और सर्दी या मवाद से हो तो उस का कारण जान के उपाय करना चाहिये ॥

गरमी की पहिचान यह है कि हैज का रुधिर काला और गाढ़ा होगा, और उसमें गरमी भी पाई जावेगी, ठण्ड की पहिचान यह है कि हैज का रुधिर देर करके और बिना जलन के आवेगा, और खुश्की की पहिचान यह है कि पेशाब की जगह खुश्की रहेगी और हैज कम होगा, तरी की पहिचान यह है कि योनि से तरी निकला करेगी, और ऐसी स्त्री के तीन महीने से अधिक पेट न रहेगा, और जो बिगाड़ किसी मवाद से हो तो पहिचान उस मवाद की तरी के रंग से जानी जावेगी, जो कि योनि से बहे।

जो बुढ़ापेके कारण गर्भ न रहे तो दुबला होनेका उपाय करें, और जो अधिक दुबला होने से हो यहां तक कि इतना रुधिर न बचे कि बच्चे को बढ़ावे तो मोटा होने का उपाय करें जो इस किताब के अन्त में लिखा गया है और जो हैज के बन्द होजाने से हो तो ऐसी औषधें काम में लावें और हैज को निकालें।

और जो रहम की सूजन या बवासीर या घाव या कड़ेपन से हो तो उस कारण को दूर करें और इन का वर्णन अलग बयान किया जावेगा।

और जो रहम में गाढ़ी वायु इकट्ठा होने से हो तो लक्षण उसका यह है कि पेड़ फूला हुआ होगा और विषय के समय योनि की जगह से वायु आवाज के साथ निकलेगी इसमें वह औषधें काम लावें जो वायु को तोड़ें और पेड़ू पर बारे लगावें और रोगन बेदइओर साढ़े दश माशे माऊल असल में मिला पिलावें ॥

और जो रहम के मुंह में कोई बिगाड़ हो जैसे सूजन या
मांस या मस्सा आदि जिसमें मुंह बन्द हो जावे तो उस कारण
को दूर करें उसका वर्णन आगे किया जावेगा और जो रहम
का मुंह सामने से हट गया हो और जो उससे वीर्य भीतर न
जा सके तो विषय करने के समय पीड़ा होगी और उसका
उपाय आगे लिखा जावेगा और जो विषय के पीछे स्त्री तुरन्त
ही उठ खड़ी हो या कोई और इसी प्रकार की हो जिससे वीर्य
फिसल कर निकल जावे तो उस कारण को रोकें कभी पुरुष
भी बांझ होता है जैसे कि वीर्य के बिगड़ जाने से हो तो उस
का उपाय करना चाहिये और वीर्य को ठीक करें। और कभी
ऐसा होता है कि मनुष्य के जन्म से हो तो उसका उपाय नहीं
हो सकता है ॥

अब इस बात को जानना चाहिये कि स्त्री बांझ है या
पुरुष, इस प्रकार से हो सकता है कि दोनों के वीर्य अलग
अलग लें और उन्हें गरम पानी में डालें जो ऊपर तैरता
तो जानों कि वही बांझ है ॥ जो औषधें कि गर्भ रहने
लिये लाभदायक हैं यह हैं हाथीदांत का बुरादा ४॥ मा
खिलावें या पनीर लगावें ॥

## बहुधा गर्भ गिरने का वर्णन ।

जो इसका कारण चोट या क्रोध या दुख आदि या बड़
या भूख या कोई रोग हो तो उस कारण को रोकें, बांझ
के कारण और इसके एक हैं इस लिये ऊपर के वर्णन में देख
चाहिये ॥

## जनने में कठिनता होने का वर्णन ।

इसका उपाय ठण्डी और गरम हवा और समय के अनु
सार करना चाहिये और जो स्त्री कठिनता से जना करे

नास सुंघाकर छींक लिवावे, और जब छींक आवे तब मुंह और नाक बन्द करावें, कि जार छींक का अन्दर को थमे और बच्चा मरा हुआ निकल पड़े, और सांप की कांचली और कबूतर की बीठ जलाकर रहम में धूनी दें तो तुरन्त लाभ होता है और जो इनसे कुछ लाभ न हो तो बच्चे को काटकर निकाले।

## जो रुधिर जनने के पीछे निकलता है उस के रुक रहने का वर्णन।

इसका उपाय वही है जो हैज के बंद होने का है कुछ स्त्रियों को जनने के पीछे पीड़ा होती है उसकी औषधें यह हैं अलसी के बीज औटाकर रहम को बफारा दें, और नमी का दूध गुनगुना करके मूत्र की जगह को धोवें और गधे या खिचर के सुम जलाकर धूनी लें और सातर का पानी पिलावें।

और खुब्बाजी औटा के पिलावें, और रहम में भी पहुचावें और जो कोई दवा लाभदायक न हो तो पोस्त को पानी में भिगोकर उसका पानी थोड़ा सा पिलावें कभी गर्भ गिराना पड़ता है, यह महा निषेध काम है, और जो अत्यन्त आवश्यकता हो तो उसका उपाय यह है कि कागज की बत्ती बनाकर रहम के मुंह में रक्खे और जो उसको कुतरान में अथवा इन्द्रायन के पानी में या उसके जुशांदे में भिगोवें तो अधिक पुष्ट होवेगा, और हींग दो माशे सूखा हुआ सुदाब दश माशे, मक्की तीन माशे कूट छानकर खिलावें और ऊपर से अबहल औटाकर पिलावें, सन्ध्या और सवेरे यह सब एक खुराक है और सन के पत्तों का पानी दें तिरियाक अरबी भी लाभदायक है, और जो औषध मरे हुए बच्चे को पेट से निकालती हैं वो गर्भ के गिराने में काम आती हैं॥

र्भ गिराने के समय पहिले गरम स्थान में बैठकर रोगन
रि ईंर मलें और चिकनाई पिलावें, और गिर जावे तो
गन्ध और राई जलाकर रहम को धूनी दें कि रुधिर
ारा न होने पावे और निकलता रहे ।

जब चाहें कि गर्भ न रहने पावे तो उपाय उसका यह है
के विषय के पीछे सात बार या नौ बार कूदें और वीर्य निकलने
छे तुरन्त ही उठ खड़ी हों और छींक लें और पुरुष विषय
समय लिंग पर तिल्ली का तेल मला करे उसकी चिकनाई
वीर्य फिसल जावेगा और कालीमिर्चें विषय करने के पीछे
ग के छिद्र में रक्खें और चूहे की मेंगनी पीस के गद्दा
नाकर रक्खें ।

## रिजा का वर्णन ।

यह वह रोग है कि जिसमें सब लक्षण गर्भ रहने के से
पे जाते हैं परन्तु वह गर्भ नहीं है क्योंकि इस रोग में और
र्भवती होने में यह अन्तर है कि बच्चे के हिलने झुलने के जो
मय हैं उनमें बच्चा हिलता नहीं है और लक्षण जो गर्भ के हैं
नहीं पाये जाते ॥ और ऐसा ही जलधर में और इस रोग में
मने वालों को अन्तर मालूम होजाता है अर्थात् जैसा
ापन इस रोग में है वह जलंधर में नहीं होता । कारण इस
रहम की सूजन हो तो उसका उपाय आगे लिखा जावेगा
र जो किसी मवाद के गिरने या वायु के उत्पन्न होने से हो
उसका उपाय बांझ होने के वर्णन में लिखा गया है ।

और जो केवल स्त्री के वीर्य से और रहम से कोई वस्तु
न्न होगई हो तो गर्भ को गिरादें ।

## हैज की अधिकता का वर्णन ।

जो रुधिर की अधिकता से हो तो फस्द से उसे कम करें ।

और छातियों को पट्टी से कस के बांध दें और उनके नी
पछने लागवे और फस्द के पीछे कुर्स कहरुवा रुधिर बंद करने
लिये खिलावें और शाफा मुमसिक रहम में रक्खे ॥ और
रुधिर पित्तों की अधिकता से पतला और तेज होगया हो
पित्त के लक्षण पाये जावेंगे इसमें पित्त को निकालें और
ऊपर वाले कुर्स और शाफा दें और चंदन पेड़ू पर लगावें
रुधिर में तरी बढ़ जावे तो कफ के लक्षण पाये जावेंगे इस
तरी को सुखावें और निकालें ॥

जो सौदा के मिलने से रुधिर में तेजी आगई हो तो रुधि
काला या नीला या हरा होगा उसमें सौदा का फस्द औ
जुल्लाब से निकालें ।

और इसका कारण रहम की बवासीर या घाव हो
उसका उपाय आगे आवेगा ॥

और जो जनने की कठिनता से रहम की रगें फट गई
तो उसका उपाय आगे के बयान में लिखा जावेगा ।

और जो कभी फुटने से यह रोग हो तो काबिज शराब
पिलावें और कब्ज करने वाली औषधें जैसे माजू और गुलना
और गुलाब के फूल औटाकर आगे से धोवें और उस स्था
को चिकना रक्खें, और अंगूर की लकड़ी और पत्तों की रा
कपड़े पर रखकर गद्दी बांधें और जहर मुहरा मठे में घिस
पिलावे, और जो उपाय घाव का है वही मरहम लगावे।

## रहम के घाव का वर्णन ।

लक्षण उसका यह है कि पीड़ा बनी रहेगी और पीब या
रुधिर अकेले या दोनों मिले हुए निकलेंगे ... घावमें पीब
न बढे और कोई हानि न ... ठीक

और कुर्स कारुवा खिलावें और कब्ज करने वाले हुकने और गद्दी काम में लावें और जब घाव में पीब पड़े या सूजन होकर फूटे तो रोगन गुल शकर और रोगन बनफशा पानी साथ कर रहम में हुकना करें और जब मवाद साफ होजाय तो मरहम बासलीकून रोगन गुल में मिलाकर रहम में हुकना करें कि घाव अच्छा हो जाय।

और जो रहम की गर्दन में घाव हो तो इन्हीं औषधों की बत्ती रक्खें कुछ हुकने की आवश्यकता नहीं और अकेला शहद या औटा हुआ दूध रुई में भिगो के घाव में रक्खें और रहम से मवाद निकालना अति लाभदायक है।

और जब पीड़ा अधिक हो तो अफीम और केशर स्त्री के दूध में घोलकर उसमें रुई भिगोकर रहम के भीतर रक्खें।

## रहम के फटजाने का वर्णन।

इसमें विषय के समय अधिक पीड़ा होगी और लिंग रुधिर भरा हुआ निकलेगा जो मरहम गुदा के लिये लिखे हैं वही लगावें और मरहम बासलीकून और रोगन बनफशा अति लाभ दायक है कभी गुदा और मूत्रेन्द्रिय के बीच में जो पर्दा है वह जनने की कठिनता आदि से फटजाता है इसमें मछली का गूदा सफेद मोम और बकरी के गुर्दे की लेकर बहुतसा संगजिराहत मिलाके मरहम बनावें और उसको गद्दी पर लगाकर इस प्रकार बांधें कि घाव की जगह जमजावे और हानि कारक वस्तुओं से बचें।

## रहम की खुजली का वर्णन।

यह रोग पित्त खारी बलगम या सौदा या वीर्य्य में तेजी आजाने से होता है उपाय इसका यह है कि हैज का रुधिर पीला या सफेद या काला होगा पहिले मवाद को निकालें फिर

पोदीना अनार के छिलके और दली हुई मसूर कूट छान कर मुमव्वस या शराब या सिरके में घोल कर रुई उसमें भिगोकर अन्दर रक्खें और रोगन गुल और रोगन बनफशा मलें और जो मूत्र के स्थान पर खुजली हो तो उसका भी यही उपाय है।

## रहम की बवासीर का वर्णन।

इसका उपाय भी वही है जो बवासीर का सत्रहवें अध्याय में लिख चुके हैं।

## रहम की फुंसियों का वर्णन।

यह रुधिर के बिगाड़ या पित्त से होता है फुन्सियां छूने में आती हैं और खुजली होती है फस्द से मवाद को निकालें और सिकंजबीन पिलावें और सफेदे का मरहम लगावें और जो रहम की गरदन में फुन्सियां हों और जो भीतर को हों तो हुकना करें।

## रहम के मस्सों का वर्णन।

यह भी छूने से मालूम होते हैं फस्द खोलें और सौदा का जुल्लाब दें और बाबूना नाखूना मेथी और अलसी के बीज औटाकर आबज़न करें और पेशाब करने के पीछे बत्ती से धोवें।

## रहम के नासूर का वर्णन।

जब घाव चालीस दिन का हो जाता है तो उसे नासूर कहते हैं लक्षण उसका यह है कि पीला पानी बहा करे और उपाय उसका वही है जो आठवें पाठ में लिखा गया है।

## रहम से पानी बहने का वर्णन।

इसमें फस्द और जुल्लाब से मवाद को निकालें, और मिज़ाज को ठंड और गर्मी के अनुसार सुखाने का उपाय करें।

## रहम से वीर्य्य बहने का वर्णन।

इसमें और पानी पड़ने में यह अन्तर है कि पानी में दुर्गन्ध अधिक होती और वीर्य में गाढ़ापन और सफेदी अधिक होगी, इसका उपाय वही है जो पुरुषों के वीर्य बहने का है।

## हैज के बन्द होजाने का वर्णन।

जो यह रुधिर की कमी से हो तो शरीर दुबला होगा और रुधिर की न्यूनता के लक्षण पाये जावेंगे, पुष्ट भोजन खाकर रुधिर बढ़ाने का उपाय करें, और जो ठंढ पहुंचने या किसी मवाद मिलने से रुधिर भी गाढ़ा हो गया हो तो इस पन के कारण पाये जावेंगे, और ठंढ के लक्षण होंगे, गाढ़े मवाद को निकालें, और वह औषधें जिनसे रुधिर जारी हो चाहे पिलावें या बफारा दें, और जो रहम की रगों के पर हो गये हों तो देखना चाहिये कि कारण उसका गर्मी या ठंढ या खुश्की फिर वैसा उपाय करें, जो पहिले पाठ में लिखा गया है॥

जो रहम का घाव भरने से रुधिर रुक रहा हो तो उसका उपाय नहीं हो सकता परन्तु अधिक हानि से बचने के लिये कभी फस्द खोला करें, और मिहनत अधिक करें और भोजन कम खावें॥

और जो रतक के कारण से हो तो उसका उपाय आगे लिखा है और जो अधिक मुटापे से रुधिर निकलने के रास्ते बन्द हो गये हों तो दुबला होने का उपाय करें, और जो रहम के फिर जाने से होतो उपाय उसका आगे के पाठ में आवेगा

## रतक का वर्णन।

यह यह रोग है कि भग के मुंह पर या उसके और रहम के मुंह के बीच में या रहम के मुंह पर कोई वस्तु पैदा हुई हो, पहिले में लिंग अन्दर न जा सके और दूसरे में

पुरा जावेगा, और तीसरे में आ सकेगा परन्तु हैज का रुधिर निकलने न पावेगा चाहिये कि इसको किसी से काट डालें।

## रहम के उभरने का वर्णन।

इसका लक्षण यह है कि पेडू और कमर के स्थान पर अधिक पीड़ा मालूम होगी और कुजाम और राशे के रोग उत्पन्न होंगे और भीतर कोई वस्तु नरम पाई जावेगी, आँतों को झुकने से और मसाने को मूत्र लानेवाली औषधों से साफ करे, चमेली का तेल या रोगन गुल लेकर उसमें थोड़ासा केसर का तेल और आगजा मिलावे और गुनगुना करके रहम में टपकावे और मले और दाई से कह दे कि स्त्री को चित लिटा कर दोनों रानें उठावे इस प्रकार से कि आपस में मिलने न पावें अलग २ रहें और भेड़ के नरम बाल जो खाल के पास बालों की जड़ में होते हैं उनको लेकर उस शराब में जिसमें कि कब्ज करने वाली औषधें औटाई गई हों भिगोकर अकाकिया और सुक और रामक कूट छानकर उससे उन बालों को लपेटे और पोटलीसी बनाकर रहम को उससे उठाकर भीतर करे और उस पोटली को उसी जगह रहने दे और दूसरी गद्दी से भग को भर दे और कसकर पट्टी बांधे और पेडू पर उसके आसपास काबिज औषधों का लेप करें और तीन दिन तक इसी प्रकार से रहे, और हानिकारक वस्तुओं और हिलने झुलने से बचे तीसरे दिन पट्टी खोल के उस औषधि को निकाले और नई दवा रखदे, और जब तक भली भांति आराम न हो चलने फिरने में पट्टी बांधे रहे और बराबर सुगंधि सुंघावे ॥

## रहम के झुक पड़ने का वर्णन।

यह दाई का हाथ लगने से मालूम हो सकता है और

ाव के समय पीड़ा होती है और कभी कभी बेविधा भी होती और मूत्र और दस्त बंद हो जाता है ॥

जो रुधिर की अधिकता से रगें तन गई हों तो जिगर की ाव हो वसी और फस्द साफिन खोलें ॥ और जो ठंड ाने से हो तो तर आबज़न में बिठावें और रोगन बाबूने ाबन की चर्बी पिघलाकर मलें ।

और जो कफ गिरने से हो तो अयारिजें खिलाकर मवाद निकालें ॥

और जो कारण दूर करने के पीछे भी यह रोग न जावे ांधनी में मोमरोगन लगा के दाई सीधा करदें ॥

## रहम की सूजन का वर्णन ।

जो गरम से हो तो लक्षण उसका यह है कि गरम ज्वर ा और नाड़ी और श्वास जल्दी २ चलेगी । और गर्द र मेदे में बिगाड़ होगा और जो आगे को रहम में सूजन ा पेडू में पीड़ा होगी और जो पीछे हो तो, कमर की ओर र जो दोनों जगह हो तो दोनों कोख में पीड़ा होगी इसका ाय वही है जो मसाने की सूजन का है ॥ और जब सूजन पकजावे और फूटे तो रहम के घाव का ाय करें ॥

और जो कफ की सूजन हो तो पेडू के आसपास पीड़ा भी और बोझ भी होगा इलटी और मसाने की ठंडी सूजन ा उपाय करें, । और जो बादी से हो तो कड़ापन होगा और ा किसी ओर झुका होगा और पीड़ा कम और बोझ अधिक ाा फस्द और जुल्लाब से बादी को निकालें और मरहम ार चरबी और रोगनों से चाहे पिचकारी दें या गदी रक्खें

या लेप लगावें, और सोये और खेरू को औटाकर तावदि दो बार आबजन करें ॥

## रहम के दुबेले का वर्णन।

जब सूजन पकजावे और न फटे तो उसको दुबला कहते हैं जो यह रहम के मुंह में हो तो छेदा देकर पीव को निकाल डाले।

जो रहम के भीतर तह में हो तो मूत्र लाने वाली औ पिलावें, और नरम करने वाली औषधों का लेप करें कि आप फूट जावे और जो फूटने में देर होती हो तो इंजीर राई औटाकर रहम में हुकना करें, और फोक उनका सूजन की जगह पेडू पर लेप करें और जब फूटे तो पीव साफ करें और घाव को भरें ॥

## सरतान रहम का वर्णन।

यह रोग बहुधा गरम सूजन के पीछे हो जाता है कड़ापन और गरमी और तपक होती पीड़ा छाती तक हो और पांव पर सूजन होती इसका उपाय नहीं हो सकता, थामने के लिये ऐसे मरहम लगाया करें जिनसे पीमी हो, और आबजन और हुकना आदि किया करें मरहम रसूल अति लाभदायक है और सौदा के निकालने लिये कभी २ फस्द और जुल्लाब दें परन्तु तरी पहुंचने ध्यान बहुत रक्खें।

## खातिनाक रहम का वर्णन।

इस रोग में मृगी और मूर्च्छा का सा हाल होता है कफ मुंह से नहीं निकलता और तड़पन नहीं होती और मू ऐसी अधिक होती है कि पुकारने से भी कुछ खबर नहीं मूर्च्छा में वह उपाय करें जो मूर्च्छा और मृगी का है परन्तु

गंधि कभी न सुंघावें दुर्गंधि सुंघानी लाभदायक है और ड और गूगल आदि जिसमें दुर्गंधि हो नाक के आगे जलावें सुगंधि रहम के भीतर पहुंचे और मुश्क और अम्बर की और रहम में पहुंचावे और जब विषय के छूट जाने या की अधिकता से यह रोग हो तो हो सके तो विषय करे और जब हैज के रुधिर रुकने से हो तो फरफियून और ी मिरचें गद्दी में भीतर रक्खें और जब रोगी चैतन्य हो मूत्र लाने वाली औषधें पिलावें और फस्द खोलें और द निकालें और रहम को पुष्ट करें ॥

## रहम में पानी भरजाने का वर्णन ।

इस रोग में जिसकी जलधर की भांति पेट फूल जाता है कभी पानी ऊपर बह जाता है इसमें रहम और सारे र का मवाद निकालें और मूत्र लाने वाली औषधें खिलावें यह उपाय करें जो जलंधर और पंद्रहवें पाठ में लिखागया र भूखा रहना, और मिहनत करना अति लाभदायक है कहते हैं कि सफेद कुटकी भीतर लगाना अच्छा है ॥

## रहम में पानी भरजाने का वर्णन ।

इस में पेडू फूल जाता है और पीड़ा भी होती है और ने से तबले की सी आवाज निकलती है अयारिज खिला सारे शरीर का मवाद निकालें और वायु को तोड़ने वाली वों से हुकना लेप, सेक, आबज़न आदिक और जो उपाय ी जलंधर का है वही इसका है ॥

जो रोग बीसवें अध्याय के आठवें, नवें और बारहवें में लिखे गये हैं वह स्त्रियों को भी होते हैं उनका उपाय है जो पुरुषों के लिये है ॥

या लेप लगावें, और सोये और खरू को औटाकर रातदिन दो बार आबजन करें ॥

## रहम के दुबेले का वर्णन।

जब सूजन पकजावे और न फटे तो उसको दुबेला कहते हैं जो यह रहम के मुंह में हो तो छेदा देकर पीब को निकाल डाले।

जो रहम के भीतर तह में हो तो मूत्र जाने वाली औषध पिलावें, और नरम करने वाली औषधों का लेप करें कि आप आप फूट जावे और जो फूटने में देर होती हो तो इंजीर व राई औटाकर रहम में हुकना करें, और फ़ोक उनका ऊपर सूजन की जगह पेडू पर लेप करें और जब फूटे तो पीब साफ करें और घाव को भरें ॥

## सरतान रहम का वर्णन।

यह रोग बहुधा गरम सूजन के पीछे हो जाता है कड़ापन और गरमी और तपक होगी पीड़ा जांघों तक व और पांव पर सूजन होगी इसका उपाय नहीं हो सकता, पर थामने के लिये ऐसे मरहम लगाया करें जिनसे पीड़ा धीमी हो, और आबजन और हुकना आदि किया करें मरहम रसूल अति लाभदायक है और सौदा के निकालने के लिये कभी २ फस्द और जुल्लाब दें परन्तु तरी पहुंचने का ध्यान बहुत रक्खें।

## खतिनाक रहम का वर्णन।

इस रोग में मृगी और मूर्च्छा का सा हाल होता है फफ मुंह से नहीं निकलता और तड़पन नहीं होती और मू ऐसी अधिक होती है कि पुकारने से भी कुछ खबर नहीं मूर्च्छा में वह उपाय करें जो मूर्च्छा और मृगी का है परन्तु

गंधि कमी न हु यार्ते दुर्गंधि हु यानी लाभदायक है और
क और गूगल आदि जिसमें दुर्गंधि हो नाक के आगे जलावै
सुगंधि रहम के भीतर मलै और मुश्क और अम्बर की
और रहम में पहुंचावे और जब विषय के छुट जाने या
की अधिकता से यह रोग हो तो हो सके तो विषय करे
और जब हैज के रुधिर रुकने से हो तो फरफियून और
मिरचें गद्दी में भोकर रक्खें और जब रोगी चेतन्य हो
व लाने वाली औषधें पिलावें और फस्द खोलें और
निकालें और रहम को पुष्ट करें ॥

## रहम में पानी भरजाने का वर्णन।

इस रोग में जिसकी जलधर की भांति पेट फूल जाता है
जभी पानी ऊपर चढ़ आता है इसमें रहम और सारे
का मवाद निकालें और मूत्र लाने वाली औषधें पिलावें
ह उपाय करें जो जलंधर और पंद्रहवें पाठ में लिखागया
भूखा रहना और मिहनत करना अति लाभदायक है
कहते हैं कि सफेद कुटकी भीतर लगाना अच्छा है ॥

## रहम में पानी भरजाने का वर्णन।

स में पेट फूल जाता है और पीड़ा भी होती है और
से तबले की सी आवाज निकलती है अयारिज खिला
रे शरीर का मवाद निकालें और वायु को तोड़ने वाली
से हुकना लेप, सेक, आबजन आदिक और जो उपाय
जलधर का है वही इसका है ॥
रोग बीसवें अध्याय के आठवें, नवें और बारहवें
लिखे गये है वह स्त्रियों को भी होते हैं उनका उपाय
जो पुरुषों के लिये है ॥

# तईसवां अध्याय

## पीठ और हाथ और पांव के रोगों का वर्णन

### कुभ निकल आने का वर्णन

इस में पीठ की गुरियां अपनी जगह से आगे पीछे वा बांये खिसक जाती हैं इस रोग के कारण पांच हैं एक पट्ठे की सूजन जो गुरियों के आस पास हैं, दूसरे गुरियों नीचे गाढ़ी धात का आना तीसरे यह कि पतली तरी गुरि की नसों में आवे और उसे ढीला करदे चौथे नसों का खिंच पांचवें यह कि गुरियों पर चोट पड़े पहिली प्रकार का लक्षण यह है कि पहिले पीठ में पीड़ा होती है और नाड़ी भारी हो है और तप अधिक होती है और दूसरी प्रकार का लक्षण य है कि पीड़ा अधिक होती है बिना तप के तीसरे में मूत्र सप निकलता है और इससे पहिले तर वस्तु खाई होगी और खिंच और चोट पड़ने का लक्षण तो सब जानते हैं पहिली प्रकार फस्द खोलें और मुलायम करने वाली औषधें दें और लगावें और सूजन का उपाय करें दूसरी और तीसरी प्रक में यह उपाय करें जो गुर्दे की चोट का है और खिंचाव तशन्नुज का उपाय करें और चोट लगने में पीठ के मुहरे ठिकाने से बिठावें जो भीतर को घुस गये हों तो ऊपर से सींगियों से या यारे लगाकर या जिफ्त और गूगल थोड़ा अकरकरा मिला करे लेप करें कि सूजन से तनाव पड़े ऊपर खिंचें जो मुहरे बाहर उभर आये हों तो हाथ से मल भीतर अपने ठिकाने पर फेर दें फिर काबिज औषधों का करें कि फिर न उभरें ॥

### पीठ की पीड़ा का वर्णन ।

जो कारण इसका केवल कोई बिगाड़ बिना मवाद के होवे

ठंड लगेगी और पीड़ा बिना बोझ के होगी और गरमी से आराम मिलेगा इसमें निगलने और जगाने से गरमी पहुंचावें और जो कफ उत्पन्न होने या गिरने से हो तो कफ उत्पन्न होने में पीड़ा बोझ के साथ होगी, और पहिले से कफ उत्पन्न करने वाली वस्तु खाई हो गी ॥

और कफ गिरने के लक्षण इनके सिवाय, क्रोध, दौड़, ए मिहनत आदि है। मवाद को निकालें और साफ करें।

और कफ गिरने में पचाने वाली औषधों का लेप भी लाभदायक है बिना मवाद निकाले हुए। और जो पीठ में य फसी हो तो लक्षण उसका वही है जो कफ के गिरने का परन्तु इस में बोझ न होगा या हलका होगा, और पीड़ा र उधर फिरेगी, इसका उपाय भी लिख चुके हैं, क्योंकि यह की भी कफ है ॥

और जो विषय की अधिकता हो तो विषय करना छोड़ और जो रोगन गुल और रोगन सुरजान पीठ पर मले और इससे काम न हो तो कफ का मवाद निकाले। और जो गुर्दे कमजोरी हो तो लक्षण और उपाय उस के वही हैं, जो के रोगों में लिखे गये हैं। जो पीठ में बड़ी रग है उस में र की अधिकता से हो तो पीठ के मुहरों में गर्दन से कमर तक बराबर लम्बाई में पीड़ा और तपकन में फस्द बासलीक और माबिज खोलें और ठंडाई खिलावें ठंडी औषधें लगावें ॥

जो यह रोग रहम के बिगाड़ से हो जैसे कि स्त्रियों को जने के समय हुआ करता है जब कि भली भांति सुल- आवे इस में दस्त लाने वाली औषधें दें और उस के रुने का उपाय करें और रोगन गुल पीठ पर मलें ॥

## कोख का पीड़ा का वर्णन ।

इसके कारण, लक्षण और उपाय पीठकी पीड़ा में देखें

## गठिया का वर्णन ।

यह पीड़ा शरीर के जोड़ों में होती है, इसमें कभी सूज होती है और कभी नहीं होती जो चूतड़ों के जोड़ में पीड़ा । उसे वजुल वर्क कहते हैं, और जो कूले से नीचे पांवतक पड़े तो अरकुन्निसा कहलाती है ॥

और जो टखने के जोड़ से ऊपर को चढ़े या पांव की उं लियों में हो तो उसका नाम नुकरस है, बहुधा यह पांव अगूठे में होती है ।

और जो हाथ पांव के सब जोड़ों में हो तो उसका मफ सिल है सब प्रकारों के कारण और उपाय एक से हैं, इस का एक उपाय लिखा जाता है और जो वस्तु केवल एक ही प्रक के लिये है वह भी बताई जाती है जो केवल गरमी ठंढ खुश्की से हो तो पीरे उत्पन्न होगा और बोझ और पीड़ा होगी और इन बिगाड़ों के लक्षण पाये जावेंगे पीने और लग की औषधों से मिजाज को ठीक करें, और तरी से यह रो नहीं होता ॥

जो रुधिर की अधिकता से हो तो उस स्थानपर ला और तपक और तनाव होगा, जो पीड़ा होतो दूसरी ओर फ खोलें और जो दोनों ओर हो तो दोनों ओर से खोलें हाथ के जोड़ों में हो तो फस्द हफ्त अंदाम खोलें, और पांवों के जोड़ों में होतो बासलीक परन्तु रुधिर अधिक निकालें और जो मवाद के नरम करने की आवश्यकता हो तो वैसी औषधें और मिजाज के ठीक करने के लिये शर्बत पिलावें और न के आदि और बढ़ती में, फस्द के पीछे उन ठंढी

औषधों का लेप करें वा मवाद को इधर गिरने से रोकें और पीड़ा की अधिकता में सुन करने वाली औषधें भी मिलावें और रोग के अंत में बनफसा और खेरू आदि फिर पचाने वाली औषधें जैसे नाखूना और बाबूने के फूल काम में लावें चाहे तरेडा करें या लेप करें।

और जो पित्त के मिलने से रुधिर बिगड़ जावे तो पित्त के लक्षण पाये जावेंगे अर्थात् पीड़ा की अधिकता और जलन आदि होगी फस्द खोलें और मवाद का नरम करे परन्तु रुधिर अधिक न निकाले फिर मूत्र लाने वाली औषधें जो ठंडी हों अति लाभदायक हैं और पचाने वाली औषधों का लेप कभी चाहिये और इन दोनों प्रकारों में सिकञ्जबी जो बहुत तेज हो लाभदायक है॥

और जो पित्त से पीड़ा हो तो केवल उन्हीं के लक्षण होंगे और मवाद को नरम करें और मिजाज को ठीक करें और वमन अति लाभकारक है और फस्द न खोलें यह रोग केवल पित्त से बहुत कम होता है।

जो कफ से हो तो जोड़ बोझल होंगे और ठंढ के लक्षण पाओगे इसमें वमन करावें और मुलियन देके कई बार जुलाब दें जब मवाद निकल चुके मूत्र लानेवाली गरम औषधें लावें।

और इसमें भूल कर भी केवल यह ठंढी औषधें जो मवाद को इधर गिरने से रोकें या जो केवल पचाने वाली हों न लगावें और जो बादी से हो तो रंग काला होगा और पीड़ा कम और सूजन में कड़ापन और तनाव होगा इसमें फस्द खोलें जब मवाद भली भांति पकजावे तो बादी के जुल्लाब दें इसमें मरहम लगावें जो कड़ेपन को नरम करें॥ फस्द में

नश्तर चौड़ा लगावे जो रुधिर गाढ़ा और काला निकले तो बहुतसा निकाले और बन्द न करें और जो लाल और साफ निकले तो तुरत बन्द करदे और, पश्चात मवाद को बादी को बुंमिसों से पतला करलें फिर फस्द खोलें ॥ जो बाय से हो तो पीड़ा फिरेगी और तनाव होगा इसमें गुलकन्द गुलाब और सौंफ का अर्क और शर्बत बजूर पिलावें और रोगन गुल मले और कफ को निकालें और मवाद को दौर करें एक प्रकार की बाय की बाय की पीड़ा ऐसी है कि सदा पन और तेजी उसकी हड्डियों तक पहुंचती है और उसे तोड़ती है और बिगाड़ती है इसमें रुधिर और पित्त को निकालें ॥ जो पीड़ा मिले हुए मवाद से हो उसका उपाय भी वैसा ही करे और सुरंजान सब प्रकारों में लाभकारक है खाने में भी और लगाने में भी, परन्तु कफ के मवाद को अति लाभदायक है और इसमें जीरा और सोंठ मिला लेना चाहिये फिर भेदे हानि न करेगी और जब इसे खावे जोड़ों पर रोगन गुल मलते भी रहें तो इसकी खुश्की से फिर हानि न होगी यह औषधि इस रोग में लाभकारक है सुरंजान और मिश्री मिलाकर, कूट छान कर साढ़े दश माशे ठंडे पानी के साथ फांके ॥

सूखा धनियां और बराबर शक्कर मिलाकर साढ़े दश माशे खिलावें सफेद खशखाश पीस के बराबर शक्कर मिला के सात माशे फकावे । असगंधोला गरम पानी में घोलकर, और रोगन गुल मिलाकर लेप करे ॥

और मेथी के बीजों का लुआब और सिरका मिलाकर लेप करे नुकसर आदि में सुन्न करने वाली औषधों और ठंडी औषधों से अब-भेजे में कोई बिगाड़ उत्पन्न हो तो औषधि को तुरंत ही छुड़ावें और बाबूना, खैरू का औटाकर, सिर हो धारे कि मवाद भेजे से उतर आवे ॥

जबबगउलवर्क और अरकुंनिसा में औषधिसे लाभ न हो तो पहले रोग में फूले पर दागदें और दूसरे में टखने पर। अरकुनिसा जो रग है उसकी फस्द भी लाभकारक है पर रग पतीली होती है चाहिये कि लोहे की सींक भली भांति गरम करके टखने से आठ अंगुल ऊपर दाग दें। चौड़ाई में और एक दाग पांव की छुगलियां और दूसरे उगली पर जो उसके पास है भद में उपर को सलाई गरम करके लगावें कि एक लकीर सी पड़ जावे चोबचीनी सावधानी के साथ जोड़ों की सब पीड़ाओं को अति लाभदायक है।

## पिंडली की रगों का बड़ी और मोटी होकर उभर आना

इसमें बादी और कफ का मवाद निकालें और फस्द बासलीक और जुल्लाब और उसरी के पीछे उन्हीं रगोंकी फस्द खोलें कि उनके भीतर का मवाद निकल जावे और जब रोग कमी हो जावे तो भली भांति नरमी से उन्हें बांधें कि मवाद उलट न आवे।

## पांव सूजकर हाथी के से हो जाने का वर्णन।

इस का उपाय वही है जो ऊपर के पाठ में लिखा गया है और जो अधिक हो जावे तो अच्छा हो नहीं सकता।

## एड़ी की पीड़ा का वर्णन।

जो घाव में से हो तो मरहम लगावें जो चोट लगी होतो ममीरा और अर्मनी पानी या गुलाब में पीसकर लगावें और उंडे पानी से धोवें और पछने भी लगा सकते हैं और जो जूते के दबाने से होतो भी यही उपाय है और जो मवाद के गिरने से हो तो रुधिरके मवाद में फस्द खोलें और जो कोई मवाद हो तो उसकी करावें और जुल्लाब दें और गरम पीड़ा में रोगन और ठंडी में ने और करफियून और कूठ का तेल मलें

## तलुये की पीडा का वर्णन।

इस पीडा में धरती पर पैर नहीं रक्खा जाता मसूर को सिरके में पका कर लेप करें और जो रुधिर का मवाद अधिक हो तो सब से पहिले फस्द खोलें।

# चौबीसवां अध्याय।

### तप का वर्णन।

## तप तीन प्रकार की होती है हुम्मायौमी, हुम्माखिलती, हुम्मादिक्की,

## हुम्मायौमी का वर्णन।

यह वह तप है कि इसका सम्बन्ध रूह से होता है और एक दिन में बहुधा जाती रहती है इसके कारण बहुत हैं जैसे दुख क्रोध, भूख, प्यास, धूप, आग, भोजन आदि जब कोई कारण इन कारणों से बढ़ जाता है तो रूह गर्म हो जाती है और ज्वर हो जाता है और रूहें तीन हैं नफसानी, हैवानी, तबई इन तीनों में से जिस रूह के कामों में हानि हो जानों कि उसी रूह में तप है।

हुम्मायौमी का लक्षण यह है कि गर्मी बिना नबज़ के बराबर रहेगी, जैसे कि बहुत मिहनत करने में होती है, और सदीतप और दिक के लक्षण न होंगे, और बहुधा एक रात दिन रह कर ज्वर जाती है जब कि दूसरी प्रकार की तप न हो जावे इस में कारण को दूर करें जैसे उचित हो।

इस तप में भोजन बंद न करें सिवाय उस तप के जो हज़्मे से हो और जल्दी भोजन करावें, और न फस्द आदि खोलें परंतु जो तप दुखे से हो और कारण उसका मवाद की अधिकता

हो और जब मेदे में पचाव न हो और गरम नमले में फस्द आदि कर सकते हैं और इसतहसाफी तप में भी।

ईसतहसाफी और सुद्दे की तप में शरीर का मलना और मेहनत करना और गरम पानी से न्हाना अति लाभदायक है इसतहसाफी वह तप है जिसमें शरीर के छिद्र बंद हो जाते हैं और खाल मैली और मोटी हो जाती है, जैसे कि ठण्ड की अधिकता से खाल सुकड़ जाती है।

और सुद्दे की यह है कि पतली रगों में गाढ़ा मवाद फस जावे। कश्फी तप उसको कहते हैं कि मेहनत या न्हाना छोड़ देने से गर्मी रुके और उस से रूह गर्म हो जावे चाहे भूखा पड़े या न पड़े।

और जहीरी तप वह है कि मेदिरा की अधिकता आदिसे तप हो जावे।

## हुम्माखिलती का वर्णन।

शरीर में चार मवाद हैं कफ, रुधिर, पित्त, बादी, इसलिये इस तपमें भी चार प्रकारें लिखी जाती हैं, पहिली प्रकार रुधिर का ज्वर एक तो यह है कि रुधिर केवल गरम होकर ज्वर उत्पन्न करे और सड़े नहीं दूसरे यह कि सड़जावे पहिले तपको सूनाखस दूसरी को मुतबिका कहते हैं पहिलेके लक्षण यहहैं कि रुधिरकी अधिकता होगी और शरीर एकसा गरम रहेगा और पसीना न आवेगा और मुतबिका में मूत्र और दस्तमें दुर्गंधि होगी और जितने लक्षण रुधिर औटने के हैं इस में सौनाखस से अधिक होंगे जैसे हो सके और सुगमता से रुधिर को निकालें आवश्यकता के अनुसार रुधिर की गरमी को बुझावें और रुधिर को साफ करें परन्तु बहुत ठंढाई देना इसमें बुरा है कि इससे कफ का सरसाम हो जाता है सौनाखस में जितना अधिक रुधिर

निकालें तो अच्छा है और मुक़ाबिला में आवश्यकता के अनुसार जब रुधिर पतला होजावे तो शर्बत उन्नाव पिलाके उसे गाढ़ा करें और जो गाढ़ा हो तो सिरके की सिकंजबीन देने से पतला हो जावेगा और ऐसी औषधें दें जो मवाद को नर्म करें और जब मवाद बुहरान के पीछे रगों में रहजावे तो हरी कासनी का अर्क ७० माशे फाड़कर और साफ करके ४२॥ माशे शिकंजबीन मिलाकर दें जो खांसी का लगाव होतो खट्टी वस्तु कभी न दें। बीदाने और असपगोल का लुआब पिलावें और शर्बतबनफ़्शा चटावें और जो खटाई के बदले कोई और ऐसी औषधि दें कि खांसी को भी लाभदायक हो और तप को भी, तो बहुत अच्छा है इस तप में उन्नाव भिगोकर या औटाकर पानी उसका कई दिन तक पिलाना अच्छा है विशेष करके जब कि रुधिर को गाढ़ा करना हो और केवल असपगोल रुधिर के साफ करने को अच्छा है और आलूबुखारे का पानी भी लाभदायक है और खांसी को भी हानि नहीं करता ॥

दूसरी प्रकार पित्तों का ज्वर है चाहे अकेला हो या कोई और मवाद मिला हो लक्षण पित्त आदि का आरम्भ में इस पुस्तक के लिखा गया है यहां इतना जानना चाहिये कि जो पित्त का मवाद रगों के भीतर सड़गया हो तो ज्वर बराबर रहेगा और एक दिन बीच करके अधिक होगा इसका नाम गिब्बेलाज़िम है और जो यह मवाद दिल और मेदे के पास की रगों में सड़जावे तो रोगों की अधिकता होगी इसका नाम तपेमुहरिक़ा है।

और जो मवाद पित्तों का रगों से बाहर स[illegible] गिब्बेदायर कहते हैं ॥

फिर यह मवाद जो निरे पित्त का बिना किसी

गिब्बेखालिश कहेंगे ॥ और कफ मिला हो और ऐसा मि
के दोनों मिल कर एक हो जावें तो गिब्बे गैर खालिश या
गा ॥

और जो कफ और पित्त का भली भांति मेल नहीं हुआ
और अलग अलग हो तो शतुरुलगिब्ब कहेंगे ॥ गिब्बेखालि
तप एक दिन आवेगी, और एक दिन नहीं, परन्तु जो दो
ल्ले इकट्ठा हों इस प्रकार से कि एक २ दिन आवें औ
री दूसरे दिन आवे तो पारी से आना मालूम न होगा ॥

और गैर खालिश में एक दिन अधिकता होगी औ
सरे दिन थोड़ा अन्तर हो जावेगा ॥

शतुरुल गिब्ब में पित्त और कफ रगों से बाहर सड़े होतं
लक्षण यह है कि एक दिन केवल कफ के लक्षण पाये जावेंग
और दूसरे दिन दोनों के क्योंकि कफ की तप रोज आर्त
रहती है और पित्त की एक दिन बीच करके तो जिस दिन
पित्त की बारी न होगी उस दिन केवल कफ के लक्षण पाये
जावेंगे, और पित्त की बारी के साथ दोनों के ॥

जो दोनों मवाद रगों के भीतर होंतो दोनोंके लक्षण बराबर
होंगे परंतु एक दिन बीच करके अधिक अन्तर हो जायगा ।
और जो पित्त रगों के भीतर हो और कफ बाहर होतो पित्त
की तप बराबर रहेगी और कफ की भी अपने समय पर रोज
आवेगी और एक दिन बीच करके अधिकता होगी इन तीनों
का नाम शतुरुल गिब्ब गैर खालिस है ।

और जो पित्त रगों से बाहर हो और कफ भीतर हो तो कफ
की तप ... रहेगी और पित्त की एक दिन बीच करके

जाती है उसको हुम्मागशिया कहते हैं इसका उपाय वही है उस हुम्मायोमी का है जो मूर्च्छा सी आजाती है और बारी समय रोटी निम्बू के अर्क में भिगोकर थोड़ी सी खिलादो तीस कफ का तप है, जो इसमें कफ का मवाद रगों के भीतर स जावे तो उसको खस्का कहते हैं ॥

यह मवाद जो ग्वारी कफ हो और दिल तथा मेदे के पा रगों के अन्दर सड़जावे तो मुहरिका कहलावेगा इसमें अ पित्त की मुहरिका में अंतर उनके लक्षणों से मालूम होजाव और जो कफ रगों के बाहर सड़े तो नाइबा और मुआभिवा व होगा, परन्तु खस्का बराबर रहती है बिना जाड़े और कभी थोड़ी देर के लिये कुछ कमी भी होजाती है और नाइब म दिन में एक दो बार उतर जाती है।

कफ की तप में कफ के लक्षण पाये जावेंगे, परन्तु खा कफ में वह लक्षण नहीं होते, क्योंकि उसमें गरमी अधिक हो है इस पर भी खारी कफकी गरमी पित्तों की गरमी को नहीं प सकती ॥

खारी कफ का लक्षण यह है रोंगटे शरीर पर खड़े ह और ठंड और कपकपी थोड़ी हो।

और नजाली कफ में कपकपी अधिक होती है और खट्टे क में ठंड बहुत मालूम होती है, मीठे से कम और बहुधा कई बारि तक रोंगटे खड़े होना, और ठंड कपकपी कुछ नहीं होती सीत वि तक शहद की सिकंजबीन और शहद का पानी जिसमें थो सा जूफा औटा हुआ हो और आस जो जिसमें थोड़ी सौंफ औ पने औटे हों देते रहें और सिकंजबीन और गुलकंद गुलाब साथ देना अच्छा है इसके पीछे सिकंजबीन और गरम पानी

वमन करावें विशेष करके उस समय जब कि बारी आने को हो और बहुत सो पिलावें, और जितनी वमन सुगमता से आवे अच्छा है और कभी २ गुलकन्द के साथ अतीमून दें, और पोदीना और मस्तगी बराबर चबाया करें जब मवाद भली भांति पक आवे तो जुल्लाब दें।

जो क़ब्ज़ हो तो रात को दवाय तुरन्जुद जितनी उचित हो खिलाया करें, और सवेरे गुलकंद १७॥ माशे खिलाकर ऊपर से शहद की सिकञ्जबीन पिलाया करें, जब कि कब्ज दूर करना हो, और जो मूत्र गाढ़ा और रंगीन हो तो फस्द खोल सकते हैं और जब भेजा निर्बल हो तो सिकञ्जबीन न दें और मवाद निकालने के पीछे कुर्स गुल अति लाभदायक है॥

जो कफ की तप पुरानी हो और कपकपी अधिक आती हो और शरीर देरमें गरम होता हो तो अमलतास कूट छानकर शहद में मिलाकर १०॥ माशे खिलावें और गारीकून ३॥ माशे शहद ४॥ माशे मिलाकर खिलाना भी ऐसा ही है।

इसका में पकाने वाली और पतली करने वाली औषधें देने में इतनी जल्दी न करना चाहिये जैसी नायबा में करते हैं क्योंकि कहीं ऐसा न हो कि मवाद पिघलकर सिरमें चढ़ जावे और सरसाम होजावे और सिर की पीड़ा और भेजे की निर्बलता में तो ऐसा कभी न करना चाहिये।

कफ के तप का एक ऐसा भेद है जिस में भीतर ठंड और बाहर गर्मी होती है उसको इलक्यालूस बोलते हैं और एक और भेद है जिसमें भीतर गरमी और बाहर ठंड होती है उसका नाम लैकूरिया है उसका वर्णन और उपाय ऊपर हो चुका है।

कफ की तप का एक भेद ऐसा है जिससे गरमी और ठंड

इकट्ठी भीतर और बाहर होती है और एक प्रकार में भीतर ठंढ होती है और बाहर असली हालत और कंपकपी कई बार बिना गर्मी के आवे इन दोनों का कुछ नाम नहीं है।

एक प्रकार की तप दिन को आती है और रात को उतर जाती है उसको नहारी कहते हैं और एक प्रकार का ज्वर रात को आता है और दिन को उतर जाता है उसको लैली कहते इन सब में मवाद को पतला करें ॥

चौथा भेद बादी का तप है इसका मवाद भी जो रगों के भीतर होती रुबाला जिस कहते हैं और लक्षण उसका यह कि तप बराबर रहेगी और दो दिन बीच करके अधिकता होगी जो मवाद रगों के बाहर सड़जावे उसको रुबदायक कहते हैं और यह दो दिन पीछे दौरा करता है इस तप के आने का दिन उतर जाने के दिन समेत चौथा दिन होता है, इसलिये इसका नाम रुबा रक्खा गया है इस प्रकार से पांचवें दिन वाला और छठे दिन वाला आदि जानों परन्तु चौथे दिन वाला बहुत आया करता है यह तपें या तो प्राकृतिक बादी के सड़ने से होंगी लक्षण उनका यह है कि पहिले वह वस्तु खाई होंगी जो बादी को उत्पन्न करें और नाड़ी हल्की होगी दूसरे यह अप्राकृतिक बादी से हो और यह बात हम पहिले लिख चुके हैं कि जो मवाद जलता है वह अप्राकृतिक बादी हो जाता है तो मालूम हुआ कि यह तपें रुधिर या पित्त या कफ या बादी से होगी और लक्षण हर मवाद के पाये जावेंगे परन्तु पित्त की तप में गरमी और तपों से अधिक होगी और जल्दी जाती रहेगी।

तपे रुबा देरतक रहती है और कभी पांच छः बारी होके जाती है और फिर आने लगती है इस में बारी के दिन और

बहुत करके इस रोग के आदि में खाना पीना बन्द करदें और ज़ियादा पानी पेवे और वायु उत्पन्न करने वाली वस्तु गरम खुश्क और जल्दी सड़ने वाली वस्तु से बचें और तर औषधों तथा भोजनों से जहां तक होसके मवाद को पकावें फिर मवाद को कई बार करके निकालें और रुधिर की रगों में फस्द खोलें परन्तु दो तीन बारियों के पीछे और २ प्रकारों में भी फस्द खोलें परन्तु मवाद के भली भांति पकजाने के पीछे। और पित्तों की तप में मवाद का पकाना अवश्य नहीं है और जब फस्द से रुधिर लाल और साफ निकले तो रोक दें और जो यह तप देर तक रहे तो रोगी में बल रहने का ध्यान रखे और कड़ा परहेज न करावें और महीने के आरम्भ में फस्द बसीलक खोलना और थोड़ा सा रुधिर निकालना अच्छा है और बारी के दिन ३ घड़ी पहिले खाली सींगियां लगा कर बहुत देर तक चूसना लाभदायक है।

मिली हुई तपों की कई प्रकारें हैं नाम उनके अलग२ नहीं हैं सिवाय शतुरुल गिब्ब, और गिब्बे गैरलाज़िमा के और और जिसकी इनमें से बारी का ठीक न हो उसको मुख्तलित कहते हैं और तपों के मिलने के तीन भेद हैं।

एक यह कि एक तप उतरने नहीं पाती कि दूसरी चढ़ आती है उस को मुदाख़िला कहते हैं।

दूसरी यह कि एक उतरे और दूसरी चढ़े उसको मुबा-दिला कहते हैं।

तीसरी यह कि इकट्ठी दो तपें चढ़ें, चाहे साथ उतरें या नहीं उसको मुशारिका और मुशाबिका कहते हैं उपाय इसका सोच समझ के करें जो अधिक हो उस के दूर करने को अधिक जानो।

## दिक का वर्णन।

यह तप है जिस में बुरी गरमी शरीर के बड़े २ स्थानों और दिल में बैठ जाती है, और अच्छी तरी पहिले जाने लगती है और आदि में उसको दिक कहते हैं।

और जब दूसरा दर्जा होता है तो शरीर पिघलने लगता है उसको जबूल कहते हैं।

और जब इससे भी बढ़जावे और बाल गिरने लगे तब उसको मुफतित कहते हैं उस समय उपाय कठिन होजाता है॥

अकेली दिक की पहिचान यह है कि हलका तप बराबर रहता है और भोजन करने के पीछे गरमी अधिक हो जाती है, और नाड़ी निर्बल होती है, परन्तु खाने के पीछे नाड़ी में बल पाया जाता है मूत्र में छिलके से निकलते है इस में शरीर को तरी और ठंढ पहुंचावें और भोजन और मकान और हवा ठीक करें, और ठंढी औषधें और गधी का दूध और मठा पिलावें, जो सड़ी हुई तप न होतो इसके देने की क्रिया बड़े ग्रन्थों में लिखी गई है, इस तप में जहां तक हो सके शरीर के बड़े बड़े स्थानों को पुष्ट रक्खें और तरी पहुंचावे और दस्त न आने दें और जब निर्बलता बढ़ने लगे तो माउल लहम पिलावें।

एक और रोग है जो दिक से मिलता हुआ है उसको दिक शैखूखत और दिकुल हरम कहते हैं, वह यह है कि जवान सूखकर बुड्ढों जैसा होजाता है, और बुड्ढे को होतो वह और भी बुरा होजाता है, बिना गरमी के और बहुधा बुड्ढों को यह रोग होता है, और जवानों को कम और बच्चों को बहुत कम तपों में ठंढी वस्तु अधिक खाने से दिल में ठंढ से बिगाड़ हो ता है, या मेहनत करने के पीछे ठंढा पानी पीलेने से या

और ऐसे ही कारण से यह रोग होता है, इसमें प्रकृति
[illegible] और तर वस्तुओं से ठीक करें, परन्तु बहुत न दें,
[illegible] २ शहद चाटें, और जब यह रोग जगह पकड़
तो अच्छा होना बहुत कठिन है, परन्तु उपाय से हाथ
कि जल्दी मरने से बचें, और सोने का वर्क शहद में
[illegible] शरबत में मिलाकर खिलाना और माउल लहम
[illegible] की गरदी देना अति लाभ कारक है ॥

## सीतला का वर्णन ।

[illegible] रोग में जो तप होती है उसमें बेचेनी और पीठ में
[illegible] है, नाक खुजलाती है आंख बहते हैं और सोते में
[illegible] है ।
[illegible] में मोतिया से बेचैनी अधिक और कमर की
[illegible] होती है ।
[illegible] निकलने से पहिले रुधिर कम करें, अनारों के
[illegible] और लड़कों के ओके लगावें, और नरम करने
[illegible] पिलावें और शरबत उन्नाब पिलाया करें ॥
[illegible] जब निकल आवे तो कभी मवाद न निकालें, पर-
[illegible] भांति निकालने का उपाय करें, इस प्रकार से कि
नरम कपड़े से ढाके रक्खें और ठंडा पानी एक २
[illegible] और खूब कला बिछोने पर बिछादें, और ओटाकर
[illegible] दें ।

## हुम्मावाई का लक्षण ।

[illegible] बहुत बुरी है वबा के दिनों में होती है ताऊन एक
[illegible] तक यह न निकले मवाद को निकालें और गरमी
[illegible] दिल और भेजे को पुष्ट करते रहें और जब
[illegible] आवे तो उसका उपाय करें जैसा कि आगे
[illegible] गा ॥

लगावें, और जो मिले अरमनी या सिर धोने की मिट्टी मिलावे तो अच्छा है ॥

नमला—एक दाना या बहुत दाने होते हैं, जलन और खुजली उसमें बहुत होती है, और अपनी जगह से बढ़ती है जो केवल पित्त हो तो खाल के ऊपर ही होगा और जो रुधिर भी मिला हो तो खाल के ऊपर और मांस के भीतर पैठा हुआ होता है, कारण के अनुसार उपाय करें, और जमरे वाला लाभदायक है और दवाय नरद आस पास लगावें और घाव का उपाय सफेदे के मरहम से करें।

नारसिया. छोटे २ दाने खाल पर बाजरे के से होजाते हैं। नोक उनकी सफ़ेद और जड़ लाल होती है और अक्सर निकलते हैं इस में पित्त और कफ का मवाद निकालें, अनार के छिलके थोड़े से सिरके, और गुलाब में पीसकर मलें और जो आवश्यकता हो फस्द भी खोलें ॥

नारफारसी एक दाना है उसके भीतर पतला पानी भरा होता है, और खुजली अधिक होती है, जलन और खुजली अधिक होती है और जब निकलता है और जल्दी खुश्क हो जाता है ॥ निकलने से पहिले उस जगह लाल और मोर के रंग की लकीरें पड़ जाती हैं फस्द खोलें और पित्त का मवाद निकालें और माजू गुलाब में या सिरके में पीसकर लगावें ॥

निफ़तात. छाले पड़ने को कहते हैं इसके भीतर बहुधा पतला पानी भरा होता है और कभी केवल गाढ़ी वायु होती है। और कुछ नहीं होता फस्द खोलें और रुधिर को गाढ़ा करें और जब छाला पैदा होकर फूल जावे तो सोने की सुई से फोड़ दें जिस से पानी बहजावे, और ठंडी औषधें मलें ॥

पित्त—ददोड़े होते हैं, लाल और चपटे छोटे हों या बड़े

और बहुधा अचानक होजाते हैं, खुजली और बेचैनी होती है जो उससे पानी बहै तो दुलुम कहते हैं मवाद इसका बहुत करके रुधिर या कफ होता है और लक्षण हर एक के पाये जावेंगे रुधिर में फस्द खोलें और कब्ज दूर करें और सिरका गुलाब और रोगनगुल मलें और कफ में मवाद को निकालें ॥

माशरा–यह सूजन पित्त और रुधिर से मुंह पर होती है इस में मुंह लाल और पीला और तपक होती है और सिर कान, नाक, गाल, और माथा ये सब सूजाते हैं इसमें बहुत सा रुधिर निकालें फिर मिजाज को नरम करें और उस समय गले और छाती पर ठंडी औषधें लगावें कि मवाद मुंह से उ-तर कर छाती पर न गिरे और ३० दाने उन्नाब के पानी में औटा कर सिकंजबीन मिलाकर पिलाना अति लाभदायक है।

वार्कन–सूजन है जो बहुधा वर्षा के दिनों में होती है इस में जलन बराबर रहती है और रंग इसका लाल या पीला या नीला या हरा या काला होजाता है इन रंगों में हर दूसरा रंग पहिले से बुरा होता है इसमें दिल और भेजे को उपद्रव और जोर अधिक पहुंचावें और सूजन के आस पास ठंडी औषधें लगावें और उस पर गहरे पछने लगावें और गरम पानी से धोडालें कि रुधिर भली भांति बह जावे और जो रुधिर की अधिकता होतो फस्द भी खोलें परन्तु पहिले सूजन पर पछने लगावें ॥

औराम मगाबिन–यह वह सूजन है जो बगल में या कान के पीछे या चड्ढों में उत्पन्न हो बिना बिष के और जो किसी और जगह के घाव के या गुठली के कारण से हो तो केवल जिमाद मिलकर लगावें मवाद निकालने की आवश्यकता नहीं और जो शरीर के बड़े बड़े स्थानों के मवाद दूर होने देवो रोका करने वाली औषधें लगावें और ठंडी औषधें

मवाद को इधर गिरने से रोके न लगावें और मवाद को पका कर चीरने का उपाय करें ॥

आकिला—मवाद इसका मांस में चारों ओर जल्दी२ फैलता है और सवेरे से सांझ तक अमलतास के बीज के बराबर हो जाता है, इस में दाग दें, और गिलेअर्मनी सिरके में पीस कर आस पास लगावे और बदन से मवाद भली भांत निकालें और घाव को सिरके और पानी से धोवे जो इस से लाभ न हो तो दाग दें, इस प्रकार से कि तेल कड़ कड़ा कर आकिले के आस पास आटे से घेरा बना कर यह तेल उस के बीच में छोड़ दे कि जितनी जगह झुलस जावें ॥

दुम्मल—इस सूजन को सब जानते हैं, इस में रुधिर को फस्द आदि से निकालें और मवादों को जुल्लाबों से निकालें और सिकंजबीन पिलावें और आदि से तीन दिन तक ठंडी औषधें लगावें, और चौथे दिन असपगोल आटे की सफेदी में मिला कर लेप करे, और जब पकने पर हो तो पकाकर चीरें और पीब आदि से साफ करें, घाव के भरने का उपाय करें पकाने वाली औषधें यह हैं, खमीर इलक कूट कर मल गेहूं का आटा गूंध कर थोड़ा सा नमक और अलसी का तेल और शहद मिलाकर सूजन पर बांधें ॥

फोड़ने वाली औषधें यह हैं खट्टा खमीर, कनोरे के बीज, कबूतर की बीट, बिना बुझा चूना, अंडे की जर्दी शहद में मिला कर लेप करे और नश्तर से चीर देना सब से उत्तम है ॥

दुबेला, यह सूजन दुम्मल से बड़ी बिना पीड़ा के शरीर के ऊपर या भीतर होती है इस का मवाद भी कई रंग का होता है, जैसे काली मिट्टी और ठीकरी और मालूम दरसावें चूने आसा, पहिले मवाद को निकालें, और भोजन मोला दें

और मरहम दाखलियून लगावें जब मवाद पकजावे तो चीर दें, चाहिये कि मवाद को कई बार करके निकालें क्योंकि एक बारगी निकालने से इस में मूर्छा आजाती है और जब सब मवाद निकल चुके तो पुरानी रुई घाव में भरदें कि सारी पीप को चूसले फिर घाव के भरने का उपाय करें जो दुबेला भीतर होता है उसका वर्णन अपनी २ जगह लिख चुके हैं जब तक सूजन पकी भांति न पकले उसे चीरें नहीं और चीरने का स्थान उभरी हुई जगह है जो पिलपिली हो और चाहिये कि छेद को नीचे की ओर झुका रक्खें जिससे मवाद रेसे से निकल जावे ॥

कमीमा, सूजन है सफेद बिना गरमी और पीड़ा के इसमें मिजाज को ठीक करें, और कफ का मवाद निकालें, और और मसरूग की खारमें जो अंगूर के पेड़ की राख से बनाई गई हो और थोड़े सिरके में मिलाकर लेप करें, और एलुआ सिरके और गुलाब में घालकर जमाना लाभदायक है ॥

नफखा—बाय की सूजन को कहते हैं यह रुई और उं-गली से दबाने के पीछे फिर वैसा ही होजाती है, जैसे मशक में हवा भरी हो, बाय उत्पन्न करने वाली वस्तुओं से बचें और बायकी तोड़ने वाली वस्तु खावें और बाजरे के आटे से सेकें और नमक और अंगूर की राख और गौ का गोबर और फिट-करी और एलुआ सबको पीसकर सिरके में मिलाकर लेप करें।

सलआ—सूजन है मोटी बिना कड़ेपन के कि नीचे चमड़े रिकाने से हिलती है अपनी जगह पर इसमें कफ का मवाद निकालें और मरहम दाखलियून नित्य लगाते रहें।

और जो इससे काम न हो तो यह औषधें लगावें, जो उसका मुंह बढ़ाकर फोड़दें या नश्तर से चीरकर भीतर से सावधानी के साथ इस गुठली को निकाल डालें।

गद्द—और 'गांठ' शरीर के ऊपर होती है इस में और सलम्मा में यह अन्तर है कि यह बड़े नहीं होते और कड़े होते हैं और जो मवाद अधिक हो तो एक के पास दूसरा भी निकल आता है इस में मरहम दाखलीयून लगावें और भारी टुकड़ा सीसे को उसपर बांधें।

फूनिशला—उस सूजन को कहते हैं जो गद्द के स्थानों में उत्पन्न हो परन्तु यह ताऊन की प्रकार से नहीं है, उपाय उस का वही है जो औराम मगाबिनका है।

खनाजीर—बुरी सूजन है और सलअे की प्रकार उभरी हुई होती है और बहुधा नरम मांस से उत्पन्न होती है, बहुत करके गर्दन और बगल में उपागम को निकाले, और दाखिलीयून लगावे, और मवाद निकालने के लिये इब्ब सीबगेन और इब्बे वासली और इतरीफल ग़ुददी सेव से उत्तम है।

इकेरूस—कड़ी सूजन को कहते हैं, बहुधा बादी के मवाद से होता है, बादी को निकालें और दाखलीयून लगावें और कभी कफ या कफ और बादी से मिल कर होता परन्तु इस में कड़ापन कम होता है, मवाद के अनुसार उसे निकालें, यह सूजन दो प्रकार की होती है एक में पीड़ा होती है और दूसरी में नहीं होती, पहिली प्रकार का उपाय हो सकता है और दूसरी का नहीं।

सरतान—यह सौदा की सूजन है, अधिक कड़ी काला पन लिये हुये बुरे रंग की और बीच में मोटी और भीतर को बैठी हुई और उसके किनारे लाल और हरी रगें होती हैं, सब मिलाकर केंकड़े का सा होजाता है।

इस में होते होते कई बार करके सौदा का मवाद निकालें और जिगर के मिजाज को ठीक करें आदि में ऐसी उरी ओषधें

में जो मवाद को इधर गिरने से रोकें मवाद कि पीप
उस के पीछे घाव भरने वाली और ठंडक डालने वाली
ने रोकने वाली औषधों का लेप करें, जैसे कलई का
रेता, धोया हुआ तुतिया आदि तेल में मिलाकर लगावें।
नहरुआ, एक दाना होता है, उसमें छेद हो जाता है, जिस
एक वस्तु रग की सी निकलती है लाल और कालापन
लिये हुए और बढ़ते २ एक एक बालिश्त या उस से भी अधिक
जाती है और कभी खाल के नीचे कीड़े की तरह रेंगा करती
आदि में फस्द खोलें फिर जोंकें लगावें, और बादी का
रस मिलावें तरी पहुंचाने के साथ। एलुआ हरे धनिये और
कासनी के पानी में पीस कर लगावें, एलुआ इस रोग में
त लाभदायक है, चाहिये पहिले दिन १॥ माशे एलुआ हरी
सनी के पानी में रात को भिगो दें और सवेरे अकेला या
के साथ मिलाकर पिलावें और दूसरे दिन ३॥ माशे एलुआ
और तीसरे दिन ५। माशे। और जब नहरुआ बाहर निक-
लने तो सीसे के टुकड़े पर लपेटें कि बोझ से बाहर को
खिंचता जावे, और आस पास सूमन के रोगन मलें, और
पानी फुकने में भरकर सेकें और ध्यान रक्खें कि नहरुआ
न पावे, और टूट भी जावे तो लम्बाई में चीर दें, कि
मवाद निकल जावे, फिर घाव को भरदें, कपीलो की
न इस रोग को नहीं होने देती।
जुधाम—इस में शरीर का रूप बिगड़ जाता है और नाक
हो जाती है और आवाज बैठ जाती है, और मुंह कुल
शेर का सा हो जाता है, इस में फस्द और जुल्लाबों से
का मवाद निकालें, और नित्य गर्म पानी से न्हावें और
पीने और नाक में डालने और शरीर पर मलने से हरी

मकी—और (पित्ती) जो बच्चों को होती है, उस में ...ा जोकें लगावें, गुलाब के फूल और धनकला और ...ए और छिले हुए जौ और सोदा के शरीर को धोवें और ... रोगन मलें और दूध पिलाने वाली अर्थात् बच्चे की ... औषधि पिलावें ॥

...सफ—छोटे छोटे लाल दाने शरीर पर निकलते हैं उनमें ...ी अधिक होती है फस्द और जुल्लाब से पित्त का मवाद ...लें, और नमक और मट्टी सिरके में मिलाकर मलें।

...दाद—खुरखुराहट फैली हुई खुजली के साथ होती है आदि ... कि मांस के भीतर सकता न होतो रसौत सिरके में पाक ...ा हरड़ सिरके में पीस कर मलें, और जो कुछ मांस के ... पहुंच चुका होतो उस जगह पर जोकें लगावें और ... या मुर सिरके में पीसकर ऊपर से मलें, और जो मक्खी ... मांस के भीतर बैठ गया हो और खाल मोटी पड़ गई ...ो पहिले फस्द और सौदा के जुल्लाब से मवाद को निकालें ... गरम पानी से स्नान करें, फिर उस जगह का रुधिर ...लें, और तीव्र औषधें जैसे हरताल, उशक और राई, ...क, और फिटकरी गेहूं के तेल में और सिरके में मिलाकर ...वें जब दाद जाता रहे तो ठंडी औषधें कई दिन तक ...वें, कि फिर न होने पावे, और बच्चों के दाद में बासी थूक ...वें और जब दाद औषध से अच्छा न हो और संभव हो तो ...दें, फिर तीव्र औषधें लगावें कि बुरा मांस गल जावे फिर ... औषधें लगावें जो घाव को भरें॥

... मस्से—सफेद फुंसियां होती हैं नाक और माथे पर निक

जाती हैं इन में शरीर से कफ का मवाद निकालें और अ
राल सिरके में मिलाकर लेप लगावें।

बनातुल लैल—छोटी २ फुन्सियां रात को ठंड के स
निकलती हैं और उनमें खुजली भी होती है फस्द और जु
से मवाद को निकालें और गरम पानी से स्नान करने
मल के शरीर के छिद्र खोलें जैसे कि खुजली में लिखा
है और कर्फ़स के पानी में सिरके की तलछट मिलाकर म
लाभकारक है॥

मस्से—अधिक कड़ी फुंसियां कई प्रकार की होती
पहिले मवाद को निकालें और नमक और सिरका मलें
रोगनगुल से चिकना रक्खें॥

बलसीयां इन फुंसियों में से फूट के पानी बहता है
ऊपर सुरख चमकाता है और इनके साथ बहुधा दिक
होता है और मूर्च्छा आती है पहिले मवाद निकाले और
अर्मनी सिरके में पीसकर नित्य लगाया करे जब तक
सूख के नया मांस न जमे॥

चलम—यह काली फुन्सियां होती हैं, जो पिंडली
निकलती हैं इन में से काला पानी बहता है पहिले फस्द
शीक खोलो और कई बार उलटी कराओ फिर जोंकों या
से उस जगह का रुधिर निकालो और जली हुई मेंहदी
पीसकर सिरके और रोगन जैत में मिलाकर लगाया करे।

वीसा—फुंसी है घाव वाली कि मांस के भीतर
की सी होती है, मवाद निकालकर मरहम जंगार लगावें
हुए मांस गल जावे फिर भरने वाले मरहम लगावें॥

दाहस—गरम सूजन है, जो नखूनों की जड़ में होती है,

पीड़ा तपक और खिचाव अधिक होता है और कभी जो आजाता है फस्द और जुल्लाब के पीछे मिजाज को द करें और आदि में अस्पगोल सिरके में घोलकर बर्फ में करके लगावें और जो पीड़ा अधिक हो तो खुरासानी अज-न और अफीम सिरके में पीस कर लगावें और जो इस से भ न हो तो रोगन जैतू गरम करके उगली उसमें रक्खें फिर पचआवें और जो इससे भी लाभ न हों तो अलसी कलौंजी के बीज मलें और जब सूजन पकजावे तो चीर दें पीब साफ होजावे तो भरजाने का उपाय करें ॥

अयूरसमा..... चोट लगने या कुपथ्य खाने से आंख के रग फट जाती है रुधिर और बाव उसकी खाल के नीचे कर रहजाती है लक्षण उसका यह है कि रग के खुलने सूजन दब जावेगी और बंद होने पर उभर आवेगी क्योंकि ने में रुधिर रग के अन्दर खिंचजावेगा और बन्द होने में बाहर निकलेगा और उतनी खाल का रंग बैंगनी और ाहट लिये होगा कब्ज करने वाली औषधें लगावें, जैसे फुलूल और माजू आदि और जो औषधें रुधिर को हिलावें े बचते रहें ।

कई प्रकार की फुंसियां और दाने होते हैं एक यह कि २ दाने जिनकी जड़ें सफेद और कड़ी हों और देर में और सिरों से उनकी थोड़ी २ पीब बहे तो उनको जालुस व कहते हैं (२) यह कि कड़ी हों और मुंह पर निकलें और त पास से लाल हों उनको सेलम कहते हैं (३) यह जो कन-पर कान की जड़ में होती हैं और उनके चीरने से गाढ़ा र निकलता है (४) जो सिर और गरदन के नीचे निक-ी हैं यह बहुत सी निकलती हैं और पीड़ा उनमें अधिक

होती है (५) जो छोटी और कड़ी और पीड़ा रहित हों और देर तक रहें और एक जगह से जाकर दूसरी जगह निकल आवे, इन सब में मवाद के अनुसार मवाद को निकाले और लेप लगा और सिर तथा गर्दन की फुन्सियों में रोगन कद्दू कशा स्त्री के दूध में मिलाकर नाक में टपकावे और सिर पर मले ॥

आंवला फरंग..यह रग परंग के दाने होते हैं जिस मवाद की अधिकता हो उसी को निकालें ॥

## खाल के रोगों का वर्णन।

सफेद दाग यह गाढ़ी सफेदी होती है, जो खाल पर होती है और सम्पूर्ण शरीर पर भी हो जाती है ॥

छीप..इसकी सफेदी खाल पर होती है अन्तर इन दोनों में यह है कि पहिली में चमक होती है और दिन प्रति दिन खाल के भीतर फैलती जाती है और सुई चुभोने से रुधिर नहीं निकलता और छीप बहुधा गोल होती है और अचानक उत्पन्न होजाती है और सुई से रुधिर निकलता है ॥

काली छीप—और दाद में खाल उधड़ती है परन्तु छीप की पतली होती है और दाग की मोटी जैसे मछली के छिलके सफेद छीप और दाग में कफका मवाद निकालें, और काले सौदा काफिर सुरख़्स और मूली के बीज सिरके में पीसकर सफेद छीप में लगावें और काली छीप और दाग में काली कुटकी सिरके में पीस कर लगावें ॥

सफेद दाग..अर्थात् कोढ में काले सांप का रुधिर लगाना लाभकारक है ॥

झांई जो मुंह पर पड़ती है इसमें और काली छीप में यह भेद है कि छीप खुरदरी होती है और यह साफ होती है।

नमश—मुंह पर और शरीर लाल बूंदें होजाती हैं ॥

दाग—जैसा ही काली बूंदे हैं, इनमें रेवंदचीनी शहद में पीसकर लेप करें, और पीला हरताल हरे धनिये के पानी में पीसकर लगावें, जो इससे भी लाभ न हो तो सब शरीर का मवाद निकालें, फिर लेप लगावें और औषधि लगाने से पहिले उस स्थान को गरम पानी से सेकें, और औषधि गरम करके लगावें ॥

तिल—काले और नीले होते हैं, इनका यह उपाय है जो झाँई का है चोट पड़ने या दबने से रग फट कर खाल के नीचे रुधिर ठंडा हो केनीला हो जाता है अब पीला जातो रहे तो करम्ब के पत्तों वा पोदीने का लेप करें ॥

नीलागोदा—जो स्त्रियों के होता है उसके मिटाने का उपाय यह है कि नतरून और गरम पानी से उस जगह को मलें, और फिर इक्कुलमलम शहद में पीसकर कई बार लगावें जो इससे न मिटे तो अस्क बलादर लगाकर सुई की नोंक कोंचें कि घाव पड़कर नीलाहट बह जावे।

दादशनाम—इसमें हाथ, पाँव और मुँह पर सुर्खी पड़ जाती है विशेष करके ठण्ड में इसमें फस्द खोलें और हरड़ों औटाकर जुल्लाब दें और जो घाव हो तो लाल मरहम लगावें और उसी जगह का रुधिर निकालें और साबन लगावें जब यह सूख जावे तो गरम पानी से धोकर फिर लगावें और इसी प्रकार से कई बार करें।

धूप में फिरने या निर्बलता या गर्म औषधें खाने या ... का रंग बदल जावे तो ... की ... और ... के

सिर से भूसी झड़े तो रोगन मलें और चुकन्दर के पा
में नमक डालके सिर धोवें जो इससे लाभ न हो तो कफ औ
रुधिर और बादी का मवाद निकालें ॥

हाथ पांव आदि जो हवा की गरमी या ठंड से फटें त
मोम रोगन मलें और जो भीतर के बिगाड़ से फट जाय त
तर औषधें काम में लावें जैसे दूध आदि और मवाद क
निकलें जो खाल कड़ी होजावे या उधरने लगे तो मवाद क
निकालें और तर रोगन मलें जो सूजन का डर हो तो फस्द औ
और कपड़ा पानी में भिगोकर रक्खें परन्तु जो पट्ठे के ठिका
पर हो तो भीगा कपड़ा न रक्खें ॥

## बालों के रोगों का वर्णन ।

कभी बाल झड़जाते हैं और खाल नहीं उतरती और कभ
दोनों बातें होती हैं यह खाल का बिगाड़ है इसमें मवाद क
निकालें जो बिना बिगाड़ के बाल झड़ें और टूटें तो कारण क
अनुसार उपाय करें ।

जो सिर के बाल झड़के खाल नरम हो जावे तो जल्दी
सिर मुंडाया करें आस और आंवले का तेल नित्य सिरपर म
करें जो बदिया के बाल उतर आवें तो उसका भी यही उपा
है परन्तु जो बुढ़ापे से हो तो अच्छा कदापि नहीं हो सकता
जो बाल खुश्की से फटने लगें तो तर औषधें और रोगन लगा
जो सिरकी खाल चिकनी हो जावे तो इतरीफलों से मवाद के
निकालें ।

जो बुढ़ापे से पहिले बाल सफेद हो जावें तो सबेरे नित
एक हरड़ का मुरब्बा खावें और महीने में सात दिन तक इतरी
फल सगीर खाया करें और दो महीने पीछे कफ का जुल्ला

सेवा करें, और खट्टी वस्तुओं और फस्द और विषय की अधिकता से बचें।

जो चाहें कि बाल काले रहें तो लादन और आस का तेल मला करें और बालों को लम्बा करने के लिये आंवले को पानी में भिगोकर आस और गुलाब के फूल छान कर उस पानी में मिलाकर सिर धोवें बालों को बलवान करने के लिये पुराना रोगन जैत लेकर उस में कैसूम की राख और सुन्दर फेन मिलाकर मलें और जो उपाय बाल झड़ने का वही करें और बालों को उतारना चाहें तो चूना और हरताल लगावें इसको नूरा कहते हैं परन्तु पेडू के बाल उस्तरे से मूंडना अच्छा है, इससे विषय की चाहना अधिक होती है और वहां नूरा लगाने से हानि है और जो चाहें कि बाल न निकलें तो बनज और अफीम और शूकरान सिरके में पीसकर लगावें और माजू और कछुये का रुधिर और चेंठी के अण्डे लगाना भी यही काम देता है, और घूंघर वाले और घने बाल होने के लिये बेरी के पत्ते और माजू और मेथी के बीज पानी में डालकर उस पानी से सिर को धोवें और बालों को पतला करने के लिये हलदी की राख नूरे में मिला कर गोली बनावें उससे बालों पर दिन भर में कई बार सूखी गोली फेरा करें परन्तु एक जगह पर न ठहरावें नहीं तो बाल झड़ जावेंगे बालों को सीधा करने के लिये कि उलझें नहीं तेल को पानी में मिला कर गुन गुना मलें।

खिजाब के लिये मुर्दासंग बुझा हुआ चूना मुरदासंग पेड़ी तीनों बराबर लेकर पानी में पीसकर बालों पर लगावें और अरंड का पत्ता ऊपर बांधें पहर भर पीछे खोल कर पानी में धोडाले और लगाने से पहिले भी धोलें कि मैल

और न कोई रोगन सिवाय रोगनगुल के लगावें और बालों को लाल पीलापन लिये हुये करने के लिये महदी शराब की तलछट और रासीनज मिलाकर पानी में पीसे, और फिटकरी और हरताल मिला कर मलें।

और बालों के लाल करने के लिये पोथा और कुंदुश को औटाकर दोनों बनूपाश को पीसकर सिरके में मिलाकर लगाना बालों को सफेद करता है।

## नाखूनों के रोगों का वर्णन।

नाखून सफेद हो जावें तो मेथी अलसी के बीज कूटकर शहद में मिलाकर लेप करे और जो इससे लाभ न हो तो मवाद निकाले। जो पीले पड़ जावें तो जरमीर के बीज सिरके में पीसकर लगावें और पित्त का मवाद निकाले जो उनमें पीप हो तो आसके पत्ते और सरू के पत्ते कूट के मलें जो नाखूनों की जड़ें मोटी और कुरूप हो जावें तो बादी का मवाद निकालें, और मरहम दाखलियुन और मोमरोगन लगावें।

जो नाखून फटते हों तो तरी पहुँचाना चाहिये और बादी का मवाद निकालें और बतख की और मुर्ग की चरबी मेथी के लुआब में मिलाकर मलें॥

जो नाखून कफ के कारण ढीले होकर गिरते हों वे पीड़ा न होगी कफ का मवाद निकालें और जो रुधिर की तेजी से हो तो फस्द साफिन खोलें और पिछली ५८, पछने लगावें जो हाथ के नाखूनों में हो तो फस्द बासलीक और जो पांव के नाखूनों में हो तो शरबत उन्नाव पिलावें॥

जो नाखूनों में खुजली हो तो नदी के पानी से धोवे इंजीर कूटकर लगावे जो नाखून कुचल जावे तो आ

में आम और अनार के पत्ते कूटकर बांधे फिर गेंहू का आटा जैत के तेल में मिलाकर बांधें जो नाखून अभ्रक की प्रकार सफेद और चमकीले और भुर भुरे होजावें तो माहल अहूल और गुलकद और सिकंजबीन रोगन बादाम में मिला कर दें जब मवाद पक चुके तो इफ्तीमून औटाकर पिलावें और बकरी की पीठ का मैल चर्बी और बादाम मिलाकर लगावें ॥

नाखून पर चोट लगने से रुधिर नीचे जमजावै तो जिफ्त लगावें, और जरजीर के बीज का सिरके में पीसकर मलें और दिन में कई बार मुंह में अगली डाल कर चूसे यह अति लाभदायक है ॥

जो नाखून को उखेड़ना हो तो हरताल और जवशीर कड़ुये बादाम के तेल में मिलाकर मलें, और जो पहिले मरहम दाखलीयून लगावें तो शीघ्र लाभ करेगा ॥

और न कोई रोगन सिवाय रोगनगुल के लगावें और बालों को लाल पीलापन लिये हुये करने के लिये महदी शराब की तलछट और रसौत मिलाकर पानी में पीसे, और फिटकरी और हरताल मिला कर मलें।

और बालों के लाल करने के लिये मोथा और कुंदुरु को औटाकर धोवें वनूफशा को पीसकर सिरके में मिलाकर लगाना बालों को सफेद करता है।

## नाखूनों के रोगों का वर्णन।

नाखून सफेद हो जावें तो मेथी अलसी के बीज कूटकर शहद में मिलाकर लेप करे और जो इससे लाभ न हो तो मवाद निकाले। जो पीले पड जावें तो जरजीर के बीज सिरके में पीसकर लगावें और पित्त का मवाद निकाले जो उनमें पीडा हो तो आसके पत्ते और सरू के पत्ते कूट के मलें जो नाखूनों की जडे मोटी और कुरूप हो जावें तो बादी का मवाद निकाले, और मरहम दाखलियुन और मोमरोगन लगावें।

जो नाखून फटते हों तो तरी पहुंचाना चाहिये और बादी का मवाद निकालें और बतख की और मुर्ग की चरबी मेथी के लुआब में मिलाकर मले॥

जो नाखून कफ के कारण ढीले होकर गिरते हों तो पीडा न होगी कफ का मवाद निकालें और जो रुधिर की तेजी से हो तो फस्द साफिन खोलें और पिंडली पर पछने लगावें जो हाथ के नाखूनों में हो तो फस्द बासलीक और जो पांव के नाखूनों में हो तो शरबत उन्नाब पिलावें॥

जो नाखूनों में खुजली हो तो नदी के पानी से धोकर और इंजीर कूटकर लगावें जो नाखून कुबड जावें तो बादि

में आस और अनार के पत्ते कूटकर बांधे फिर गेंहू का आटा जैत के तेल में मिलाकर बांधें जो नाखून अभ्रक की प्रकार सफेद और चमकीले और भुर भुरे होजावें तो माज्ज असूल और गुलकंद और सिकन्जबीन रोगन बादाम में मिला कर दें जब जवाब पक चुके तो इफ्तीमून औटाकर पिलावें और बकरी की पीठ का मैल चर्बी और बादाम मिलाकर लगावें॥

नाखून पर चोट लगने से रुधिर नीचे जमजावे तो मिश्क लगावै, और जरजीर के बीज को सिरके में पीसकर मलें और दिन में कई बार मुंह में उगली डाल कर चूसे यह अति लाभदायक है॥

जो नाखून को उखेड़ना हो तो हरताल और जवशीर कड़ुये बादाम के तेल में मिलाकर मलें, और जो पहिले मरहम दाखलीयून लगावे तो शीघ्र लाभ करेगा॥

## अलग अलग रोगों का वर्णन।

जूये और लीखें और जब चाहे सिर में या कहीं और जगह पड़ें तो खारी पानी से स्नान करें और जल्दी जल्दी उजले कपड़े बदला करें, और गोह की बीट और नौशादर सिरके में घोलकर मलें, जो अधिक खाने से पसीना बहुत आवें तो भूखा रक्खें, और कमजोरी से हो तो पुष्ट करें और मासू पीसकर मलें और आस के पत्ते जलाकर धूनी दें और ऐसे भोजन खिलावें जिनसे गाढ़ा रुधिर उत्पन्न हो और पसीना रुक जावे, और नगा रहना और हलके कपड़े पहनना, और हवा में बैठना, और पसीने का न पोछना लाभकारक है।

और यह रोगन पसीना को रोकता है और दिल को पुष्ट करता है और मूर्च्छा को लाभकारक है सेब और बिही का

पानी और गुलाब, रोगनगुल में मिलाकर आग पर जलावें कि रोगन रह जावे, फिर इसको लगावो।

बुहरान के दिन जो पसीना विशेष निकले तो उसे बन्द न करें जब तब तक कि मूर्छा और निर्बलता का डर न हो जो पसीने में रुधिर निकले तो फस्द खोलें और जुल्लाब दें और यह औषधें पिलावें जो रुधिर की गरमी को बुझाती है फिर ऐसी औषधें शरीर पर मलें जो उसके छिद्रों को बंद करे, जैसे आनार के छिलके और आस के पत्ते या इनके पानी से स्नान करें॥

अधिक दुबलापन और मुटापा भी एक रोग है, मोटा करने का उपाय यह है कि पहिले उसके कारण को दूर करे फिर वह वे भोजन और औषधें समय के अनुसार दे जो शरीर को ताजा करें, और यह औषधि अति लाभकारक है तोदरी सफेद, तोदरी लाल, खशखाश, सफेद बादाम, हब्ब सनोबर, हब्ब सवना, फिन्दक, हब्ब उल खिजरा सब बराबर लेकर कूट छान कर गाय के घी में चिकना करके हलुआ बनावो और सवेरे और सांझ को जितना उचित है खिलावो और भोजन ऐसा दे जो अच्छा और गाढ़ और तर हो उत्पन्न करे और दुबला करने का उपाय यह है कि जुल्लाब दे और मूत्र लाने वाली औषधें पिलावो और भोजन और पानी थोड़ा दे और सोये और कूट का तेल मले और इतरी फल और कमूनी खिलावो, और कड़ी जगह पर सुलावो, और यह औषधि शरीर को दुबला करती है थोई हुई लाख ३ माशे सिरके में पीस कर नहार मुंह खिलावो॥

सिर और माथे की खाल खिंचने में बनफशा या कद्दू के

बाबू का तेल, और स्त्री का दूध मले, और भेजे का मवाद निकाले, और जो जन्म से हो तो अच्छा नहीं हो सकता जो सिर बड़ा हो जावै तो चमड़े की टोपी बनाकर पहनावे, जो बहुत तंग हो, और पांव और पिंडलीयां मले और भोजन थोड़ा दे ॥

जो सर्दी के समय उंगलियां फूलें और सुजजावें तो खारी पानी या चुकन्दर के औटे हुए पानी से धोवें जो ठुड्डी सख्त और लाल हो जावै तो आदि में बैठने और बिस्तर बैठने से रोकें और रसौत गिलेअरमनी, अकाकिया और गुल-नार आदि लगावें और घावों पर सफेदे का मरहम लगावें जो शरीर से दुर्गंधि आती हो तो मवाद निकालें, मुरदासंग घिस कर लगावें और नौशादरू खिलावें ॥ जो ठंढ से हाथ पांव काले और बिगड़ जावें तो सूजन होने से पहिले रोगन बेद या कोई और गरम रोगन मलें और जब सूजन हो तो आदि में नाखूना और मेथी, अलसी आदि को औटा के हाथ पांव उसमें रक्खें और जब उससे निकालें तो रोगन गुल मलें और पिसी हुई मसूर को औटाके लगावें, और जब फालक आजावें तो गहरे पछने लगावें और गरम पानी में रक्खें और रुधिर को बहने दें, कि आप बंद होजावे तो गिलेअरमनी पानी और शहद और सिरके में पीसकर लगावें, और थोड़ी देर पीछे पानी और सिरके से कई बार धोवें ॥

जो आग से जल जावे और फफोला न पड़ा हो तो कपड़ा सिरके पर ठण्डा करके जली हुई जगह पर रक्खें, और हर घड़ी बदलें, और गिलेअरमनी पानी और सिरके में मल के और मसूर उसमें पका के लेप करें, और काजल गोंद में घोट कर लगाना, और अंडे की सफेदी लगाना और दही और दूध

जलना लाभकारक है, और जब छाला पड़े तो फस्द खोलें और सफेदे और चूने का मरहम लगावें ॥

जलते हुए तेल से जल जाने में वही उपाय करें जो आग से जल जाने का है परन्तु अंडे की सफेदी तेल में घोलकर सफेदा मिलाकर लगाना अति लाभकारक है, खौलते हुए पानी से जल जाने में जौ की राख अंडे की जर्दी मिलाकर लगावें बिजली से जल जाने का उपाय वही है जो आग का है धूप से जलने में काफूर और सिरके का मरहम मलें, भिलावे के तेल लगने से जलन हो तो पछने लगावें जो पान खाने से चूने के कारण जीभ फट जावे तो लुआब अस्पगोल आदि से कुल्ली करें और बादाम और जायफल को तेल मलें और खोपरा चबावें ॥

## घाव का वर्णन ।

मांस के फटने को घाव कहते हैं, जब उसमें पीप पड़े तो उसका नाम क़ुरहा है उसकी प्रकारें बहुत हैं, उनका वर्णन तिब्ब अकबर आदि बड़ी पुस्तकों में देखें यह जर्राही से सम्बन्ध रखता है, परन्तु थोड़ासा जान लेना चाहिये दिल को घाव की सहार नहीं उससे मनुष्य तुरंत मरजाता है, और भेजा भी नहीं सहार सकता, लक्षण उसके घाव का बुद्धि का बिगड़ जाना है और गुरदे और मसाने और आंत का घाव भी ऐसा ही जानों, और पहचान मसाने के घाव की यह है कि मूत्र उसी में से निकलेगा और जो आंत में हो तो पैखाना निकलेगा, जिगर का घाव भी बुरा है, परंतु अच्छा हो सकता है, और पट्ठे आदि का घाव भी बुरा है, उसमें रग बदलता है और मूर्छा और तिषाव होता है, और रान का घाव आगे की

और हो तो बचने की आस कम है तर पेट का घाव जो भली भाँति लगा हो भयानक है और उबकाई और हिचकी उसमें बराबर रहती हैं छाती का घाव भी ऐसा ही है उससे हवा निकलती है छाती के परदों का घाव बुरा है उसमें दम रुकता है और मेदे का घाव भी बुरा है पेट का खाना उसमें से निकल आता है सिवाय इनके और कहीं घाव हो तो कुछ डर न करे सीधा हो तो टांक लगावे और कोई हड्डी का टुकड़ा हो उसे निकाल डाले जर्राह बुद्धिमान और दस्तकार चाहिये॥

जो कोई वस्तु चुभजावे तो पहिले उसें निकालें फिर मुर और कुन्दर घाव पर छिड़कें॥

## कुरह का वर्णन।

इसकी प्रकारें भी बहुत हैं यह भी जर्राही से संबंध रखता है जो थोड़ा हो तो आपसे आप अच्छा हो जाता है जो बहुत हो तो वह मरहम लगावे जो बड़ी पुस्तकों में लिखे गये हैं और नीम के पत्ते कूट के शहद में मिला के बांधे और परहेज और मवाद निकालना अति लाभदायक है और नासूर को पहिले भली गुलाब से जिस में अंगूर की लकड़ी की राख पड़ी हो भली भाँति धोवे और समुद्र पानी से या साबन पानी से जिसमें थोड़ी हरताल और नोशादर मिला हो उससे धोना अति लाभदायक है और फिर पुरानी रुई को गुलाब या माउलअसल में भिगोकर उसमें ईलरूव, एलुआ, मुर, दम्मुल अखवैन कुन्दुर अफीम केशर पीसकर मिलावे और घाव पे रक्खे जब तक अच्छा न हो और जो इससे लाभ न हो तो जहां तक होसके बुरा मांस काट डाले फिर उसके भरने का उपाय करे॥

## मारने और गिर पड़ने से चोट लगने का वर्णन

जो सूजन और तप न हो तो गिले अरमनी और अंडे की सफेदी आदि का लेप करै- और जो सूजन और तप हो तो फस्द और पछने लगाकर ऐसी ठंडी औषधें लगावे जो मवाद को इधर गिरने से रोकें और जो शरीर के किसी बड़े स्थान पर लगी हो तो उसे पुष्ट करे, और उमलते की चोट में पहिले पीड़ा को दूर करना चाहिये ॥

## कोड़े की चोट का वर्णन ।

जो खाल के नीचे मांस टुकड़े २ हो गया हो तो उसे दबा कर और मलकर इकट्ठा करे, और फिर बकरी की खाल जल्दी से गरम २ उधेड़ कर बांधें, और जब वह सूख जावे तो उसे खोले, इस उपाय से एक रात दिन में अच्छा होजाता है और खाल के नीचे रुधिर सिमट आया हो तो रोटी का गूदा और मूली मलें ॥

## हड्डी के टूटने उखड़ने और खिसल ने का वर्णन

इसका उपाय कमानगर जानते हैं, और खिसकने में आस के पत्ते कुचलकर बांधें और मुरदासंग और अंडे की जर्दी मिलाकर मलें

## विषका उपाय ।

गुनगुना पानी या तिली का तेल या मक्खन बहुत सा पिलाकर तुरंत उलटी करावे और जो इससे उलटी भली भांति न होतो सोये के बीज और नमक पानी में औटाकर और तिली का तेल बहुतसा मिलावें और उलटी के लिये जो कुछ दें बहुत सा दें जब भली भांति उलटी हो चुके तो गौ का ताजा दूध जितना पिया जावे पिलावें और जो यह भी उलटी में निकल जावे तो बहुत अच्छा है और मक्खन और घी विषका

दूध की जगह दे सकते हैं, और तिरियाक कबीर लाभ कारक है और विष खानेवाले को कभी सोने न दें, और जो भूखा हो तो चिकना भोजन पेट भर कर खिलावे और जब उस विष का नाम मालूम हो जावें तो वह औषधें दें जो उसे दूर करती हैं जब विष खानेवाले को मूर्छा आजावे और आंखों की पुतलियां फिर जावें या आंखें लाल हों और नाड़ी बंद हो जावे और जीभ बाहर निकल आवे और ठंढा पसीना निकलने लगे तो जानो कि अब न बचेगा ॥

## विषेले जानवरों के काटने या डंक मारने का उपाय

इसका उपाय छः प्रकार से हो सकता है, जैसा उचित समझें वैसा करें, पहिले वह औषधें दें कि असली गर्मी को उभारें और भीतर के स्थानों को पुष्ट करें और विष को दूर करें, जैसा तिरियाक कबीर, लोबान बरबरी और जिदवार आदि, दूसरे वह औषध दें जो शरीर से वदी को निकालें, उलटी या जुल्लाब से परन्तु फस्द न खोलें और जर्रारा बिच्छू के डंक मारने में या ऐसे सांप के काटने में जिनसे कि शरीर के हर छिद्र से रुधिर निकलने लगता है, फस्द खोल सकते हैं।

तीसरे जहर मुहरा और तिरियाक जो उसी विष के दूर करने को हो दें जैसे घड़ियाल के काटने में उसी का मांस और सांप के काटने में उसी सांप का मांस खिला देना अति लाभदायक है।

चौथे वह औषधें जो उस विषैले जानवर के मिजाज से विपरीत हो जैसे हींग बिच्छू के लिये, और इसी प्रकार से हैं, पांच में वह उपाय करें, जो मवाद को खिंचा कर विष खाल की ओर बहादे, जैसे दवा या दौड़ने से पसीना निकलना परन्तु इसमें

छूटे विष को फैलने न दें इस प्रकार से कि जिस जगह कांटा या डंक मारा है जो हो सके तो उस स्थान को तुरन्त ही काट डालें, और दागदें, या ऊपर को इट के कसकर बांधे कि विष आगे बढ़ने न पावे और ठंडी व सुन्न करने वाली औषधें लगावें और उस जगह सींगी लगाना और मुंह से चूसना लाभदायक है, परन्तु चूसने वाले का पेट भारा हो और रोगनग्गुल से उसे कुल्ला करादें जो उसे हानि न हो॥

लागिया एक पेड़ है जिसमें से दूध निकलता है उसका दूध सांप के काटे हुये को लाभकारक है, और तुरंज के बीज ६ माशे सब जानवरों के विष को लाभ देते हैं और खिनर का खाना फल भी अतिलाभकारक है, न्यौले का मेदा और पेट खूब साफ करके धनिया लगाकर भूनना और सुखा कर खिलाना और बकरी की मेंगनी जलाकर खिलाना और लेप करना और साबर खाना और लेप करना अति लाभदायक हैं और पका या कच्चा दूध घी के साथ उस स्थान पर लगाना भी अच्छा है।

भिड़ और चेंटी और शहद की मक्खी के काटने में तीन हतेली भर धनियां फांके।

बावले कुत्ते के काटे को चालीस दिन तक अच्छा न होने दें जो घाव भरने लगे तो ऐसी औषधि लगादे जिससे घा बढ़े और सौदा का मवाद निकालनेमें बहुत लगे रहें इसका वि बरषों के पीछे जोर करता है और जिस किसी को कुत्ते ने काटा हो उसके काटने में वही अवगुण होता है जो कुत्ते के काटने में होता है चाहिये कि उससे भी बचे कुत्ते का काटा हुआ पानी से बहुत डरता है और पानी पीना छोड़ देता है इसी है मर जाता है उसे पानी पिलाने का उपाय यह है कि एक

नरकुल बहुत लम्बा लेके एक सिरा उसका मुंह में डालें और बहुत दूर से दूसरे सिरे में पानी छोड़े कि वह पानी को देखने न पावै और कहते हैं कि जब कुत्ता काटे उसी समय रुधिर उसका लेके थोड़ा सा पानी में मिलाकर पिलादें या छः महीने तक रोज एक माशे मुश्क खिलावें और तीन महीने तक घाव को बहने दें और जिस कुत्ते ने काटा हो उसी का कलेजा भून कर खिलाना अति लाभदायक है।

# समाप्तोयं ग्रन्थः ।



# नाड़ी परीक्षा

## दिल की रग के चलने को नाड़ी कहते हैं।

वह दिल के खुलने और बन्द होने से चलती है खुलने से हवा खिंच के भीतर जाती है जिससे रूह हैवानी जो दिल में है आराम पाती है और गरम हवा के दूर करने के लिये दिल बंद होता है इन दोनों से मनुष्य के शरीर का और उसके रोग और आराम मालूम होते हैं दश प्रकार से शरीर का हाल जाना जाता है।

एक तो यह कितनी खुलती है और कितनी बंद होजाती है इसकी नौ सूरतें हैं क्यों कि नाड़ी में लम्बाई और चौड़ाई और गहराई है और हर एक इन तीन में से या बहुत अधिक है या कम है या मध्यम है जब उन तीन से इन तीन को गुणा करोगे तो नौ होंगे वह नौ यह हैं तबील अर्थात् अधिक लम्बी २ कसीर बहुत कम लम्बी ३ मोतदिल अर्थात् न लम्बी न छोटी उतनी लम्बी जितनी कि चाहिये ४ अरीज अधिक चौड़ी ५ जैयक कम चौड़ी ६ मोतदिल उतनी चौड़ी जितनी कि चाहिये ७ मुशरिफ अधिक उभरी हुई ८ मुनखफिज दबी हुई ९ मोतदिल न बहुत उभरी न दबी।

तबील में जितना कि चाहिये वह रोग अधिक मालूम होता है कारण इसका गरमी की अधिकता है (२) कसीर में कम मालूम होता है उस से जितना कि चाहिये कारण इसका गरमी की कमी है (३) मोतादिल में रग उतनी मालूम होती है जितनी कि चाहिये इसमें मिजाज की गरमी ठीक २ होती

(४) मरीज़ में उसका चौड़ाना जितना कि चाहिये उस से अधिक होता है इस में तरी की अधिकता होगी।

(५) जैयक में चौड़ाना कम होता है इस में तरी कम होगी (६) मोतदिल में जितनी चाहिये उतनी चौड़ाई होगी उसमें तरी ठीक २ होती है (७) मुशरिफ में यह रग अधिक उभरती यह भी गरमी का कारण है (८) मुनखफिज़ में हद से कम उभरती है गरमी की कमी होगी॥

(९) मोतदिल में उतना उभार होगा जितना कि चाहिये इस में गर्मी भी ठीक २ होगी यह नौ प्रकारें एक २ कुतरकी लम्बाई और चौड़ा और गहराई को यहां पर कुतर कहते यदि दो या तीन कुतरों को मिलाओ तो दो प्रकारें सत्ताईस२ निकलेंगी जैसा कि आगे के दो नकशों में लिखा गया है दो कुतरों के लेने की रीति जिसको सनाई कहते हैं यह कि लम्बाई की तीन प्रकारों को चौड़ाई की तीन प्रकारों साथ लें तो नौ होंगी फिर लम्बाई की तीन प्रकारों को गहराई की तीन प्रकारों के साथ लें यह भी नौ होंगी, फिर चौड़ाई की तीन प्रकारों को गहराई की तीन प्रकारों के साथ यह भी नौ होंगी, यह सब मिलकर सत्ताईस हुई॥

नकशा सनाई।

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| त. अ. | त. अ. | त. मो. | क. अ. | क. अ. | क. मो | मो. अ | मो. अ. | मो. मो. |
| त. मुश. | त मुन. | त. मो | क मुश. | क. मुन. | क. मो. | मो मुश. | मो. मुन. | मो मो. |
| अ. मुश. | अ मुन. | अ. मो. | अ मुश. | अ मुन | अ. मो | मो. मुश | मो. मुन | मो. मो |

और तीन कुवर के जोने की रीति जिसको सलासी क
हैं। यह है कि दो प्रकारों को एक ही रक्खें और तीसरी प्र
बदलती रहे ॥

## नकशा सलासी ।

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स.<br>अ.<br>मुश. | स<br>अ.<br>मुन. | स.<br>अ.<br>मो. | स.<br>ज.<br>मुश. | स.<br>ज.<br>मुन. | स.<br>ज.<br>मो. | स.<br>मो.<br>मुश. | स.<br>मो.<br>मुन | स<br>मो<br>मो |
| क.<br>अ.<br>मुश. | क.<br>अ.<br>मुन. | क.<br>अ.<br>मो. | क.<br>ज.<br>मुश. | क.<br>ज.<br>मुन | क.<br>ज.<br>मो. | क.<br>मो<br>मुश. | क.<br>मो<br>मुन. | क<br>मो<br>मो |
| मो.<br>अ.<br>मुश. | मो.<br>अ.<br>मुन. | मो.<br>अ.<br>मो. | मो.<br>ज.<br>मुश. | मो.<br>ज<br>मुन. | मो.<br>ज.<br>मो. | मो.<br>मो<br>मुश. | मो.<br>मो.<br>मुन. | मो<br>मो<br>मो |

प्रकट होकि ऊपर के दोनों नकशों में स. से सगीर और
अ. से अरीज और क, से कबीर और मो, से मोतदिल और
और ज, से जैयक, मुश से मुशफिर और मुनसे मुनकफि
जानों ।

दूसरी प्रकार जोर और कमजोरी जानना है, यह वह
जो नाड़ी देखने वाले की उंगलियों के मांस ओर से लगे परन्
उस को पुष्ट कहते हैं उस में दिल भी पुष्ट होता है और
होवे से लगे तो वह कमजोर कहलावेगी यह परिणाम दिल
कमजोरी की है ॥

और तीसरी मोतदिल है जिससे जोर रेवानी का दिल
ठीक होना पाया जाता है ॥

तीसरी प्रकार नाड़ी की चाल का समय देखना है, जो
जल्दी से आवे जावे तो उसे सरी कहते हैं उसमें दवा के
जाने की अधिक आवश्यकता होगी और

अवस्थे अलग २ हों तो उसे मुस्तवी मुतलक टुकड़ों की रा
कहेंगे और जो अलग२ हों तो मुख्तलिफ मुतलक टुकड़ों
राह से कहेंगे यह दोनों बुरे हाल के चिन्ह हैं मुस्तवी में
और मुख्तलिफ में अधिक और जो नब्ज के हर टुकड़े के
टुकड़े में मुस्तवी और मुख्तलिफ देखें अर्थात् जो टुकड़ा न
का एक उंगली तले हो उसको आदि और अंत और मुख
लिफ मुतलक कहेंगे और इसी प्रकार से मुस्तवी फिजवे
और मुख्तलिफ फिजवा जानों यह भी हाल के बुरा
और कमजोरी की अधिकता और मवाद के भारी होने
लक्षण है परन्तु मुस्तवी में थोड़ा और मुख्तलिफ में अधिक

नवीं प्रकार मुख्तलिफ नाड़ी में एक सा होना देखना
जो होता नब्ज का एक प्रकार का अंतर रक्खे तो उस
मुख्तलिफ मुन्तजम कहते हैं और जो एकसा न रहे तो मु
तलिफ गैरमुन्तजम कहते हैं यह बहुत बुरे हाल का लक्षण

दसवीं प्रकार नाड़ी की तोल देखना है तोल कहते हैं
वस्तु को दूसरी वस्तु से अंदाजा करने को इसलिये अच्छे
में जो नाड़ी होती है उसको जैयदुलवजन कहेंगे और जो इस
विपरीत हो उसे रदीयुल वजन कहेंगे इसकी तीन सूरतें
पहिली मुनाफिजुलवजन यह है कि एक अवस्था वाले
नाड़ी मिलती हो उसके पास वाली अवस्था की नाड़ी से जै
कि लड़के की नाड़ी जवानकी सीया जवान की बुड्ढे की सी
दूसरी मुबाइजुलवजन यह है कि जो नाड़ी दूरकी अवस्थावा
से मिलती हो जैसे लड़के की नाड़ी बुड्ढे की सी हो तीस
खारिजुलवजन यह है कि किसी अवस्था कीसी न हो जैसे कां
पी हुई नाड़ी जो बहुत बुरी है और इससे ऊपर की दो

भी बुरी है परन्तु इससे कम नाड़ी कद और मक़सी गर्मी को आराम देती है जब गर्मी की अधिकता हो और नाड़ी में किसी प्रकार का कड़ापन हो और ज़ोर भी होतो नाड़ी अमीम होगी अर्थात् तीनों क़ुतरों पर बढ़ी हुई अर जो इससे कुछ भी लाभ हो तो सगी हो जावेगी और इससे गर्मी बढ़े और लाभ न हो तो मुतवातिर हो जावेगी और जो नाड़ी में कड़ापन हो तो सगीर होगी अर्थात् तीनों क़ुतरों में घटी हुई और जो नाड़ी नरम हो परन्तु उसमें ज़ोर न हो तो सगी होगी और जो उससे लाभ न हो तो मुतवातिर हो जावेगी और जो कमज़ोरी बहुत हो तो काम जल्दी न कर सकेगी और सगीर हो जावेगी।

जब मवाद या भोजन के ज़ोर के बोझ के नाड़ी दब जावे और उभर न सके तो कुछ सगीर हो जाती है जैसा कि तप के आदि में बारियों के अन्दर होता है चाहे ज़ोर हो तरी से नाड़ी नरम हो जाती है और खुश्की से कड़ी परन्तु बुह-रानों में कुछ कड़ी पाई जाती है।

मवाद के बोझ से या कमज़ोरी की अधिकता से नाड़ी में भेद पड़ जाता है और जब कमज़ोरी बहुत बढ़ जाती है तो इन्तिज़ाम नाड़ी का जाता रहता है उचित वज़न भी नहीं होता।

## नाड़ी की मिली हुई प्रकारें।

अज़ीम उस नाड़ी को कहते हैं जो तीनों क़ुतरों में बढ़ी हुई हो सगीर वह है जो तीनों क़ुतरों में घटी हुई हो ग़लीज़ वह है जो चौड़ाई और गहराई में बढ़ी हो और लक्षण है मवाद की अधिकता का, दक़ीक़ जो चौड़ाई और गहराई में घटी हुई हो, यह मवाद से ख़ाली होने का लक्षण है।

## मूत्र परीक्षा ॥

जानना चाहिये कि मूत्र पिया हुआ पानी है यह पहिले मेदे में भोजन के साथ मिलता है कि उसे पतला कैलूस बनावे, फिर मासारीका में होता आ जिगर में पकता है वहां से गुरदे में होके मसाने में इकट्ठा होता है और जो कुछ रुधि से मिला हुआ जिगर में रह जाता है वह रगों की राह से सारे शरीर में पहुंचकर कुछ पसीने में निकल जाता है और कुछ फिर गुरदे में होता हुआ मसाने में गिरता है इसीलिये मूत्र रंगीन हो जाता है जिसको पसीना बहुत आता है उसे पेशाब कम होता है। और पसीना कम आने वाले को पेशाब अधिक होता है जब मसाने में इकट्ठा हो जाता है तो पेशाब लगता है इसीलिये सारे शरीर का हाल इससे जाना जाता है यहां से दो बातें मालूम हुई, एक यह कि पेशाब में दो वस्तु हैं, एक पानी दूसरा भारीपन दूसरे पेशाब से जिगर और मसाने का हाल भली भांति जाना जाता है।

### मूत्र के रंग का वर्णन।

असल रंग पांच हैं पीला लाल हरा काला और सफेद और सिवाय इनके जो हों वह इन्हीं के साथ हैं।

### पीले रंग की पांच प्रकारें हैं।

तिपनी- उस पानी का सा रंग होता है जिसमें भूसा भिगोया हो अर्थात् पीला होता है सफेदी लिये हुए यह लक्षण है मिजाज की ठंढ का क्योंकि या तो पानी की अधिकता होगी

पा पित्तों की कमी यह दोनों ठंढ से होते हैं परन्तु पित्तों के सरसाम में भी मूत्र का रंग ऐसा हो जाता है।

जरदमी—अर्थात् हलकापीला रंग जैसे तुरन्ज के छिलकेका होता है इसमें पीलापन तिवनी से अधिकता से होता है यह लक्षण है मिजाज के ठीक होने का और भली भाँति पचाव होने का।

अशकर—यह पीला रंग है लाली लिये हुए मिजाज में गरमी लाने का लक्षण है।

नारी—यह रंग वह है जिसमें पीलेपन में लाली अधिक होती है और चमक आग की सी होती है इसमें अशकर से अधिक गरमी होती है।

जाफरानी—इसमें नारी से लाली अधिक होती है, और गरमी भी अधिक होगी।

दूसरा रंग लाल है वह चार प्रकार का होता है।

असहब, थोड़ी लाली हो और सफेदी भरे पतले रुधिर वाला गुलाबी रंग को कहते हैं इसमें लाली असहब से अधिक होती है और गाढ़े रुधिर से पीया जाता है।

कानी—यह बहुत लाल होता है उस रुधिर से जिसमें गरमी बढ़ी हो।

अकतम—लाल हो कालापन लिये हुए सौदा के गाढ़े पन की गरमी से यह चारों रुधिर और गरमी की अधिकता लक्षण हैं एक दूसरे से अधिक और कभी ठंढे रोगों में भी यह रंग हो जाता है जैसे फालिज और सुस्तकिनीआ में कि जिगर की निर्बलता से रुधिर पानी से भली भाँति अलग नहीं हो सकता और रुधिर पेशाब में मिला आता है तीसरा रंग हरा है, यह भी चार प्रकार का है १ फिस्तकी अर्थात् पिसतई रंग यह ठंढ का चिन्ह है क्योंकि पित्तों और

# मूत्र परीक्षा ॥

जानना चाहिये कि मूत्र पिया हुआ पानी है यह पहिले मेदे में भोजन के साथ मिलता है कि उसे पतला, कैलूस बनावे, फिर मासारीका में होता आ जिगर में पकता है वहां से गुरदे में होके मसाने में इकट्ठा होता है और जो कुछ रुधि से मिला हुआ जिगर में रह जाता है यह रगों की राह से सारे शरीर में पहुंचकर कुछ पसीने में निकल जाता है और कुछ फिर गुरदे में होता हुआ मसाने में गिरता है इसीलिये मूत्र रंगीन हो जाता है जिसको पसीना बहुत आता है उसे पेशाब कम होता है। और पसीना कम आने वाले को पेशाब अधिक होता है जब मसाने में इकट्ठा हो जाता है तो पेशाब लगता है इसीलिये सारे शरीर का हाल इससे जाना जाता है यहां से दो बातें मालूम हुई, एक यह कि पेशाब में दो वस्तु हैं, एक पानी दूसरा मारीपन दूसरे पेशाब से जिगर और मसाने का हाल भली भांति जाना जाता है।

## मूत्र के रंग का वर्णन।

असल रंग पांच हैं पीला लाल हरा काला और सफेद और सिवाय इनके जो हों यह इन्हीं के साथ हैं।

## पीले रंग की पांच प्रकारें हैं।

तिपनी- उस पानी का सा रंग होता है जिसमें भूसा भिगोया हो अर्थात् पीला होता है सफेदी लिये हुए यह लक्षण है मिजाज की ठंड का क्योंकि या तो पानी की अधिकता होगी

या पित्तों की कभी यह दोनों तरह से होते हैं परन्तु पित्तों के सरसाम में भी मूत्र का रंग ऐसा हो जाता है।

बतरूजी—अर्थात् हलकापीला रंग जैसे तुरन्ज के छिलकेका होता है इसमें पीलापन तिबनी से अधिकता से होता है यह लक्षण है मिजाज के ठीक होने का और भली भांति पचाव होने का।

असफर—यह पीला रंग है लाली लिये हुए मिजाज में गरमी होने का लक्षण है।

नारी—यह रंग वह है जिसमें पीलेपन में लाली अधिक होती है और चमक आग की सी होती है इसमें अशक से अधिक गरमी होती है।

अहमरनासे—इसमें नारी से लाली अधिक होती है, और गरमी भी अधिक होगी।

दूसरा रंग लाल है वह चार प्रकार का होता है।

असहब, थोड़ी लाली हो और सफेदी भरे पतले रुधिर के बराबर गुलाबी रंग को कहते हैं इसमें लाली असहब से अधिक होती है और गाढ़े रुधिर से पीया जाता है।

कानी—यह बहुत लाल होता है उस रुधिर से जिसमें गरमी बढ़ी हो।

अकतम—लाल हो कालापन लिये हुए सौदा के गाढ़े होने की गरमी से यह चारों रुधिर और गरमी की अधिकता के लक्षण हैं एक दूसरे से अधिक और कभी ठंडे रोगों में भी लाल रंग हो जाता है जैसे फालिज और मुस्तकिनीया में क्योंकि जिगर की निर्बलता से रुधिर पानी से भली भांति अलग नहीं हो सकता और रुधिर पेशाब में मिल जाता है तीसरा रंग हरा है, यह भी चार प्रकार का है १ फिस्त की तरह पिसताई रंग [illegible] जिगर है क्योंकि पित्तों और

बादी के मिलने से होता है परन्तु यह बादी जो ठह से इतरा हो कुर्शी ने कहा है कि यह रंग पित्तों के जलने का लक्षण क्यों कि इसमें पीलेपन की झलक होती है जो ठहे सौदा होता तो कालापन होता है।

नीलमनी—जैसे नील पानी में घुला हो इसमें फिस्त से भी अधिक ठह होती है यह दोनों रंग जो बच्चों के मूत्र में तो फालिज या तशन्नुज होने का डर है।

३ जनजारी अर्थात् अगार का सा, इसका कारण गर्म की अधिकता और पित्तों का जलना है।

४ कुर्ती सी गन्दने का सा रंग यह भी पित्तों के जल का लक्षण है परन्तु जनजारी से कम है। चौथा रंग काला इसके कई कारण हैं एक इस प्रकार से जिससे कि पहिले शरी में गरम पित्त हो और वह मूत्र के मवाद को जलादे जिससे उसका काला हो जावे परन्तु उसमें पीलेपन की झलक हो और पहिले से मूत्र में गंध होगी या लाल आवेगा। (२) कार जमना है इसी प्रकार से शरीर में ठंढा मवाद हो जो मूत्र मवाद को जमादे और काला करदे इसमें पहिले से हरा बिना गंध के या खट्टी गंध लिये हुए आवेगा।

तीसरा कारण बादी का मूत्र में निकालना है यह सं की तप में और बुहरान के दिन आवेगा इससे मवाद के प के लक्षण पाये जावेंगे और पीछे रोग में कमी होगी।

चौथा कारण किसी रंगीन वस्तु का खाना है जैसे क शराब आदि जो यह वस्तु जैसी की तैसी मूत्र में निकले जान लो कि जिगर का जोर जाता रहा और डरावना है जो अधिक खालेने से होतो कुछ डर नहीं पांचवां रंग स

यह दो प्रकार का होता है एक दूध का सा गाढा यह कफ
की अधिकता और मिजाज की ठंड या हड्डियों और पट्ठों के
और चर्बी के पिघलने का लक्षण है जैसा कि दिक के अन्त में
होता है कारण इसका अधिक गर्मी है इसमें चिकनाई सफेदी
साथ होगी और शरीर दुबला और प्रति दिन पिघलता
होगा ।

दूसरे पानी का सा रंग यह लक्षण है जिगर के पचाव
के रहने का ठण्ड की अधिकता से या मूत्र के रस्ते में सुद्दा
होने से कि रंगीन वस्तु नहीं निकलती है और निरा पानी
निकल आता है ।

## मूत्र का गाढा और पतला होना ।

मोतदिल यह है जो न बहुत गाढा हो न पतला जैसा कि
... में होता है और लक्षण है पचाव और भली भांति
... का । गाढा होना लक्षण है न पकने का क्यों कि बिना
... फोक मूत्र में मिलाकर उसे गाढा करदेती है और कभी
होता है गाढे मवाद के पकने का पहिचान उसकी यह है
... से पहिले मूत्र बहुत गाढा आवेगा और पकने के पीछे
... आवेगा ।

कभी बहुत पानी पीने से मूत्र पतला आता है और कभी
... में सुद्दा पड़ने से भी पतला आता है पहिचान उसकी
... सुद्दे की जगह बोझ और तनाव पाया जावेगा और कभी
... न पकने से भी पतला हो जाता है, जब कि मवाद ऐसा
... कि निकल न सके जैसा कि कफ की तपों में होता है ।

## मूत्र का साफ और गदला होना ।

... यह है कि ... बार बार उसमें

जो टुकड़े पड़े और चौड़े न हों तो वाख को इरसनी कहेंगे और नहीं तो नखाली ॥

तलछट जो तरी से हो उनमें से जो लाली लिये हुए हो वह चिन्ह है रुधिर के जलन का और कभी कफ के जलने का और जो पीली हो तो पत्तों की अधिकता का और काली सौदा के जलन का चिन्ह है ॥

जो मूत्र बिना तलछट के हो उसके कई कारण हैं, एक मवाद का पड़ना, दूसरे सुद्दा, तीसरे मवाद की कमी। चंगे मनुष्यों के मूत्र में तलछट बहुत थोड़ी होती है, और जो होती भी है सो बिना पचे हुए भोजन के फोक से, दुबले मनुष्य और मिहनत करने वाले के मूत्र में तलछट बहुत कम होती है और जो रोगी मोटा और आराम चाहने वाला हो उसके मूत्र में बहुत आती है, जिस तलछट का फोक पीप हो उसे मर्द कहते हैं और जिसका फोक गाढ़ा और कच्चा मवाद हो वा मुखाली है, यह बहुत करके मरकुन्निसा और बड़े मुफासिल के रोगों में आती है इन दोनों की सूरत एक सी होती है परन्तु अंतर यह है कि मद्दी में दुरगंधि होती है और सूजन या घाव के फूटने के पीछे निकलती है, और जल्दी इकट्ठी हो जाती है और मुखाली में यह बातें नहीं होती ॥

## मूत्र का थोड़ा और घना होना।

मूत्र के घने के होने के बहुत कारण हैं एक पानी बहुत पीना अकेला या कोई वस्तु मिलाकर या दस्तों का लाना दूसरे शरीर का पिघलना जैसा कि गरम तपों में होता है, तीसरे रुके हुए मवाद का निकलना जैसा कि दुहरान बहरान होता है ॥

बुहरानी और जूबानी में यह अंतर है कि बुहरानी होता है और मवाद के निकलने के पीछे रोगी को

है और जवानी में कमजोरी होती है उसमें पुष्टगर्मी पाई जाती है और गधिलेज होती है और बुहरान के दिन नहीं होता। बुरा मूत्र जैसे काला और गाढा इसमें अच्छा यह है कि बहुत आवे और रुक २ के न आवे इसमें जोर होता है और जो कमजोरी होगी तो रुक के आवेगा, मूत्र के थोड़ा होने के कारण भी बहुत हैं, एक तरी का अधिक पचना दूसरे शरीर में तरीका न रहना गरमी की अधिकता से तीसरे बुरा पटना उन रस्तों में जिनसे कि तरी मसाने में जाती है चौथे अधिक दस्त या पसीना आना, इससे जो तरी मूत्र में आती थी वह दस्त और पसीने में निकल जावेगी पचाव के कम होने पर भी जो मूत्र बहुत थोडा आवे तो जलधर हो जाने का डर है ॥ इति

## बुहरान का वर्णन ।

रोग की लड़ाई जो मिजाज के साथ होती है उसे बुहरान कहते हैं ।

जो मिजाज जीते और रोग एक बारगी जाता रहै उसे बुहरान महमूद या कामिल कहते हैं और जो रोग जीते और रोगी एक बारगी मर जावे तो बुहरान रदी नाम है यह दोनों रम रोगों में होते हैं ॥

जो रोग अच्छा होने को हो परन्तु देर में इसे तहल्लुल कहते हैं यह बहुधा पुराने रोगों और ठंढे मवाद में होता है ॥ और जो इसी प्रकार से रोग मार डालने को हो तो जूबान और रमजूवा कहते हैं यगा होने के कारण या तो एक बारगी रूप होवेंगे परन्तु देर में अच्छा हो और मवाद थोडा २ ... या पहिले मिजाज का जोर कुछ न मालूम हो परन्तु ... को कुछ २ निकाल के एक बारगी जीत जावे तो बुह-

बुहरान जैयद की पहिचान यह है कि मवाद अच्छा पका होगा और वह भली भांति निकलेगा और नाड़ी ठीक और पुष्ट होगी बुहरान रदी इसके विपरीत हैं बुहरान के दिन कोई ऐसी औषध न दें जो मवाद को निकाले इस वास्ते जुल्लाब आदि न देना चाहिये, जो हो सके तो भोजन भी न दें और नहीं तो, हलका भोजन देना चाहिये, और लक्षणों को देखकर मिजाज की मदद करें, जो मवाद नकसीर से निकला चाहता हो और मिजाज कमजोरी के कारण उसे न निकाल सकता हो तो मदद दें इस प्रकार से कि सिरको गरम रक्खें और गरम पानी से तरेड़ा दें जो वमन आने का हो तो वमन करावें और जो प्रकृति जुल्लाब चाहती हो तो मुछैय्यन दें इसी प्रकार और भी जानों जब मालूम हो कि बुहरान इन्तकाली है और मवाद किसी जगह गिरकर उसे बिगाड़ेगा तो मवाद को उधर गिरावें जिधर से कुछ हानि न हो जैसे कि जो जगह उसके बराबर हो उसे कसकर बांधें या सीगियां या जोंकें लगावें या कोई गरम लेप लगावें जो मवाद दहने हाथ में हो तो बांये हाथ से कोई कड़ा काम न करें या बोझ न उठावें जो मवाद सिर या आंख में हो तो पहिले पीड़ा को दूर करें और पांव मलें या, गरम पानी में रक्खें या पिंडलियां टखनों तक कसें और जो मेदे में हो और छाती की ओर आवे तो बाहें और रान कसें मूत्र में पसीना निकालें और पसीने में मूत्र और उलटी में दस्त और दस्त में उलटी जबतक अधिक आवश्यता न हो बुहरान में मवाद निकालना बंद न करें और उसे शरीर की किसी उत्तम और कमजोर जगह पर न गिरावें रोग के आदि से बुहरान बहुत बुरा है बहुत से हकीम जो रोग दो पहर से पहिले उत्पन्न हुआ हो उस दिन को हिसाब में गिनते हैं और

## हब्बे रावन्द ।

रावन्द १॥ माशे गारीकून ३॥ माशे तुर्बद ७ माशे मस्तगी
चन्द दो दांग गूगल १॥। माशे, अनीसून १ दांग, कूट छान कर
गोलियां बनावें और यह दो बार के खाने को है ।

## हब्बआसिक बीनज ।

सिकबीनज, एलुआ, गारीकून, गूगल, बराबर लेकर
गोलियां बनावें और ७ माशे से १०॥ माशे तक खावें ॥

## हब्ब खीजरान ।

भुना हुआ सकमूनियां, जावशीर, प्रत्येक ४॥ माशे बका
यन ५। माशे नोशादार, ७ माशे गारीकून ८॥ माशे अयारिज
फीकरा १०॥ माशे इनरूल १४ माशे तुर्बद, २४॥ माशे कूट
छान कर गदने पानी में गोलियां बनावें और ३॥ माशे खावें

## हब्ब बासली ।

बालछड़, तम हब्र और कदं बिलसान आसारोन, मस्त
गी, दालचीनी केसर प्रत्येक ३॥ माशे नमक ७ माशे भुनी हुई
सकमूनियां १४ माशे वस्तखुद्दूस, बकायन प्रत्येक १७॥ माशे
तुर्बद २४॥ माशे एलुआ ५६ माशे कूट छान, कर पानी में
गोलियां बनावें और १४ माशे खावें ।

## हब्ब सिब्र ।

भुनी हुई सकमूनियां ७ रत्ती उसारागाफिस ६ रत्ती गा
रीकून १८॥ रत्ती सिब्र ३॥ माशे कूट छान कर हरी कासनी के
पानी में गोलिया बनालें यह एक बार खोवें ।

## हब्ब इफ्तीमून ।

वस्तखुद्दूस ४ दांग कालीकुटकी नमक प्रत्येक १॥। माशे

बिसफायज, गारीकून, प्रत्येक ३॥ माशे अयारिज फीकरा ३॥ माशे गोलियाँ बनालें यह सब दो बार या ३ बार खाने को हैं॥

## दिवाल मिश्क।

मस्तगी, कबाबचीनी, तुरन्ज के छिलके, दालचीनी, लोंग, बालछड़, सुक, जायफल कबाबा बड़ी इलायची के दाने मोथा, सरकंडे की जड़, जंगलीतुलसी, फिरजमुश्क नममाय, बालंगू के बीज, दौनामरुवा, बिनाबिषमोवी, पुदुद, फरंजाशमई कच्चा रेशम कटा हुआ सफेद और लाल बहमन प्रत्येक ३५ माशे मुश्क १७॥ माशे हरड़ के मुरब्बे के शीरे में गूंथ के माजून बनाले।

## दवायतुर्बुद।

तुरबुद सफेद छिला हुआ साफ किया हुआ ३५॥ माशे, सोंठ मस्तगी, प्रत्येक १७॥ माशे कन्द इन सब को बराबर कूट छान कर फकी बनावें और ४॥ माशे खावें।

## दवाउलकरकम।

केसर ५४ माशे आसारोन, सुक, अनीसुन, फितरासालयून, रेवन्द मुश्मकी प्रत्येक १४ माशे बालछड़ २१ माशे मीठा कूठ तजकाकाई सरकंडे की जड़ हब्बबिलसान, प्रत्येक ७ माशे मुलैठी गोंद, मस्तगी, गाफिस प्रत्येक १०॥ माशे बिलसान का तेल १७॥ माशे कूठ छान कर शहद में मिलाकर माजून बनावें और मावलमस्तु के साथ ३॥ माशे खावें॥

## दवाउलतुरंजबीन।

तुरंजबीन सफेद साफ करके १०५ माशे डेढ़ सेर दूध में औटावें जब गाढ़ी होजावे तो १३॥ माशे खावें।

## जरूर असफर।

अनजरूत एलुआ, रसौत प्रत्येक ७ माशे, केसर, मुर, प्रत्येक ३॥ माशे पीस कर छानकर आंख में लगावें।

## मस्तगी का तेल।

मस्तगी ३५ माशे रोगन गुल १७५ माशे एक शीशी में डाल कर गरम पानी में उसे रक्खें और उसके नीचे आग जलावें यहां तक कि वह मस्तगी तेल में पिघलजावे फिर उसे निकाललें।

## कूठका तेल।

कूठ ३५ माशे कालीमिरचें, फरफियून, प्रत्येक १६॥ माशे अकरकरा १४ माशे, जुन्दवेदस्तर ८॥ माशे जैत का तेल १७ माशे कूट और अकरकरे और मिरचों को ३५० माशे पानी में १ रात दिन भिगोकर औटावें कि आधा जलजावे फिर जैत का तेल मिलाकर औटावें कि निरा तेल रह जावे फिर जुन्देदस्तर और फरफियून को कूट छानकर आग पर से उतार कर डाल दें॥

## केसर का तेल।

मुरमकी १॥ माशे चिरायता १७॥ माशे केशर, कर्दमाना प्रत्येक २१ माशे चिरायते और केसर को अलग और मुरमकी को अलग सिरके में भिगोवें पांच दिन तक और छटे दिन कर्द-माना को भी सिरके में भिगोवें एक दिन सातवें रोज सब को कर-तिल्ली का तेल मिलाकर औटावें कि सिरका जलजावे और तेल रहजावे उसे काम में लावें।

## बिच्छू का तेल।

जरावंद मुदहरज बिल्वयाना सीधा करने की जड़ की छाल प्रत्येक २ तोले कूट कर शीशे में भरें, और ४०५ माशे कडुआ बादाम या तिली का तेल उसमें डाल दें और मुहबंद कर धूप में रख दें, गरमी में सात दिन और जाड़ों में चौदह दिन फिर उस दवा को उस तेल में भली भांति घोलें और दो बिच्छू जीते उसमें छोड़ दें फिर मुंह बंद करके, चौदह दिन और धूप में रक्खें फिर छान लें॥

## सुद्दाब का तेल।

हरे सुदाब का अर्क ६ तोले, तिली या जैत के तेल में जो तीन तोले हो औटावे कि पानी जलजावे।

## नारदीन का तेल।

चिरायता, घरकुलगार, कपूरकचरी, ऊदबिलसान, आस, तेजपात, आस के पत्ते नारदीन, मरकन्दे की जड़, रासन, असारून करदमाना, दौनामरुवा बराबर लेकर कुचल के १ रात दिन गुलाब और पानी में भिगोवे फिर छानकर तिली का तेल मिलाकर औटावे कि निरा तेल रहजावे॥

## रोगनमोची।

काले चेंटे जो कबरों में होते हैं १०० पकड़ें और एक शीशे में जिसमें चमेली का तेल पड़ा हो जीते डालें और मुह उसका बंद करके गरमी की धूप में सात दिन तक रक्खें फिर साफ करलें।

## आसका तेल।

हब्बुलआस कूटकर तिली के तेलमें औटावें, फिर निचोड़लें।

## रोगन आमला।

छिले हुए आमले, आस के पत्ते, सनोवर के लकड़ी आस बराबर लेकर कूट के पानी में औटावे कि गलजावे फिर छान के उतना तेल मिलाकर पानी को जलावे कि निरा तेल रह जावे॥

## सोये का तेल।

सोये के बीज छाया में सुलाके तीन तोले लें और तिली का तेल ५७॥ तोले शीशे में भरके धूप में २० दिन तक रक्खें फिर छानलें॥

## गोखरू का तेल ।

हरे गोखरू को कूट के पानी उसका तिली के तेल मिलाकर आग पर जलावे कि निरा तेल रह जावे ॥

## गेहूं का तेल ।

इसके बनाने की दो रीति हैं एक यह कि गेहूं को आति शीशे में भरकर ऊपर से कपड़ोटी करें और उसके मुंह में किसी छाल के या तिनके गाड़ें कि गेहूं गिरने न पावें फि उसको किसी बर्तन में कि नीचे उसके छेद हो उलटा रख ऊपर इसके अरने उपले चुनें और आग लगादें और तेल एक बरतन रखदें कि तेल उसमें टपका करे ॥

दूसरी रीति यह है कि गेहूं को किसी साफ पत्थर रखकर ऊपर से कोई लोहे की वस्तु गरम करके और दबाने से तेल निकल आता है ॥

## सुर्मा रोशनाई ।

तुहासे जला हुआ शादना प्रत्येक १७॥ माशे गोल मि दार फिलफिल, केशर, बकायन १॥ माशे जंगाल, पलु नमक अर्मनी प्रत्येक ३॥ माशे इकलीमिया ७ माशे पीस सुर्मा बनालें ।

## म.जूनजरूनी ।

काली मिरचें, दारफिलफिल, सोंठ, तज, दारचीनी ए एलीमि प्रत्येक तोले भर दोनों तोदरी और बहमने, मुनीत मिसालुन अमाकीन, मीठा कूठ, मोथा, बालछड़, प्रत्येक तोले कूट छानकर माजून बनालें ॥

## सिरके की सिकंजबीन ।

सिरका और शक्कर दोनों बराबर लेकर बना लें ।

## सिकंजबीन बजूरी गर्म ।

बसारागाफिस, रेवन्दचीनी, प्रत्येक ७ माशे, कफ

चासनी और कुसुम के बीज, सौंफ, अनीसून प्रत्येक, १७॥ माशे किश और सौंफ और कफस के जड़ की छाल २४। माशे सबको कुचल कर १२१५ माशे पानी में भिगोवें और पानी से चौथाई सिरका उसमें डालें एक रात दिन उसे भीगा रक्खें फिर औटाकर साफ करलें और ६७॥ तोले कंद में चासनी करलें ॥

## सिकंजवीन अनसिली ।

अनसिल ३ छटांक लकड़ी की छुरी बनाकर काटें छोटे २ टुकड़े और पुराना सिरका २०२५ माशे डालें और औटावें कि बिलकुल गलजावे और सिरका पांचवां हिस्सा रह जावे, फिर उसमें १॥ गुणा कंद मिलाकर धीमी आग में पकावें, और उसके झाग निकालते जावें यहां तक कि चासनी पर आजावे ॥

## सिकंजवीन अफतीमून ।

वसुद्दस, सौंफ, शाहतरा प्रत्येक १७॥ माशे, अफतीमून अफायम, सनाय, काबिली हरड़ प्रत्येक ३५ माशे इन सब १२५ माशे सिरके में भिगो कर औटाकर छानलें और आध सेर कंद में चासनी बनावे ॥

## सिंकजवीन सफरजली

खट्टी बिही आमी कूटकर पानी १ सेरले और पाव भर का मिला कर औटाये फिर सेर भर कंद डालकर कवाम व चासनी बनालें और जो सिरके के बदले नीबूका अर्क लें तो अति लाभकारक होगा

## सुफूफचारतुखम

ईसबगोल, तुखमरेहां, कनौचे और बारतंग के बीज बराबर किसी मिट्टी के बरतन में भूने और गरम पानी का

डाल के छत करें और थोड़ा सा रोगन गुल या बादाम डाल कर खिलावें ।

## सुफूफ हब्बुलरुम्मां ।

खट्टे अनार के दाने भुने हुए ७० माशे झाऊ करोया धनियां प्रत्येक १४ माशे झाऊ खरनूबनिबती प्रत्येक ७ माशे गुलनार गर्द सिमाक प्रत्येक १०॥ माशे करोया और धनिये को सरके में भिगोकर सूखा के भूने फिर सबको कूट छानकर फक्की बनावें और ७ माशे खावें ।

## सुफूफ मिक़लियासा ।

ईसबगोल ७० माशे रेहां बारतग मरू के बीज बबूल का गोंद गिले अर्मनी खशखाश प्रत्येक २४ माशे बीजों को भून के और बाकी सबको कूट के मिलादें और ठंडे पानी के साथ फकावें।

## सुफूफतीन ।

ईसबगोल मरू और रेहां के बीज निशास्ता भुने हुए चूके के बीज गिले अर्मनी वंसलोचन बबूल का गोंद सबको सिवाय अस्पगोल के कूटकर मिलाकर १० माशे रोगन गुल या बादाम चिकना करके गुलाब के साथ फकावे ।

## सुफूफतरातेजक ।

तरातेजक को एक रात दिन अंगूर के सिरके में भिगोवे और थोड़ा सा जौका आटा उसमें मिला कर गूंधे और धीमी आग के तनूर में रोटी पकावे कि जल न जावे और सूख जावे फिर उस रोटी में से १४० माशे ले और संभालु के बीज इस फलूफन्दरीयून किम्र के जड़ की छाल बनबा प्रत्येक १७॥ माशे गन्द ने के बीज जीरा किरमानी कि एक रात सिरके में भिगोकर भूनलिया हो प्रत्येक २२॥ माशे सबको कूटछानकर फकी बनावें ॥

## मञ्जन दांतों का पुष्ट करने वाला ।

गुलनार फिटकिरी आंवला अकाकिया बराबर लेकर मञ्जन
बनावें ।

दूसरा मञ्जन यह है मुर दूतिया फिटकिरी गई सिमाक
माष केफूल खट्टे अनार के छिलके आमले का बसारा माजू
गुलनार झाऊ बराबर लेके कूट छान कर मञ्जन बनावें ।

## कूठ के तेल की दूसरी रीति ।

तम २१ माशे मुरमकी मारचोबा प्रत्येक १४० माशे हडुआ
रूद ३५० माशे सब को कुचल के गुलाब में एक रात दिन
भिगोवे फिर औटावें और छान कर तिली या जैत के तेल में
जो पानी से तिगुना हो मिलाके औटावे कि निरा तेल रहजावें ।

## सुरती जान ।

खट्टे और मीठे अनार के छिलके प्रत्येक १०४ माशे माजू
गुलनार फिटकिरी जला हुआ कागज अकरकरा प्रत्येक ३५
माशे सिमाक ५२॥ माशे नमक नौशादर प्रत्येक १७॥ माशे कूट
छान कर हब्बुल आस के सिरके में गूंध के टिकियां बना कर
सुखा रक्खें ।

## शर्बत वर्द मुकर्रर ।

गुलाब के फूल ताजे खुशबूदार जीरा और सबजी निकाल
के १ सेर भरलें और पांच सेर पानी में औटावें यहां तक कि
रंग और स्वाद और गंध उसकी पानी में आ जावे फिर मल के
उसका फोक निकाल डालें और उतने ही नये फूल डाल के
औटावें और उसका भी फोक निकाल डालें इसी प्रकार से जितनी
बार चाहें नये फूल बदलते जावें फिर छान के पानी के बराबर
शक्कर मिला कर कवाम करलें और १ या २ तोले पीवें ।

## शर्बत इफसंतीन ।

इफसंतीन रूमी १७॥ माशे गुलाब के फूल २८ माशे ३ पहर पानी में भिगो कर औटावे जब चौथाई रह जावे तो मल कर छान कर शक्कर मिलाके कवाम करै ।

## शर्बत जूफा ।

सूखा जूफा डंठल निकाल के २०३ माशे लें, और उससे दुगने पानी में भिगोवें, फिर औटाके १०२ माशे कंद और४०५ माशे शहद डाल कर कवाम करलें।

## शर्बत खशखाश ।

पोस्त खशखाश दानों समेत १०० ले उन्हें कुचल के दो सेर पानी में औटावे फिर १॥ सेर कंद कवाम करलें ॥

## शर्बत पोदीना ।

खट्टे अनार का रस एक हिस्सा लें और हरे पोदीने का रस कूटकर आधा हिस्सा लें फिर दोनों को मिलाकर औटावे और उसके बराबर कंद डालकर कवाम करलें ॥

## शर्बत दीनार ।

रेवन्द १८ माशे, कूशूम के बीज १७॥ माशे, गुलाब के फूल ५२॥ माशे, कासनी के बीज ६० माशे, कासनी की जड़ १०५ माशे रेवन्द को कपड़े के पोटली में बांधकर और औषधों के साथ भिगादें और हल्की आंच पर औटावे फिर छान कर कंद सफेद ४०४ माशे डाल कर कवाम करले और ३५ माशे, से ४५, और ५२॥ माशे तक पीवे ॥

## शर्बत हब्बुलआस

हब्बुलआस ४०५ माशे ...
बराबर कुचल कर मिलाकर ...
औटा कर बराबर कंद ...

अनार की जड़ और छिलके और डाली ५ तोले ७॥ तोले तक ले और कुचलकर एक रात दिन गरम पानी में भिगोवे और हलकी आंच में औटावे मलकर छानकर ४०५ माशे कन्द मिलाकर कवाम करे और चाहें तो १॥ तोले खट्टे अनार के दानें भी मिलालें।

## शर्बत गावजुवां।

हरी गावजुवां का रस निकाल कर और कन्द सफेद प्रत्येक १ सेर पर लेकर और मिलाकर औटावें और झाग निकाल डालें फिर गुलाब ४० माशे डालकर कवाम करलें।

## शर्बत बालगू।

बालू गू के हरे पत्ते कूट कर रस निकालें एक हिस्सा लेकर दुगनी कन्द डालकर कवाम करलें।

## शर्बत नीलोफर।

नीलोफर के हरे फूल २०२ माशे चौगुने पानी में १ रात दिन भिगोकर औटावें जब तिहाई रहजावें तो मलकर साफ करें और २०२ माशे कन्द मिलाकर कवाम करलें।

यही रीति शर्बत बनफशा बनाने की है।

## शर्बत सन्दल।

सफेद चन्दन का चूरा खुशबूदार ६० माशे लेकर ४०५ माशे गुलाब में दो रात दिन भिगावें फिर गुलाब को अलग निकालें और चन्दन में थोड़ा पानी डालकर औटावें फिर यह पानी और गुलाब मिलाकर ८१० माशे कन्द में कवाम करलें।

## शर्बत उन्नाव।

उन्नाव एक हिस्से चार हिस्से पानी में भिगोकर औटावें।

## शर्बत इफसंतीन ।

इफसंतीन रूमी १७॥ माशे, गुलाब के फूल २८ माशे ६ पहर पानी में भिगो कर औटावै जब चौथाई रह जाने तो मल कर छान कर शक्कर मिलाके कवाम करें ।

## शर्बत जूफा ।

सूखा जूफा डंठल निकाल के २०३ माशे लें, और उससे दुगने पानी में भिगोवें, फिर औटाके १०२ माशे कंद और४०५ माशे शहद डाल कर कवाम करलें ।

## शर्बत खशखाश ।

पोस्त खशखाश दानों समेत १०० ले उन्हें कुचल के दो सेर पानी में औटावे फिर १॥ सेर कद कवाम करलें ॥

## शर्बत पोदीना ।

खट्टे अनार का रस एक हिस्सा लें और हरे पोदीने का रस कूटकर आधा हिस्सा लें फिर दोनों को मिलाकर औटावे और उसके बराबर कंद डालकर कवाम करलें ॥

## शर्बत दीनार ।

रेवन्द १८ माशे, कुसुम के बीज १७॥ माशे, गुलाब के फूल ५२॥ माशे, कासनी के बीज ६० माशे, कासनी की जड़ १०५ माशे रेवन्द को कुचल के पोटली में बांधकर और औषधों के साथ भिगादे और हलकी आंच पर औटावे फिर छान कर कद सफेद ४०४ माशे डाल कर कवाम करले और ३५ माशे, से ४५, और ५२॥ माशे तक पीवे ॥

## शर्बत हब्बुलआस ।

हब्बुलआस ४०५ माशे कुचल कर और हरा माजू, उसके बराबर कुचल कर मिलाकर सात दिन तक पानी में भिगोवें, औटा कर बराबर कंद डाल कर कवाम करलें ।

## शियाफदीनार ।

मर्दसंग धोया हुआ, धोया हुआ शादना, एलुआ, शियाफ, मामीसा बराबर लेकर पीसकर बनावें ॥

## शियाफ़ अहमर ।

धुला हुआ शादना २१ माशे बबूलका गोंद१७॥ माशे धोया हुआ सीसा, अनार, जला हुआ जाम, प्रत्येक ७ माशे अफीम, एलुआ, प्रत्येक १॥ माशे केसर, ग़ुरमक्की प्रत्येक १॥ सबको पीसकर बनावें ॥

## शियाफ रुधिर का रोकने वाला ।

सुरमा, गुलनार, फिटकरी, सनकारसनाई, मर्दसंग, माजू अकाकिया, बराबर लेकर कूट छान पानी में गूंधकर बत्ती बनावें ।

## जिमाद शोसा ।

बनफसे और बाबूने के फूल, सोये, कर्रा और इसबे के बीज, जौ का आटा सबको पीसकर थोड़े से पानी में पका कर तिली का तेल मिलाकर गुन गुना पीड़ा की जगह लगावें ॥

## फरजजाहाविसा ।

कुन्दुर, इसकुल, दम्मुलअखवेन, गुरमक्की, फिटकिरी, अनार के छिलके, सरसों के फूल कूट छान कर मारतंग या आरा के पानी में घोल कर कपड़ा उसमें लपेट के रक्खें ।

## फलदिफियून ।

बिना बुझा चूना सोंठ मर, पीली और लाल हरताल कली, अकाकिया प्रत्येक ६ माशे, सब को पीसकर अंगूर के सिरके में गूंध के कुर्स बनावें ॥

## माजूनफलाफली ।

काली और सफेद मिरचें, दार फिलफिल प्रत्येक ६ माशे

जब चौथाई जल जावे तो दुगनी शक्कर डालकर कवाम करलें शर्वत केवड़े की भी यही रीति है उसकी बालको औटाना चाहिये

## शर्वत फिंजनोश ।

कच्चे अंगूर का रस ४३० माशे सिमाकमाजू, गुलनार, गुलाब के फूल, कुन्दरशाखरा, मोथ प्रत्येक ३५ माशे केसर फिटकरी प्रत्येक ३॥ माशे लोहे की मैल १२५ माशे दवाओं को कूट कर अंगूर के रस में औटावें जब-तिहाई रहजावे तो साफ करके रखछोड़ें ।

## शियाफ कुन्दर ।

कुन्दुर २५ माशे वशूक इजरूत प्रत्येक १७॥ माशे केसर ७ माशे मेथी के लुआब में शियाफ बनावें । और जब आवश्यक हो तब उसे टपकावें और जो घाव और फुंसियों के पकाना हो तो पट्टी भी बांधें ।

## शियाफ अवियजकुन्दुरी ।

कतीरा बबूल का गोंद प्रत्येक १०॥ माशे निशास्ता ३॥ माशे कुन्दर ८ जौ पीस छानकर ईसबगोल के लुआब में बनावें

## शियाफ अहमरलीन ।

धुला हुआ शादना ३५ माशे जलाहुआ तांबा २८ माशे बबूल का गोंद कतीरा मुरमकी प्रत्येक ७ माशे मुरदा कहरुबा मोती संगपाल प्रत्येक १४ माशे दम्मुल अखवैन केसर प्रत्येक ३॥ माशे उसी प्रकार से बनावें ।

## शियाफ जंगार ।

जंगार बबूल का गोंद सफेदा प्रत्येक ७ माशे पीसकर बनावें ।

## शियाफ गर्व ।

एलुआ कुन्दुर इजरूत दम्मुल अखवैन गुलनार मुर प्रत्येक १ तोला जंगार ३ माशे पीस कर बनावें

तो पुराने सिरके में डालकर और औषधों को कूटछान कर मिलादे और ४॥ माशे सिकनबीन के साथ खावें ॥

## कुर्सकाकिंच ।

बालछड़, जुन्दवेदस्तर, तज, तीनुकपटीरा, बैरून के छिलके सुरमकी, प्रत्येक १४ माशे अफीम, केसर, मीठा कूठ, जला हुआ अबरक, प्रत्येक १७॥ माशे, सफेद खशखाश रूकू अनीसून, सीसालियून, खुरासानी अजवायन, मुलामीआ करफस के बीज प्रत्येक २१ माशे, गोंदों के पानी में घोलकर और सब औषधों को पीस छानकर शहद में गूंध कर कुर्स बनाकर छाया में सुखावे ॥

## कुर्स सुम्बुल ।

बालछड़, फिकाह, सरकंडे की जड़, तज, जरावन्द, तवील दारचीनी, चिरायता प्रत्येक १०॥ माशे, केशर, अनीसून, सुरमकी, कटुवाकुन्द, काली मिरचें प्रत्येक ३॥ माशे गूगल, मस्तगी प्रत्येक ७ माशे, धमाक १॥। माशे, पहिले गूगल को गुलाब में डालें फिर और औषधों को कूट छानकर, मिलालें और सात माशे खावें ॥

## कुर्स पुलाऊस ।

करफस के बीज, अनीसून प्रत्येक, ५२॥ माशे, इफसंतीन ७ माशे, तज ७ माशे, सुरमकी, काली मिरचें जुन्द, अफीम प्रत्येक ८॥। माशे सबको कूट छानकर पानी में कुर्स बनावें और ८ माशे खावें ।

## कुर्स कुहल ।

सुरमा, धोया हुआ शादना, दम्मुल माशे गुलनार, माजू प्रत्येक ७ माशे,

ऊदविशसान ३ तोले, बालछड़, इस्पामा प्रत्येक १४ मा
सोंठ करफस के बीज, सीसालियूसरूमी, तज, आसारो
रासन प्रत्येक ३॥ माशे सबको कूट छान कर तिगुने शहद
माजून बनालें और ३॥ माशे गरम पानी के साथ खावें ।

## फिलोनिया ।

शकरकरा, फरफियून, बालछड़ प्रत्येक ३॥ माशे के
१७॥ माशे, अफीम ३५ माशे, सफेद मिरचें, सफेद चन
वजन प्रत्येक ७० माशे, कूट छान के शहद में माजून बन
जवान को मायफल की बराबर, और बुड्ढे को बाकले की ब
बर, और लड़कों को चने की बराबर दें ॥

## कुर्स अम्बरबारीस ।

जरिश्क, छाल घुली हुई रेवन्दचीनी, गुलाब के
उसारा तरखशिखूक, कासनी और कुशूम के बीज, तुरम
इन सब को बराबर लेकर के छान कर कुर्स बनालें ॥

## कुर्स माजरीयून ।

माजरीयून मुदब्बर, पीली हरड़ के छिलके, जो का
बराबर लेकर शकर मिलाकर कुर्स बनालें और ४॥
माशे गुल के साथ खावें ॥

## कुर्स अनीसून ।

इफसतीन रूमी, आसारोन, करफस के बीज
अनीसून कूट छान कर पानी में गूंध कर बनावें और
जबीन के साथ दें ॥

## कुर्स किब्र ।

जराबंद तवील ७ माशे, किब्र के जड़ की छाल, उशक
१४ माशे, संभालू के बीज, गोल मिरचें प्रत्ये २१ माशे

माक दमुल का गोंद प्रत्येक ७ माशे कपूर १॥। माशे कूट
नकर कुलफे और काहू के पानी में बनावें ॥

कुर्स वौलुद्दम ।

- ककड़ी के बीज १४ माशे निशास्ता, कतीरा, गुलनार,
क, दम्मुल अखवैन, बबूल का गोंद प्रत्येक ३॥ माशे कूटछान
र कुलफे या बारतंग के बीज में बनावें ॥

कुर्स नफसुद्दम ।

- गिले अर्मनी, कहरुवा, बबूल का गोंद दम्मुल अखवैन,
सलोचन निशास्ता, कतीरा, अकाकिया गुलनार बरगद की
को बराबर लेकर बारतंग और कुलफे के पानी में गूंधकर
बनावें ।

कुर्स तबाशीर मुलय्यन ।

निशास्ता बबूल का गोंद, सफेद खशखाश कतीरा प्रत्येक
३॥ माशे खीरे ककड़ी कद्दू के बीज प्रत्येक ६ माशे तुरंजबीन
१॥ माशा सफेद चन्दन, १४ माशे कूट छानकर ईसबगोल
के लुआब में बनावें और ४॥ माशे खावें ॥

कुर्स तबीशीरकाबिज ।

बंसलोचन १४ माशे कुलफे के बीज भुने हुए ७ माशे
गुलाब के फूल २४॥ माशे सफेद चंदन, बबूल का गोंद कतीरा
निशास्ता, शाहबलूत, चूके के बीज सब भुने हुये मुलहठी का
सत अनिश्क प्रत्येक ७ माशे गुलनार अकाकिया ३॥ माशे कूट
छान कर सेब या नरिश्क के पानी बनावें और ४॥ माशे खावें।

कुर्स काफूर ।

कपूर २ माशे, गुलाब के फूल तुरंजबीन, प्रत्येक ३५ माशे
खीरे ककड़ी के बीज बंशलोचन, मुलहठी प्रत्येक १७ माशे
के बीज, २४ माशे, कुलफे के बीज २१ माशे, कासनी के

हुआ अक़ाक़िया मत्येक ३॥ माशे, शादन, केसर, मत्येक १॥ माशे हसराम ५।, माशे, कूटछानकर हरे बारतंग के पानी में गूंध कर बनावें और ३॥ माशे, बारतंग और कुलफ़े के पानी के साथ खावें।

## कुर्स गुल।

बंसलोचन, इफ़संतीन, बालछड़, मत्येक ७ माशे तुरम बीज, १०॥ माशे, गुलाब के फूल, मुलैठी, मत्येक १० माशे कूट छान कर गुलाब में बनावें, और ३ माशे या उससे अधिक खावें।

## कुर्स कहरुवा।

कहरुआ, गुलुर, माती जली हुई कौड़ी पहाड़ी बकरी के सींग जला हुआ, धोया हुआ शादना, मत्येक १०। माशे गुलाब के फूल कुलफे के बीज, धनियाँ, सिमाक़ भुना हुआ निशास्ता और बबूल का गोंद, गुलनार मत्येक १७॥ माशे बंसलोचन, अक़ाक़िया, बरगद की डाढ़ो का उसारा मत्येक ७ माशे कूट छानकर बारतंग के पानी में गूंध कर गोलियाँ बनावें। और ७ माशे अफीम ३॥ माशे कूट छानकर बनावें और खावें॥

## कुर्स काकन्नज।

ककड़ी के बीज ३५ माशे, काकनाज १०॥ माशे, कर्फ़स के बीज, मंग गिले अर्मनी, बबूल का गोंद दम्मुल अख़वैन, दम रुल चलन मत्येक ७ माशे खावें॥

## कुर्स जियावीतुस।

बंसलोचन, मुलहटी का सत, मत्येक १७॥ माशे, कुलफ़े और काहू के बीज, गुलाबके फूल, गिले अर्मनी मत्येक ५२॥ माशे धनियाँ, मूर्द के बीज १॥ माशे, सफेद चन्दन, गुलनार,

७ माशे कद्दू के बीज १४ माशे मुलहटी का सत ११ माशे कूटछान के इसबगोल के लुआब में बनावें और ७ माशे तक खावें ॥

## कमूनी ।

जीरा, मुरब्बर, सुदाब, सोंठ, काली मिरचें, नमक अर्मनी को शहद में मिला के माजून बनालें ॥

## कोहलुल जवाहिर ।

इसकी दो रीति है एक यह कि लालफिरोजा मारक शीशा, सफेदा, निशास्ता, प्रत्येक ७ माशे धोया हुआ शादन रसोद शियाफ मामीसा कंकड जले हुए इकलीमियां, प्रत्येक ३ माशे तूतिया बसलोचन दहना फरग, प्रत्येक ४॥ माशे अ रूद १४ माशे, सुरमा ७० माशे, कपूर, सोंठ प्रत्येक १६ अ १७॥ माशे कच्चे अगर के रसमें घोटे ॥,

दूसरी रीति यह है, सुरमा २४॥ माशे, मार्मा शीशी १७ माशे, इकलीमिया नहरी धुली हुई, बुशद मोती प्रत्येक १० माशे, शादना ७ माशे, केसर १॥। माशे सुरमा बनावें ।

## कुहलअजीजी ।

जला हुआ सुरमा १७॥ माशे सोने और चांदी की इ क्लीमियां, शादना, तूतिया, जला हुआ तांबा प्रत्येक ७ मा पीली हरड़ के छिलके, तेजपात, काली मिरचें दारफिलफि नौशादर, एलुआ, रसोत केशर केकड़ी प्रत्येक ३॥ माशे स १॥। माशे, कपूर, ८ जौ मुश्क तीन जौ, लौंग बत्तीस जौ पं कर सुरमा बनावें ॥

## कलकलानजगरम ।

रेवन्द, वसारागाफिस, अनीसून, बालछड़, प्रत्येक सात माशे

सर लेकर शहद में माजून बनावें और १०॥ माशे ताजे के साथ खावें।

## बिच्छू की माजून।

जला हुआ बिच्छू १२॥ माशे, जिन्तयान ५। माशे सोंठ ॥ माशे, दारफिलफिल, काली मिर्च प्रत्येक ७ माशे काक ३ १६। माशे, जुन्दबेदस्तर २४ माशे, कूटछानकर शहद में मिलाकर बनावें और १६ जौ खावें और लड़कों को ८ जौ दें॥

## बिच्छू के जलाने की रीति।

मोटा शीशा कपड़ौटी करके, बिच्छू को उसमें छोड़दें, यह गरम तनूर में एकरात बसेरक्खें, और सवेरे निकाललें।

## माजून हजरुलयहूद।

कद्दू खीरे ककड़ी और खरबूजे के बीजों की मिंगी प्रत्येक ७॥ माशे हजरुलयहूद असील १७५ माशे कूट छानकर शहद में मिलावें और ७ माशे से १०॥ माशे तक खावें॥

## माजून कमीला।

कमीला काबली हरड़-बहेड़ा, आमला तुरबुद, सोंठ बरा-बर लेकर कूट छानकर तिगुने शहद में या कन्द के कवाम में मिलाकर माजून बनावें और सात माशे खावें।

## मतबूख मुलय्यन।

उन्नाव लहसोड़े नीलोफर खैरू के बीज मनकया आलूबुखारे कूट अमलतास का गीरा तुरञ्जबीन रोगन बादाम पानी में औटाकर मल के छान के पिलावें।

## मुफर्रह सगीर।

गावजुबां मूंगे की जड़ पत्तियां मोती सफेद बहमन तुरंज रेशम सफेद जला हुआ कुलफ के बीज १

